राधास्वामी सहाय

# सार बचन राधास्वामी

## नज़्म यानी छंद बंद

## पहला भाग

राधास्वामी दयाल की दया
राधास्वामी सहाय

# सार बचन राधास्वामी
## नज़्म यानी छंद बंद

## पहला भाग

जिसको कि
परम पुरुष पूरन धनी स्वामी जी महाराज ने
ज़बान मुबारक से फ़रमाया

बीसवीं बार) सन् 2018 (1500 प्रतियाँ

(विशेष द्वि-शताब्दी संस्करण)
3 सितंबर 2018

प्रकाशक
राधास्वामी ट्रस्ट,
स्वामीबाग़, आगरा 282005

| | | |
|---|---|---|
| पहली बार | सन् 1884 | 2000 प्रतियाँ |
| उन्नीसवीं बार | सन् 2001 | 10000 प्रतियाँ |

| | | |
|---|---|---|
| बीसवीं बार) | सन् 2018 | (1500 प्रतियाँ |

(विशेष द्वि-शताब्दी संस्करण)

संगणक लेखक :
कोमल डेस्क टॉप प्रिंटिंग,
रामकृष्ण नगर, तुमसर 441912

मुद्रक :
इमेजिनेशन डिज़ाइंस, 509/B एटलान्टिस हाईट्स
साराभाई मेन रोड, वडीवाडी, वडोदरा 390017
फोन 0265-2337808 मो 9898707808

## राधास्वामी सहाय

# सूचीपत्र सार बचन छंद बंद पहला भाग

| शब्द की टेक | | | सफ़ा |
| --- | --- | --- | --- |

राधास्वामी सहाय

# सूचीपत्र बचनों का

# राधास्वामी दयाल की दया

## राधास्वामी सहाय

## ।। भूमिका।।

(१) हुज़ूर राधास्वामी साहेब ने यह बानी अपनी ज़बान मुबारक से फ़रमाई। अव्वल इरादा हुज़ूर साहेब[1] का वास्ते बनाने बानी के न था, पर कोई कोई सतसंगी और सतसंगिनों ने बहुत हठ करके अर्ज़ की तब उनकी अर्ज़ को क़बूल फ़रमाया।।

(२) हुज़ूर साहेब शहर आगरा मुहल्ला पन्नीगली में सम्बत १८७५ भादों महीने की शुरू की अष्टमी के दिन वक़्त साढ़े बारह बजे रात के प्रगट हुए और अँगरेज़ी हिसाब से अगस्त का महीना सन १८१८ ई. थी, और ६-७ बरस की उमर से सब से ऊँचे परमार्थ का समझाना और बुझाना ख़ास ख़ास लोगों को मर्द और औरत से शुरू किया।।

(३) हुज़ूर साहेब का कोई गुरू नहीं था और न किसी से उन्हों ने परमार्थ का उपदेश लिया, बल्कि आपही अपने वालिदैन को और जो साधू कि उनकी पहिचान वाले मकान पर आते थे उन को हर तरह से परमार्थ के समझाने में कोशिश करते रहे।।

(४) क़रीब पंद्रह बरस के अपने मकान के एक कोठे में जो अन्दरून दूसरे कोठे के था बैठकर अभ्यास सुरत शब्द जोग का करते रहे, यहाँ तक कि अकसर औक़ात दो दो तीन

---

१ - हुज़ूर महाराज, स्वामीजी महाराज को हुज़ूर साहेब कहा करते थे और यह भूमिका हुज़ूर महाराज की लिखाई हुई है।

तीन रोज़ तक बाहर नहीं निकलते थे और न इस अरसे में हाजात ज़रूरी की तरफ़ तवज्जह होती थी।

(५) सम्वत १९१७ बसंत पंचमी के दिन मुताबिक़ जनवरी सन १८६१ ई. के, मुवाफ़िक़ अर्ज़ी और प्रार्थना बाज़े सतसंगी और सतसंगिनों के जो ज़ियादे एक बरस से वास्ते जारी फ़र्माने आम सतसंग के हठ करके ख़िदमत में अर्ज़ कर रहे थे, अपने मकान पर बयान संत मत और उस का उपदेश परमार्थी लोगों को फ़र्माना शुरू किया और यह सतसंग १७ बरस तक बराबर रात दिन जारी रहा। इस अरसे में क़रीब तीन हज़ार मर्द व औरत ने बहुत से क़ौम हिन्दू हर मुल्क के और थोड़े मुसलमान और जैनी और सरावगी और कोई कोई ईसाई ने हुज़ूर साहेब से उपदेश संत मत याने राधास्वामी पंथ का लिया। इन में से बहुतेरे गृहस्थी थे और क़रीब दो तीन सौ साधू होंगे। बाज़े २ जिन्हों ने अभ्यास शौक़ के साथ किया चन्द बार वास्ते दर्शन और इज़हार अपने हाल और दरियाफ़्त करने हालत और बारीकियों और गुप्त भेद मत मज़कूर के आये और अपने अभ्यास की हालत में ताक़त और क़ुदरत और बुज़ुर्गी हुज़ूर साहेब की और अंतर दया जो उन पर फ़र्माई देख कर दिल और जान से मोतक़िद हुए और निहायत प्रीत और प्रतीत चरनों में करने लगे और बाज़े जो दुनिया के भोगों में फँस गये और उन से अभ्यास अच्छी तरह नहीं बना वह फिर दोबारा हाज़िर नहीं हुए। अब आगरे में एक सौ मर्द व औरत इस अभ्यास में लगे हुए हैं और इन में से क़रीब चालीस साधू हैं। यह साधू लोग साबिक़ से भेष

लेकर तलाश में परमार्थ के निकले थे और आगरे में पहुँच कर महिमा और सिफ़त हुज़ूर साहेब की सुनकर चरनों में हाज़िर हुए और भेद लेकर अभ्यास में लग गये और जब उनको कुछ कुछ रस अभ्यास का मिलने लगा तब अपना क़याम आगरे में रक्खा और अब यह साधू राधास्वामी बाग़ में जो शहर से बफ़ासला तीन मील के वाक़ै है, और शहर में जो मकान हुज़ूर साहेब का है, वहाँ चन्द गृहस्थी मर्द व औरत रहते हैं और अभ्यास कर रहे हैं।।

(६) राधास्वामी मत को संत मत भी कहते हैं। पिछले वक़्तों में यह मत निहायत गुप्त रहा और जो कि इसका अभ्यास शुरू में प्राणायाम के साथ किया जाता था इस सबब से बहुत कम लोग इससे वाक़िफ़ थे और न किसी से अभ्यास बन सकता था क्योंकि प्राणायाम करने में संजम और परहेज़ सख़्त दरकार हैं और ख़तरे भी बहुत हैं। और इस सबब से यह काम इस क़दर मुश्किल था कि कोई इस में क़दम नहीं रख सकता था। अब हुज़ूर राधास्वामी साहेब ने ऐसी सहज जुगत और आसान तरीक़ा सुरत शब्द जोग का अपनी दया से प्रगट किया है कि जो कोई सच्चा शौक़ रखता होवे तो वह आसानी से उसका अभ्यास कर सकता है ख़्वाह वह मर्द होवे या औरत, ख़्वाह वह जवान होवे या बूढ़ा।।

(७) यह जुक्ति कि जो हुज़ूर साहेब ने अब जारी फ़रमाई है, किसी ने पिछले वक़्तों में इस आसानी के साथ नहीं जारी की और यही सबब है कि अन्तरमुख अभ्यास सब मतों में जो आज कल दुनिया में जारी हैं, गुप्त और पोशीदा हो गया और

सब मतों के लोग बाहरमुखी पूजा और धर्म और कर्म में लग गये और सच्चे मालिक की पहिचान और उसके मिलने की जुगत और उसके रास्ते और मंज़िलों के भेद से नावाक़िफ़ रह गये।।

(८) राधास्वामी मत में तीन चीज़ दरकार हैं - एक गुरू और दूसरा नाम और तीसरा संग और यही तीन चीज़ें वसीला उद्धार याने नजात की हैं। अव्वल गुरू पूरा और सच्चा चाहिये याने संत सतगुरू, बंसावली गुरुओं से काम नहीं निकल सकता। दूसरे नाम भी सब से ऊँचा और सच्चा और पूरा और असली याने ज़ाती चाहिये मय भेद नामी याने मुसम्मा के, कृत्रिम याने सिफ़ाती नामों से काम नहीं बनेगा। तीसरे सतसंग भी सच्चा चाहिये और उसकी दो क़िस्म हैं - एक सतसंग अंतरी और दूसरा सतसंग बाहरी। अंतरी सतसंग यह है कि जब अभ्यासी अपनी सुरत यानी जीवात्मा या रूह को अंतर में चढ़ाकर सत्तपुरुष राधास्वामी के चरनों में लगावे या उस तरफ़ को मुतवज्जह करे और दूसरा यह कि जब इस को दर्शन और संग सतपुरुषों का जो कि सच्चे और पूरे संत और साध हैं नसीब होवे और यह उनके बचन सुने और दर्शन करे और जो सेवा बन सके, करे। इन दोनों क़िस्म के सतसंग से कोई दिनों में हालत बदलती हुई साफ़ मालूम होगी।।

(९) और जो और काम परमार्थी क़िस्म के हैं मिस्ल तीर्थ और बर्त और मंदिर और मूरत और पोथियों का पाठ और जप और सुमिरन सिफ़ाती नाम का, इन कामों को करने से

ज़रा भी हालत नही बदलती क्योंकि इन कामों में निज मन और जीवात्मा याने रूह जिस को संत सुरत कहते हैं, शामिल नहीं होते और इसी सबब से इन कामों का असर ज़ाहिर नहीं होता। अलबत्ते ज़ाहिरी आनंद और अहंकार वग़ैरह दिल में आ जाता है।।

(१०) सुरत याने जीवात्मा या रूह जो ख़ास सत्तपुरुष राधास्वामी की अंस है, इस जिस्म में एक बड़ा जौहर कि जिस की ताक़त से कुल बदन और मन और इन्द्रियाँ वग़ैरह अपना अपना काम देती हैं, सो संतों ने इसी जौहर को छाँट कर उस के असल भंडार और ख़ज़ाने की तरफ़ मुतवज्जह किया और जब इस की सच्ची तवज्जह उधर को हुई तब आहिस्ता २ इसकी हालत भी बदलती जाती है और दुनिया और उस के पदारथ रोज़ बरोज़ नज़र में ओछे और हक़ीर दिखलाई देते हैं। इस जौहर लतीफ़ का असल मुक़ाम क़याम याने ठहराव का पिंड याने जिस्म में आँखों के पीछे है और वहाँ से यह तमाम देह में फैला है और सब आज़ाओं[1] को ताक़त दे रहा है और इस का भंडार और ख़ज़ाना आदि शब्द यानी आदि नाद है।।

(११) मालूम होवे कि आदि शब्द कुल का कर्त्ता और स्वामी है और आदि सुरत याने उसके अव्वल ज़हूर का नाम राधा है। इन्हीं का नाम सुरत और शब्द है और जब इन की धार नीचे आई तब इसी आदि शब्द से, और शब्द, और आदि सुरत से, और सुरत, और शब्द से सुरत, और सुरत से शब्द,

१ - अंग अंग ।

बराबर प्रगट होते आये और अपने अपने मुक़ाम पर क़ायम हुए।।

(१२) शब्द की महिमा हर एक मत में है, मगर शब्द का भेद किसी मत के ग्रन्थ या पोथियों में नहीं लिखा है, इसी सबब से लोग इससे नावाक़िफ़ रह गये। अब हुज़ूर राधास्वामी साहेब ने तफ़सील शब्दों की और उन का भेद और बुज़ुर्गी का हाल खोल कर साफ़ २ इस बानी में लिखा है।।

(१३) ख़ुलासा भेद शब्द का नीचे लिखा जाता है :- कुल की आदि राधास्वामी यानी कुल मालिक, यहाँ शब्द निहायत गुप्त है और उस की उपमा याने नमूना इस रचना में कहीं नहीं है। इसी शब्द से सत्तपुरुष प्रगट हुए।।

शब्द पहिला—सत्तपुरुष का शब्द जिस को सत्तनाम और सत्त शब्द भी कहते हैं और जिसकी सत्त क़ुदरत से सोहं पुरुष और पारब्रह्म और ब्रह्म और ब्रह्म माया प्रगट हुए।।

दूसरा—सोहं पुरुष का शब्द।।

तीसरा—पारब्रह्म का शब्द जिस की मदद से तीन लोक की रचना ठहरी हुई है।।

चौथा—ब्रह्म शब्द जो कि प्रणव है जिस से सूक्ष्म याने ब्रह्मांडी वेद और ईश्वरी माया प्रगट हुई।।

पाँचवाँ—माया और ब्रह्म का शब्द जिससे तिरलोकी की रचना का मसाला प्रगट हुआ और आकाशी वेद ज़ाहिर हुए।।

माया शब्द के नीचे बैराट पुरुष का शब्द और जीव और मन का शब्द प्रगट हुआ।।

(१४) इस वक़्त में जो कोई शब्द के अभ्यास का ज़िकर भी करते हैं तो सिवाय नीचे के शब्द के, ऊँचे शब्दों की उनको ख़बर भी नहीं है और बाज़े बैराटी शब्द को ही कर्ता शब्द मानते हैं और कोई २ माया और ब्रह्म के मिले हुए शब्द का सिर्फ़ ज़िकर करते हैं मगर उस की महिमा और सिफ़त और उस के स्थान और अभ्यास की जुगत से जिससे वह प्राप्त होवे ना-वाक़िफ़ हैं। इन सब शब्दों का हाल इस पोथी में तफ़सीलवार लिखा हुआ है।।

(१५) तरीक़ा राधास्वामी याने संत पंथ का भक्ती मारग का है याने सच्चे और पूरे मालिक के चरनों में प्रेम और प्रीत प्रतीत करना। इस को उपासना और तरीक़त भी कहते हैं। इस मारग में या तो संत सतगुरु और साध गुरू की महिमा है और या उनके असली शब्द स्वरूप की महिमा है।।

संत सतगुरु उनको कहते हैं कि जो सत्तपुरुष और राधास्वामी के मुक़ाम पर पहुँचे।।

और साध गुरू उनको कहते हैं जो ब्रह्म और पारब्रह्म के मुक़ाम पर पहुँचे। और जो यहाँ तक नहीं पहुँचे उनको साध और सतसंगी कहा जाता है। इन दोनों यानी संत और साध का असली स्वरूप शब्द स्वरूप है और ज़ाहिरी स्वरूप नर स्वरूप यानी इन्सानी ख़िरक़ा है, जो कि वे लोगों के समझाने और बुझाने और उपकार और उद्धार के लिये धर कर संसार में प्रगट होते हैं। जब यह मालूम हुआ कि यह पूरे संत या पूरे साध हैं तो फिर उन में और सत्तपुरुष या पारब्रह्म में भेद नहीं माना जाता है। इस वास्ते जब २ पूरे संत या पूरे

साध प्रगट होते हैं तो उनके चरन सेवक उनकी महिमा सत्तपुरुष या पारब्रह्म के बराबर करते हैं और बाहर में उनकी पूजा और सेवा और आरती वग़ैरह उसी तौर से बजा लाते हैं जैसे कि मालिक की करना चाहिये। और इस ज़ाहिरी स्वरूप की सेवा और दर्शन और बचन और उनके चरनों में प्रेम और प्रीत करने से और जो जुगत वे बतलावें उसके अभ्यास करने से सुरत याने जीवात्मा मन और माया के जाल से अलहदा होकर आकाश में और उसके परे चढ़ती है और अंतर के स्वरूप याने शब्द में पहुँचती है जब सच्चा और पूरा उद्धार जीव का होता है।।

(१६) जब तक कि पूरे संत या पूरे साध न मिलें तब तक खोजी को मुनासिब है कि उनकी तलाश में रहे और जो कोई उनका सतसंगी याने सेवक मिल जावे कि जिसने उनके दर्शन और सेवा बख़ूबी करी है और उनसे भेद शब्द मारग का हासिल करके अभ्यास किया है और कर रहा है तो उससे प्रीत करे, और भेद मारग और मंज़िल का और जुगत उसकी प्राप्ती की याने तरीक़ अभ्यास का दरियाफ़्त करके उस की कमाई शुरू करे और सच्चा इष्ट राधास्वामी के चरनों में जो कुल के मालिक हैं और जहाँ के पहुँचने का इरादा हर एक परमार्थी को मज़बूत करना चाहिये बाँध कर, अपना काम करना शुरू करे। जो प्रीत और प्रतीत सच्ची और शौक़ सच्चा और पक्का होगा, तो ज़रूर कुल मालिक आप किसी न किसी वक़्त पर, चाहे जिस स्वरूप से दर्शन देकर इस जीव का काम अपनी दया और कृपा से बनावेंगे।।

(१७) राधास्वामी नाम कुल मालिक ने अपना आप प्रगट किया है और जब कि हुज़ूर साहेब के चरन सेवकों को कुछ दिन अभ्यास और सतसंग करने से कुछ २ उनकी भारी क़ुदरत और गति मालूम हुई और कुछ उन्हों ने अपनी कृपा से थोड़ी अपनी पहिचान बख़्शी तब से उन को उसी नाम से जिस मुक़ाम याने राधास्वामी पद से कि वे आये थे, पुकारना शुरू किया और वे अपनी मौज से इस कलियुग में जीवों पर निहायत दया करके संत स्वरूप औतार धारन करके प्रगट हुए।।

संत मत में भी वही क़ायदा जारी है, जो और तरीक़त यानी उपासना वालों के मत में जारी है और वह यह है कि सतगुरु पूरे याने मुरशिद कामिल में और मालिक कुल में भेद नहीं करते और इसी सबब से उन को उसी नाम से पुकारते हैं जो कि असली नाम उस मुक़ाम याने पद का है जहाँ से कि वे आये हैं। राधास्वामी नाम, सुरत और शब्द की एक सिफ़त है, जैसे समुन्दर और उसकी लहर, शब्द और उसकी धुन, प्रेमी और प्रीतम। इन सब का मतलब एक ही है।।

(१८) इस मत के मानने वालों और सुरत शब्द के अभ्यास करने वालों को चंद रोज़ में आप उनके अन्तर में मालूम हो जावेगा कि यह क्या भारी नियामत और दुर्लभ पदारथ उनको मिला है। जिस क़दर दिन दिन उनकी हालत मोक्ष और उद्धार की होती जावेगी कि उसको वे आप देख लेंगे और सब मतों के सिद्धांत और मुक़ाम की और उनकी गति की

आप ख़बर हो जावेगी कि कौन मत कहाँ से निकला है और कहाँ तक उसकी रसाई और पहुँच है।।

(१९) यह मत और इसका अभ्यास ख़ास कर उन लोगों के वास्ते है, जिनको सच्चे मालिक के मिलने की चाह है और जिनको अपने जीव के कल्यान और उद्धार का दिल से फ़िकर है। और जो लोग कि दुनिया के सामान और नामवरी और मान और बड़ाई और इल्म याने विद्या को पसन्द करते हैं और परमार्थ को अपना रोज़गार मुक़र्रर करते हैं उनके वास्ते यह उपदेश नहीं है और न उनको यह कलाम पसन्द आवेगा बल्कि जहाँ तक मुमकिन होगा, वह इस पर तान करेंगे और ग़लत और फ़िज़ूल ठहरावेंगे और सबब इसका यह है कि इस कलाम को सुनकर उनका मन घबरा जाता है कि इसको मानने से उनकी दुनिया और देह के मज़े बिलकुल जाते रहेंगे और रोज़गार में फ़र्क़ आ जावेगा। इस वास्ते वे जहाँ तक बन सकेगा ऐसी कोशिश करेंगे कि यह मत जारी न होवे ताकि जिन जीवों को उन्हों ने ग़फ़लत में डाल रक्खा है और तरह बतरह की पूजाओं में भरमा रक्खा है और उन से अपने रोज़गार और आमदनी की सूरत पैदा कर रक्खी है, वे उनके ग़ोल और हुक्म-बरदारी से अलहदा न हो जावें और उनकी पूजा और आमदनी में ख़लल न पड़े।।

।। फ़क़त ।।

# राधास्वामी दयाल की दया
# राधास्वामी सहाय
# *सार बचन छंद बंद*
## *।। पहला भाग ।।*

### ।। सोरठा।।

राधास्वामी नाम
जो गावे सोई तरे।
कल[1] कलेश सब नाश
सुख पावे सब दुख हरे।। १ ।।
ऐसा नाम अपार
कोई भेद न जानई।
जो जाने सो पार
बहुर[2] न जग में जन्मई।। २ ।।
राधास्वामी गायकर
जनम सुफल करले।
यही नाम निज नाम है
मन अपने धरले।। ३ ।।

---

१ - काल। २ - फिर।

बैठक स्वामी[१] अद्भुती
राधा[२] निरख निहार।
और न कोई लख सके
शोभा अगम अपार।। ४ ।।
गुप्त रूप जहँ धारिया
राधास्वामी नाम।
बिना मेहर[३] नहिं पावई
जहाँ कोई बिसराम।। ५ ।।

।। मंगला चरन।।

करूँ बंदगी राधास्वामी आगे।
जिन परताप जीव बहु जागे।। १ ।।
बारम्बार करूँ परनाम।
सतगुरु पदम[४] धाम सतनाम।। २ ।।
आदि अनादि जुगादि अनाम।
संत स्वरूप छोड़ निज धाम।। ३ ।।
आये भवजल नाव लगाई।
हम से जीवन लिया चढ़ाई।। ४ ।।
शब्द दृढ़ाया सुरत बताई।
करम भरम से लिया बचाई।। ५ ।।

१ - मालिक कुल, आदि शब्द। २ - आदि सुरत। ३ - दया।
४ - सेत कँवल।

।। दोहा।।

कोट कोट करूँ बंदना,
अरब खरब दंडौत।
राधास्वामी मिल गये,
खुला भक्ति का सोत[१]।। ६ ।।

।। चौपाई।।

भक्ति सुनाई सब से न्यारी[२]।
बेद कतेब[३] न ताहि बिचारी।। ७ ।।
सत्तपुरुष चौथे पद बासा।
संतन का वहाँ सदा बिलासा।। ८ ।।
सो घर दरसाया गुरु पूरे।
बीन बजे जहँ अचरज तूरे[४]।। ९ ।।
आगे अलख पुरुष दरबारा।
देखा जाय सुरत से सारा[५]।।१० ।।
तिस पर अगम लोक इक न्यारा।
संत सुरत कोइ करत बिहारा।।११ ।।
तहाँ से दरसे अटल[६] अटारी[७]।
अदभुत राधास्वामी महल सँवारी।।१२ ।।
सुरत हुई अति कर मगनानी।
पुरुष अनामी जाय समानी।।१३ ।।

* * * * *

१ भंडार। २ पृथक। ३ मज़हबी किताबें। ४ आवाज़ एक तरह के बाजे की। ५ तत्व बस्तु। ६ जो कभी नाश न हो। ७ सब से ऊपर का मकान

## ।। संदेस।।

## ।। बचन पहला।।

**संदेस[१] - प्रकट होना परम पुरुष पूरन धनी राधास्वामी का संत सतगुरु रूप धार कर वास्ते उद्धार जीवों के ।।**

**सुनावना अधिकारी को इस संदेस का कि परम पुरुष पूरन धनी राधास्वामी जीवों को महा दुखी और भर्म में भूला हुआ देख कर आप उनके उद्धार के निमित्त[२] संत सतगुरु रूप धारण करके प्रगट हुए और अति दया करके भेद अपने निज अस्थान का और जुक्ति उसके प्राप्ती की सुरत शब्द के मारग[३] से उपदेश करते हैं। जीवों को चाहिये कि उनके चरण कँवल में प्रेम प्रीत करें ।**

**इस मारग की कमाई से मन बस में आवेगा और सिवाय इसके दूसरा उपाव मन के निश्चल और निर्मल करके चढ़ाने**

१ - ख़बर। २ - वास्ते। ३ - रास्ते।

का आकाश के परे इस कलयुग में निश्चय करके नहीं है। जितने मत संसार में प्रवृत्त[1] हैं उन सब का सिद्धांत[2] संतों की पहिली मंज़िल[3], निहायत दूसरी मंज़िल तक ख़तम[4] हो जाता है। जो सुरत शब्द का अभ्यास बिधि पूर्वक बन आवे तो मन और सुरत निरमल होकर और शब्द को पकड़ के आकाश के परे जो घट घट में ब्यापक है चढ़ेंगे और नौद्वार अथवा पिंड देश को छोड़ कर ब्रह्मांड याने त्रिकुटी में पहुँचेंगे और वहाँ से सुरत मन से अलग होकर आगे चलेगी और सुन्न और महासुन्न के बिलास देखती हुई और सत्त लोक और अलख लोक और अगम लोक में दर्शन सत्तपुरुष और अलख पुरुष और अगम पुरुष का करती हुई राधास्वामी के निज देश में प्राप्त होगी। इसी अस्थान से आदि में सुरत उतरी थी और त्रिलोकी में आकर काल के

१ - जारी। २ - आख़िर। ३ - स्थान। ४ - पूरा।

जाल में फँस गई थी सो उसी अस्थान पर फिर जा पहुँचेगी।।

सुरत शब्द मारगी[१] को यह सब स्थान यानी बिश्नु लोक और शिव लोक और ब्रह्म लोक और शक्ति लोक और कृष्ण लोक और राम लोक और ब्रह्म और पारब्रह्म पद और जैनियों का निरबान पद और ईसाइयों का मुक़ाम ख़ुदा और रूहुल क़ुद्स[२] और मुसलमानों के आलम[३] मलकूत[४] और जबरूत[५] और लाहूत[६] सुन्न के नीचे नीचे रास्ते में पड़ेंगे। यह सब लीला देखती हुई सुरत संतों के प्रताप से अपने निज देश को प्राप्त होगी।

* * * * *

१ - अभ्यासी। २ - पवित्र आत्मा। ३ - देश। ४ - स्वप्न देश। ५ - सुषुप्ति। ६ - तुरिया।

## ।। पहिला शब्द।।

## ।। आरती।।

चलो री सखी मिल आरत गावें।
ऋतु बसंत आये पुरुष पुराने।। १ ।।
अलख अगम का भेद सुनावें।
राधास्वामी नाम धरावें।। २ ।।
सुरत शब्द की रेल चलावें।
जीव चढ़ाय अगमपुर धावें।। ३ ।।
सतसंग धारा नितहि बहावें।
राधास्वामी छिन छिन गावें।। ४ ।।
उमँग उमँग हिय भेंट चढ़ावें।
काल जाल दुख दूर बहावें।। ५ ।।
ऐसे समरथ पुरुष अपारा।
दृष्टि जोड़ रहुँ दर्श अधारा।। ६ ।।
पल पल खटकत बिरह करारी[१]।
जस हूलत[२] कोइ सेल[३] कटारी।। ७ ।।
बिन देखे दीदार[४] न मानूँ।
जग संसार सभी बिष जानूँ।। ८ ।।
अमृत कुंड रूप राधास्वामी।
अचऊँ[५] छिन २ तब मन मानी।। ९ ।।

१ - तीव्र तेज़। २ - छेदता है। ३ - बरछा। ४ - दरशन।
५ - पान करूँ, पिऊँ।

बिन राधास्वामी मोहिं कछु न सुहावे।
चार लोक मेरे काम न आवे।।१०।।
ज्ञान ध्यान और जोग बैरागा।
तुच्छ[१] समझ मैंने इनको त्यागा।।११ ।।
मैं तो चकोर चन्द राधास्वामी।
नहिं भावे सतनाम अनामी।।१२ ।।
बिन जल मछली चैन न पावे।
कँवल बिना अल[२] क्यों ठहरावे।।१३ ।।
स्वाँति बिना जैसे पपिहा तरसे।
सुत बियोग माता नहिं सरसे[३]।।१४ ।।
अस अस हाल भया अब मेरा।
का से बरनूँ कोई न हेरा[४]।।१५ ।।
दान देयँ तो दें राधास्वामी।
और न कोइ ऐसा अन्तरजामी।।१६ ।।
ऐसी भक्ति होय इकरंगी।
काटे बंधन मन बहुरंगी।।१७ ।।
राधास्वामी २ नित गुन गाऊँ।
चरन सरन पर हिया उमगाऊँ।।१८ ।।
कहाँ लग बरनूँ मेहर अपारा।
दिन दिन होवत मौज[५] नियारा।।१९ ।।

१ - ओछा। २ - भँवरा। ३ - मगन होती है। ४ - पहिचानता।
५ - दया की धार।

जत्त जीव कहा[1] समझे लीला।
देख देख हंसन चित सीला[2]। २० ।।
अब के दाव पड़ा मोरा सजनी।
जब आयो राधास्वामी की सरनी।। २१ ।।
खुल गये भक्ति प्रेम भंडारा।
कोटिन जीव का होय उधारा।।२२ ।।
चहुँ दिश धूम पड़ी अब भारी।
काल नगर मानो[3] देहैं उजाड़ी।।२३ ।।
स्वामी दयाल मौज ऐसी धारी।
दीन होय तिस लेहैं उबारी।।२४ ।।
मैं किंकर उन चरनन दासा।
सब जीवन को देउँ दिलासा[4]।।२५ ।।
बाँध सुरत चरनन में राखो।
अगम अपार अमी रस चाखो।।२६ ।।
हंस सभा कहा बरनूँ सोभा।
होवत जहाँ शब्दन की बरषा।।२७ ।।
चमकत बिजली गर्ज अकाशा।
और कहा कहुँ अजब तमाशा।।२८ ।।
बंकनाल के नाले छूटे।
सुखमन नदियाँ भरम पुल टूटे।।२९ ।।

१ - क्या। २ - चित्त की शांति। ३ - जैसे। ४ - भरोसा।

त्रिकुटी घाट बैठ मल धोई।
मानसरोवर दुरमत खोई।।३० ।।
हंस रूप होय सुरत समानी।
शब्द अगम धुन अंतर जानी।।३१ ।।
महा सुन्न के ऊपर गाजी[1]।
राधास्वामी हो गये राज़ी।।३२ ।।
भँवरगुफा की खिड़की खोली।
सत्तपुरुष की सुन लई बोली।।३३ ।।
हंस सभी अगवानी धाये।
अलख लोक से लेवन आये।।३४ ।।
सुरत सिरोमन पहुँची धाई।
अलख पुरुष का दर्शन पाई।।३५ ।।
नाना बिधि जहाँ बजत बधाई।
हंस सभी मिल आरत लाई।।३६ ।।
अगम लोक जाय झंडा[2] गाड़ा।
अगम पुरुष का भेद उघाड़ा[3]।।३७ ।।
वहाँ का मरम न कोई आखा[4]।
बिरले संत गुप्त कर भाखा।।३८ ।।
जीव दया अब अति कर आई।
राधास्वामी खुलकर गाई।।३९ ।।

१ - ऊँची आवाज़ से बोली। २ - पताका। ३ - प्रकट किया।
४ - कहा।

मानो रे मानो जीव अभागी।
राधास्वामी करि हैं सभागी।।४०।।
धाओ दौड़ो पकड़ो चरना।
जैसे बने तैसे आओ सरना।।४१।।
फिर औसर नहिं पाओ रे ऐसा।
अब कारज करो जैसा रे तैसा।।४२।।
छोड़ो कर्म भर्म पाखंडा।
सुरत चढ़ा फोड़ो ब्रह्मंडा।।४३।।
जब होवे हिये सुरत अखंडा।
पहुँचे सत्त लोक सचखंडा।।४४।।
वहाँ से अलख लोक को धावे।
अगम लोक में जाय समावे।।४५।।
अगम पुरुष का दरशन करई।
अद्भुत रूप सुरत जब धरई।।४६।।
हंसा पाँति जोड़ जहाँ बैठे।
झुंड[1] झुंड जहाँ रहें इकट्ठे।।४७।।
अरबन खरबन भान उजारा।
कहा कहुँ सोभा भूम अपारा।।४८।।
कँवलन क्यारी चहुँ दिश लागी।
झालर मोती झुमझुम[2] आगी।।४९।।

१ - समूह। २ - लटकती हुई।

राग रंग धुन अति झनकारा।
अमी सरोवर[१] भरे हैं अपारा।।५०।।
हीरे लाल रतन की धरती।
चाँद सुरज की चादर तनती[२]।।५१।।
जहाँ राधास्वामी का तख़्त[३] बिराजे।
हंस मंडली अद्‌भुत राजे।।५२।।
धूम धाम नित होत सवाई[४]।
आनँद मंगल दिन प्रति गाई।।५३।।
ऐसा देश रचा राधास्वामी।
निज भक्तन को करें बिसरामी।।५४।।

।। दूसरा शब्द।।

राधास्वामी धरा नर रूप जक्त में।
गुरु होय जीव चिताये।। १ ।।
जिन जिन माना बचन समझ के।
तिनको संग लगाये।। २ ।।
कर सतसँग सार रस पाया।
पी पी तृप्त अघाये[५]।। ३ ।।
गुरु सँग प्रीत करी उन ऐसी।
जस चकोर चंदाये।। ४ ।।

१ - ताल। २ - फैली हुई। ३ - सिंघासन। ४ - अधिक।
५ - तृप्त हो गये।

गुरु बिन कल नहिं पड़त घड़ी इक।
दम दम मन अकुलाये[1]।। ५ ।।
जब गुरु दर्शन मिलें भाग से।
मगन होत जस बछड़ा गाये।। ६ ।।
ऐसी प्रीत लगी जिन गुरुमुख।
सो सो गुरु अपनाये।। ७ ।।
तन की लगन भोग इन्द्री के।
छिन में सब बिसराये[2]।। ८ ।।
गुरु की मूरत बसी हिये में।
आठ पहर गुरु संग रहाये।। ९ ।।
अस गुरु भक्ति करी जिन पूरी।
ते ते नाम समाये।। १० ।।
स्वाँति बूँद जस रटत[3] पपीहा।
अस धुन नाम लगाये।। ११ ।।
नाम प्रताप सुरत अब जागी।
तब घट शब्द सुनाये।। १२ ।।
शब्द पाय गुरु शब्द समानी।
सुन्न शब्द सत शब्द मिलाये।। १३ ।।
अलख शब्द और अगम शब्द ले।
निज पद राधास्वामी आये।। १४ ।।

१ - घबराये। २ - भूले। ३ - सुमिरता है।

पूरा घर पूरी गत पाई।
अब कुछ आगे कहा न जाये।।१५ ।।

*।। बचन दूसरा ।।*

*सिफ़त राधास्वामी नाम की*

।। सिफ़त पहिली ।।

।। सोरठा।।

राधास्वामी नाम, सिफ़त[1] करूँ इस नाम की।
सुनो कान दे आन[2], भिन्न[3] २ बर्णन करूँ।।१।।
पाँच अक्षर आये हिंदी में।
ज़बाँ[4] फ़ारसी अक्षर दस में।। २ ।।
पाँच शब्द का भेद बतावें।
दस मुक़ाम को ले पहुँचावें।। ३ ।।

।। सिफ़त दूसरी ।।

एक सिफ़त यह बर्ण[5] बताई।
सिफ़त दूसरी खुल कर गाई।। १ ।।
राधा धुन का नाम सुनाऊँ।
स्वामी शब्द भेद बतलाऊँ।। २ ।।
धुन और शब्द एक कर जानो।
जल तरंग सम भेद न मानो।। ३ ।।

१ - महिमा। २ - आकर के। ३ - जुदा। ४ - भाषा।
५ - बयान करके।

## ।। सिफ़त तीसरी ।।

सिफ़त तीसरी करूँ बखाना।
सुनो चित्त से देकर काना।। १ ।।
राधा प्रीत लगावनहारी[1]।
स्वामी प्रीतम नाम कहा री।। २ ।।
यह भी सिफ़त बताय दई री।
राधास्वामी सुरत शब्द गाया री।। ३ ।।

## ।। सिफ़त चौथी।।

राधा आदि सुरत का नाम।
स्वामी आदि शब्द निज धाम।। १ ।।
सुरत शब्द और राधास्वामी।
दोनों नाम एक कर जानी।। २ ।।
सुरत शब्द सँग करै बिलास।
यों राधा स्वामी ढिंग[2] बास।। ३ ।।
राधा स्वामी दो कर जान।
होयँ एक सत लोक ठिकान।। ४ ।।

* * * * *

१ - लगाने वाली। २ - पास।

## *।। बचन तीसरा ।।*

## *महिमा परम पुरुष पूरन धनी राधास्वामी की जोकि संत सतगुरु रूप धारन करके वास्ते उद्धार जीवों के जगत में प्रकट हुए और बर्णन प्रेम प्रीत उनके चरण कँवल में*

### ।। सोरठा।।

राधास्वामी नाम, जो गावे सोई तरे।
कल कलेश सब नाश,
सुख पावे सब दुख हरे।।१।।
ऐसा नाम अपार, कोई भेद न जानई।
जो जाने सो पार, बहुर न जग में जन्मई।।२।।

### ।। शब्द पहिला।।

अकह अपार अगाध अनामी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।। १ ।।
हैरत[1] रूप अथाह दवामी[2]।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।। २ ।।
अगम रूप धर आये अगामी[3]।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।। ३ ।।

१ - अचरज। २ - हमेशा क़ायम रहनेवाला, चिरस्थाई।
३ - जहाँ किसी का गम याने पहुँच न हो।

अलख धाम के फिर हुए धामी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी। ४ ।।
सत्तलोक में हुए सत नामी।
वह मेरे प्यारे राधास्वामी।। ५ ।।
भँवरगुफा बैठे अन्तरजामी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।। ६ ।।
महासुन्न पर बैठक ठानी[1]।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।। ७ ।।
सुन में अक्षर[2] रूप मुक़ामी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।। ८ ।।
गगन मँडल ओंकार अकामी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।। ९ ।।
रूप निरंजन धारा श्यामी[3]।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।। १० ।।
मन के घाट हुए अब कामी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।। ११ ।।
इन्द्री घाट बिकार घटामी[4]।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।। १२ ।।
अस्थूल रूप धर जक्त जगामी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।। १३ ।।

१ - मुक़र्रर किया। २ - अविनाशी। ३ - श्याम रंग। ४ - दूर किया।

त्रिगुन रूप जग रचा रचामी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।।१४ ।।
अललपच्छ[1] सम फिर उलटामी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।१५ ।।
पहुँचे फिर निज धाम अनामी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।।१६ ।।
फिर हुए जस थे प्रथम अनामी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।१७ ।।
महिमा उनकी कस कह गामी[2]।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।१८ ।।
बार बार मैं करूँ नमामी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।।१९ ।।
जोगी ज्ञानी मर्म न जानी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।। २०।।
ब्रह्मा विष्णु महेश भुलानी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।।२१ ।।
गौर[3] सवित्री लछमी न जानी।
गति मेरे प्यारे राधास्वामी।।२२ ।।

१ - एक अकाशी पंछी जो अंडे से निकलते ही आसमान को लौट जाता है याने ज़मीन तक नहीं आता। २ - गाऊँ। ३ - पारबती।

शेष गनेश कुरम[1] अज्ञानी।
जस मेरे प्यारे राधास्वामी।।२३ ।।
ऋषि मुनि नारदादि भटकानी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।।२४ ।।
सनकादिक पित्रादि न जानी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।।२५ ।।
देवी देव रहे पछतानी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।२६ ।।
ईश्वर परमेश्वर भरमानी।
क्या मेरे प्यारे राधास्वामी।।२७ ।।
बेद कतेब पुराण नदानी[2]।
मत मेरे प्यारे राधास्वामी।।२८ ।।
चाँद सुरज तारा गगनानी।
जाने न मेरे प्यारे राधास्वामी।।२९ ।।
अल्ला ख़ुदा रसूल[3] न मानी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।३० ।।
इन भी भेद नहीं पहिचानी।
जस मेरे प्यारे राधास्वामी।। ३१ ।।
गंगा जमुना सार न जानी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।।३२ ।।

१ - ओंकार। २ - नहीं जाना। ३ - पैग़म्बर।

तीरथ बरत जगत लिपटानी।
हे मेरे प्यारे राधास्वामी।।३३ ।।
तीन लोक सब काल चबानी[१]।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।।३४ ।।
कोइ न परखे तुम्हरी बानी।
हे मेरे प्यारे राधास्वामी।।३५ ।।
महिमा कहाँ लग बर्न बखानी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।।३६ ।।
दर्शन रस ले रहूँ अघानी[२]।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।।३७ ।।
चरन सरन में रहुँ लिपटानी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।३८ ।।
दर्श नैन रस रहुँ तृप्तानी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।। ३९।।
बचन सुना दइ अगम निशानी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।। ४०।।
सुरत शब्द मारग दरसानी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।४१ ।।
भेद पाय मैं रहूँ समानी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।।४२ ।।

१ - खायगा। २ - तृप्त।

होय न कुछ कभि मेरी हानी[1]।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।४३ ।।
मैं नारी तुम पुरुष सुजानी।
हे मेरे प्यारे राधास्वामी।।४४ ।।
बिरह भाव में हुई दिवानी[2]।
देख मेरे प्यारे राधास्वामी।।४५ ।।
जम जगात[3] कुछ लगे न लगानी।
बल मेरे प्यारे राधास्वामी।।४६ ।।
कलमल दाग़ धुले व धुलानी।
पाये मेरे प्यारे राधास्वामी।।४७ ।।
जन्म जन्म रही धोख धुखानी[4]।
क्या मेरे प्यारे राधास्वामी।।४८ ।।
अब मेरा भाग जगा जग जानी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।।४९ ।।
काम क्रोध नहिं लोभ लुभानी।
गये मेरे प्यारे राधास्वामी।। ५०।।
जाल ज़बर अब सभी कटानी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।५१ ।।
धाम मिला जहाँ अचरज बानी।
दिया मेरे प्यारे राधास्वामी।।५२ ।।

१ - नुक़सान। २ - मस्त। ३ - कर, महसूल। ४ - धोखा खाया।

संतन साथ हुई संतानी।
जो मेरे प्यारे राधास्वामी। ५३ ।।
बारम्बार करूँ परनामी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।।५४ ।।
धाम आपना भला दुरानी[1]।
तुम मेरे प्यारे राधास्वामी।।५५ ।।
तुम्हरी गति कुछ अजब कहानी।
सुनी मेरे प्यारे राधास्वामी।।५६ ।।
मैं रही निस दिन नाम दिवानी।
तुम्हरे मेरे प्यारे राधास्वामी।।५७ ।।
काल मार तुम दूर हटानी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।।५८ ।।
मैं बल जाऊँ चरन क़ुरबानी[2]।
हे मेरे प्यारे राधास्वामी।।५९ ।।
गावत गुन तुम अति हरखानी।
ऐसे मेरे प्यारे राधास्वामी।। ६० ।।
देख रूप तुम रहुँ मगनानी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।। ६१ ।।
मैं चकोर तुम चंद समानी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।।६२ ।।

१ - छिपाया। २ - बलिदान करना।

मैं बिरहन तुम दर्श घुमानी[1]।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।६३ ।।
मैं पल पल तुम दर्श दिवानी[2]।
हे मेरे प्यारे राधास्वामी।।६४ ।।
तुम्हरे बचन मद झूम झुमामी[3]।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।६५ ।।
तुम स्वाँती मैं सीप निमानी[4]।
यों मेरे प्यारे राधास्वामी।।६६ ।।
तुम्हरी गति मति गोप[5] छिपानी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।।६७ ।।
तुमही सब बिधि लीला ठानी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।६८ ।।
ज्यों पपिहा स्वाँती तरसानी।
मैं रहुँ मेरे प्यारे राधास्वामी।।६९ ।।
तुम चुम्बक मैं लोह कठिनानी।
खिंच रहुँ मेरे प्यारे राधास्वामी।। ७० ।।
मैं मृगनी तुम नाद समानी।
हे मेरे प्यारे राधास्वामी।।७१ ।।
मैं मछली तुम हुए मेरे पानी।
हे मेरे प्यारे राधास्वामी।।७२ ।।

१ - मतवाली। २ - मस्त। ३ - मतवाली हुई। ४ - दीन। ५ - गुप्त।

राम न जाना कृष्ण न जानी।
तुम को मेरे प्यारे राधास्वामी।।७३ ।।
सीता रुकमिन और पटरानी[१]।
सुने न मेरे प्यारे राधास्वामी।।७४ ।।
ईसा मूसा मरियम[२] मानी।
चूके मेरे प्यारे राधास्वामी।।७५ ।।
कुलकर[३] और मुरादेवी[४] रानी।
पाये न मेरे प्यारे राधास्वामी।।७६ ।।
क़ुतुब पैग़म्बर ग़ौस[५] रबानी[५]।
मिले न मेरे प्यारे राधास्वामी।।७७ ।।
हिंदू मुसलमान क्या जानी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।।७८ ।।
ध्रू प्रहलाद न मरम पिछानी।
ऐसे मेरे प्यारे राधास्वामी।।७९ ।।
नहिं धरती नहिं वहाँ असमानी।
जहाँ मेरे प्यारे राधास्वामी।।८० ।।
पवन न अग्नी और नहिं पानी।
जहाँ मेरे प्यारे राधास्वामी।।८१ ।।

१ - महारानी। २ - ईसा की माँ। ३ - जैनियों के देवता।
४ - जैनियों की आदि माता। ५ - फ़कीर, मुसलमानों के महात्मा।

तीनों गुन महा तत्त न जानी।
जहाँ मेरे प्यारे राधास्वामी।।८२ ।।
नहिं आतम परमातम धामी।
जहाँ मेरे प्यारे राधास्वामी।।८३ ।।
सुन्न और महा सुन्न अलगानी।
जहाँ मेरे प्यारे राधास्वामी।।८४ ।।
भँवरगुफा सतलोक निचानी।
ऊँचे मेरे प्यारे राधास्वामी।।८५ ।।
अलख लोक और अगम ठिकानी।
तिस परे मेरे प्यारे राधास्वामी।।८६ ।।
और न कोइ रहे नाम निशानी[१]।
जहाँ मेरे प्यारे राधास्वामी।।८७ ।।
महिमा वहाँ की तुले न तुलानी।
जहाँ मेरे प्यारे राधास्वामी।।८८ ।।
षट शास्तर नहिं आदि पुरानी।
जहाँ मेरे प्यारे राधास्वामी।।८९ ।।
तीन लोक नहिं चौथे धामी।
जहाँ बसें मेरे प्यारे राधास्वामी।। ९० ।।
पंडित भेष न शेख़ पिछानी।
सो मेरे प्यारे राधास्वामी।। ९१ ।।

१ - रेखा।

ऐसे चरन पर हुई मस्तानी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।। ९२ ।।
कामादिक सब दीन लुटानी।
तब मिले मेरे प्यारे राधास्वामी।। ९३ ।।
हुई सफ़ाई गगन चढ़ानी।
तब लिये मेरे प्यारे राधास्वामी।। ९४ ।।
पंथ चली गई अधर ठिकानी।
मिल गये मेरे प्यारे राधास्वामी।। ९५ ।।
अति बिलास आनँद हुलसानी[1]।
मिल गये मेरे प्यारे राधास्वामी।। ९६ ।।
जहाँ तहाँ बज्र कपाट खुलानी।
देखे मेरे प्यारे राधास्वामी।। ९७ ।।
सतजुग त्रेता द्वाप[2] बितानी।
कलि प्रगटे प्यारे राधास्वामी।। ९८ ।।
खोज दिया और किया अपनामी।
ऐसे मेरे प्यारे राधास्वामी।। ९९ ।।
तिमर[3] हटाया रैन बिहानी[4]।
भानु रूप प्यारे राधास्वामी।।१०० ।।
भानु अनन्त उगे[5] घट आनी।
ऐसे मेरे प्यारे राधास्वामी।।१०१ ।।

१ - ख़ुश हुआ। २ - द्वापर। ३ - अँधेरा। ४ - बीती। ५ - उदय हुए।

कोइ गति मति उन जाने न जानी।
जस मेरे प्यारे राधास्वामी।।१०२।।
अंग अंग में प्रेम रँगानी।
बसे मेरे प्यारे राधास्वामी।।१०३।।
चरन न भूले देह भुलानी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।।१०४।।
मम हिरदे तुम रहो लुकानी[1]।
हे मेरे प्यारे राधास्वामी।।१०५।।
जुग[2] नहिं छूटै रहूँ जुगानी।
बर दो मेरे प्यारे राधास्वामी।।१०६।।
कलि सराप तुम दूर बहानी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।१०७।।
जस कमोदिनी[3] चंद्र दिखानी।
अस मेरे प्यारे राधास्वामी।।१०८।।
गुरु स्वरूप आये राधास्वामी।
वाह मेरे प्यारे राधास्वामी।।१०९।।

।। दूसरा शब्द।।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
गुन गाऊँ उनका सार।। १ ।।

१ - गुप्त। २ - जोड़ा। ३ - कोई का फूल।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मुख देखूँ नैन निहार।। २ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
करूँ सरवन बचन अधार।। ३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सब सेवा करूँ सम्हार।। ४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
नित हाज़िर खड़ी दरबार।। ५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
हुई दासी चरन निहार।। ६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
लइ सरना अब की बार।। ७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
उन कीन्ही दया अपार।। ८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सब छूट गया संसार।। ९ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
फिर त्यागा कुल परिवार।।१० ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
लज्जा जग दई निवार[1]।। ११।।

१ - निकाल दी।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मैं पकड़ी उनकी लार[1]।।१२ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
कामादिक दिये निकार।।१३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मल धोये सबही झाड़[2]।।१४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
ईरषा दई चित्त से डार।।१५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मान मद भागे बड़े गँवार।।१६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सफ़ाई होगई हिये मँझार।।१७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
घट आई उलटी धार।।१८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मैं छोड़े अब नौ द्वार।।१९ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
फिर हुई वार से पार।।२० ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
नभ[3] आई मन को मार।। २१।।

१ - संग। २ - सब। ३ - चिदाकाश।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
तिल देखूँ अजब बहार।।२२ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
जहाँ झिल मिल जोत उजार।।२३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
पचरंगी गुल[1] गुलज़ार[2]।।२४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
यह लीला लखी नियार[3]।।२५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
कंज[4] में करती आज बिहार।।२६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
चली आगे को पग धार।।२७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
चढ़ खोला बंक दुआर।।२८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
त्रिकुटी में देख बहार।।२९ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सुन्न चढ़ आई दसवें द्वार।।३० ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
महासुन खेली खेल अपार।।३१ ।।

१ - फूल। २ - फुलवारी, बाग़ीचा। ३ - जुदा, न्यारी।
४ - सहसदल कँवल।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
गुफा में सुनी एक झनकार। ३२ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
अमर पद पहुँची खोल किवाड़।।३३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
बीन की सुनी जहाँ धधकार।।३४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
दयाल सँग पाया काल बिडार[1]।।३५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
शब्द का चढ़ गया आज ख़ुमार[2]।।३६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
अलख में पहुँची लगन सुधार।।३७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
अगम का पाया अब भंडार।।३८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
राधास्वामी देखा मैं दीदार।।३९ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मिटा मेरे घट का सबही खार[3]।।४०।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
लगी मेरी नौका आन किनार।।४१ ।।

१ - दूर करके। २ - नशा। ३ - मैल, कड़वाई।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
उतर गया जनम जनम का भार।।४२ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की
ममत और माया डाली मार।।४३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मिटाया कर्म भर्म ग़ुब्बार[1]।।४४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मिले अब मेरे निज दिलदार[2]।।४५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
हुई मैं उनके गल की हार।।४६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
बिरोधी बैठे सबही हार।।४७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
लिया अब ऐसा अगम बिचार।।४८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
बहूँ नहिं कबही भौ की धार।।४९ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
रहूँ मैं निस दिन अब हुशियार।।५० ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
तिमर भी नासा हुआ उजियार।। ५१।।

१ - अंधकार। २ - प्रीतम।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
हुई अब छिन छिन शुकरगुज़ार[1] ।।५२ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
डारिया उन पर तन मन वार। ।५३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
दिया औघट[2] से घाट उतार।।५४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
किया राधास्वामी यह सिंगार।।५५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
हुई मैं अब उन नाम अधार।।५६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
गई मैं अपने निज घरबार।।५७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
लगी मैं रूप निहार निहार।।५८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
हुआ मैं[3] सेवा संग पियार।।५९ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मिली निज बस्ती छुटा उजाड़[4] ।।६० ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सुन्न में खेलूँ शब्द सम्हार।। ६१।।

१ - धन्य धन्य। २ - उलटा घाट। ३ - मोहिं। ४ - जंगल।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सुनूँ धुन किंगरी सारँग सार।।६२ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
जलाऊँ सभी काल का जार[1]।।६३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
जगत का घटा सभी बिस्तार।।६४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
लगी अब सूरत तज अहंकार।।६५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
लोभ भी मारा बड़ा लबार[2]।।६६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मोह भी भागा अजब चमार।।६७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
काम पर पड़ी बहुत धिरकार।।६८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
काल दल जीता जीती नार[3]।।६९ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
देखती घट में अब गुलज़ार[4]।।७० ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
काट अब डारा सब जंजार।। ७१।।

१ - जाल। २ - झूँठा। ३ - माया। ४ - फुलवार।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सुनूँ मैं तन में राग धमार[1]।।७२ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सुरत अब हुई बहुत सरशार[2]।।७३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मूल गह[3] छोड़ दई सब डार।।७४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
चढ़न को आगे हूँ तैयार।।७५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सिंह[4] भी भागा देख सियार[5]।।७६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
शब्द की बाँधी कमर कटार।।७७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
गुरू ने दीन्ही अस तलवार।।७८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सूरमा[6] सुरत चढ़ी ललकार[7]।।७९ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
करम दल[8] भागा सुनत पुकार।।८० ।।

१ - राग का नाम। २ - मस्त। ३ - पकड़ कर। ४ - काल।
५ - जीव। ६ - सूर बीर। ७ - पुकार। ८ - फ़ौज।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
भरम भी भागा बाजी तार[1] ।। ८१ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
दूर हुइ मन से जम की कार[2] ।। ८२ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
गई अब सूरत गगन मँझार ।। ८३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
चाँदनी घट में खिली अगार[3] ।। ८४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सुरत अस चढ़ती बारम्बार ।। ८५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
खोलिया सुन का बज्र किवाड़ ।। ८६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
हुई अब हलकी उतरा भार ।। ८७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सुनी धुन घट में रारंकार ।। ८८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
अमी जल भरा हुई पनिहार[4] ।। ८९ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
बंद सब टूटे हुआ छुटकार ।। ९० ।।

१ - शब्द। २ - करतूत। ३ - प्रकाशवान। ४ - पानी भरनेवाली।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मिला अस मौसम[1] सदा बहार।। ९१।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
ख़िज़ाँ[2] का काँटा दिया निकार।। ९२।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
गुरु ने लीन्हा गोद बिठार।। ९३।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सुनाई पहिले धुन ओंकार।।९४।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
करूँ मैं सेवा इक इक न्यार।।९५।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
छुटाई गुरु ने जग बेगार।।९६।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मिला अब प्रेम भक्ति औज़ार[3]।।९७।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
दिया सब घट का कूड़ा टार।।९८।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
चली अब सुरत शब्द की लार।।९९।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
दिया मैं तन मन अपना वार।।१००।।

१ - ऋतु। २ - पतझड़। ३ - हथियार।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
गुफा चढ़ सुनी बीन झनकार।।१०१ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की
किया मैं अलख अगम को पार।।१०२ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
दिया राधास्वामी पार उतार।।१०३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
हुई मैं उन पर अब बलिहार।।१०४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
नाम रस पाया किया अहार।।१०५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सब अटक मिटा आचार।।१०६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
भोग सब हो गये अब बीमार।।१०७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
करूँ नहिं उनका कुछ तीमार[1]।।१०८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
भँवर मन बैठा सुन गुंजार।।१०९ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
अगम सुख पाया नहीं शुमार[2]।।११० ।।

१ - ख़ातिरदारी, ग़मख़ारी। २ - गिनती।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मौन होय बैठी तज गुफ़्तार[1] ।।१११ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मिला मोहिं आज सार का सार[2] ।।११२ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
सोई है सब का सत करतार।।११३ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
रहूँ मैं उसको सदा चितार[3] ।।११४ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
हंस जहाँ बैठे बहुत क़तार[4] ।।११५ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
आनँद अब मिला मोहिं बिसियार[5] ।।११६ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
किया मैं सब से आज किनार[6] ।।११७ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
करूँ मैं गुरु सँग बहुत पियार।।११८ ।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
मिले राधास्वामी अति दातार।।११९ ।।

१ - बोलना। २ - ख़ुलासा, जौहऱ। ३ - याद रखना। ४ - पंक्ती।
५ - अधिक। ६ - जुदा।

मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
गही मैं सरना आज तुम्हार।।१२०।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
बोझ मैं डाला सभी उतार।।१२१।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
तीन तज पाया मैं पद चार।।१२२।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
छुटाया मुझ से खेल असार[१]।।१२३।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
किया मैं मन का आज शिकार।।१२४।।
मैं प्यारी प्यारे राधास्वामी की।
गई मैं राधास्वामी की सरकार।।१२५।।

।। शब्द तीसरा।।

राधास्वामी नाम सुनाया राधास्वामी।
राधास्वामी रूप दिखाया राधास्वामी।।१।।
राधास्वामी धाम लखाया राधास्वामी।
राधास्वामी खेल खिलाया राधास्वामी।।२।।
राधास्वामी मेल मिलाया राधास्वामी।
राधास्वामी पंथ चलाया राधास्वामी।।३।।

१ - असत्त, झूठा।

राधास्वामी सेव कराई राधास्वामी।
राधास्वामी भेव[1] जनाई राधास्वामी।।४ ।।
राधास्वामी मौज चलाई राधास्वामी।
राधास्वामी सिफ़त[2] कहाई राधास्वामी।।५ ।।
राधास्वामी गुन मैं गाऊँ राधास्वामी।
राधास्वामी महिमा सुनाऊँ राधास्वामी।।६ ।।
राधास्वामी आरत बनाई राधास्वामी।
राधास्वामी जोत जगाई राधास्वामी।।७ ।।
राधास्वामी मर्म लखावें राधास्वामी।
राधास्वामी भेद सुनावें राधास्वामी।।८ ।।
राधास्वामी सुरत शब्द राधास्वामी।
राधास्वामी धुनन बुलाई राधास्वामी।। ९ ।।
राधास्वामी संग कराया राधास्वामी।
राधास्वामी रंग चढ़ाया राधास्वामी।।१० ।।
राधास्वामी बूझ[3] बुझाई राधास्वामी।
राधास्वामी सूझ[4] सुझाई राधास्वामी।। ११।।
राधास्वामी भान[5] किरन राधास्वामी।
राधास्वामी सिंध बुंद राधास्वामी।।१२।।
राधास्वामी चन्द कला राधास्वामी।
राधास्वामी गगन गिरा[6] राधास्वामी।।१३।।

१ - भेद। २ - महिमा। ३ - समझ। ४ - निर्णय। ५ - सूरज।
६ - बानी, शब्द।

राधास्वामी धरनी नीर राधास्वामी।
राधास्वामी अगिन पवन राधास्वामी।।१४ ।।
राधास्वामी तीन[१] चार[२] राधास्वामी।
राधास्वामी एक[३] दोय[४] राधास्वामी।।१५ ।।
राधास्वामी सात[५] बीस[६] राधास्वामी।
राधास्वामी सहस[७] दसम[८] राधास्वामी।। १६ ।।
राधास्वामी कंज श्याम[९] राधास्वामी।
राधास्वामी सेत सुन्न राधास्वामी।। १७ ।।
राधास्वामी ओंग ररँग राधास्वामी।
राधास्वामी सोहँग सत्त राधास्वामी।। १८ ।।
राधास्वामी अलख अगम राधास्वामी।
राधास्वामी आप हुए राधास्वामी।। १९ ।।
राधास्वामी महिमा कहें राधास्वामी।
राधास्वामी अस्तुत करें राधास्वामी।। २० ।।
राधास्वामी सार लखावें राधास्वामी।
राधास्वामी प्यार करावें राधास्वामी।। २१।।
राधास्वामी चरन पुजावें राधास्वामी।
राधास्वामी पाट[१०] खुलावें राधास्वामी।। २२।।

१ - तीन गुन। २ - चार अंतःकरन। ३ - सत्तपुरुष राधास्वामी। ४ - ब्रह्म माया। ५ - सात द्वारे। ६ - दस इन्द्री और उनके दस देवता। ७ - सहस दल कँवल। ८ - दसवाँ द्वार। ९ - तीसरा तिल। १० - परदा।

राधास्वामी शब्द बतावें राधास्वामी।
राधास्वामी देस बुझावें राधास्वामी।।२३ ।।
राधास्वामी गुप्त प्रकाशें राधास्वामी।
राधास्वामी तेज निहारें राधास्वामी।।२४ ।।
राधास्वामी सम देखें राधास्वामी।
राधास्वामी गम[१] खोलें राधास्वामी।।२५ ।।
राधास्वामी गाऊँ ध्याऊँ राधास्वामी।
राधास्वामी पुर्ष अर्श[२] राधास्वामी।।२६ ।।
राधास्वामी गीत नाद राधास्वामी।
राधास्वामी गान गवाया राधास्वामी।।२७ ।।
राधास्वामी छान[३] छनाई राधास्वामी।
राधास्वामी प्रीत लगाई राधास्वामी।।२८ ।।
राधास्वामी मथन मथाई राधास्वामी।
राधास्वामी आद अंत राधास्वामी।।२९ ।।
राधास्वामी मद्ध बिराजें राधास्वामी।
राधास्वामी जुक्त जतन राधास्वामी।।३० ।।
राधास्वामी रतन लाल राधास्वामी।
राधास्वामी दयाल कृपाल राधास्वामी।। ३१ ।।
राधास्वामी आन[४] मनाई राधास्वामी।
राधास्वामी आन जगाई राधास्वामी।।३२ ।।

१ - भेद। २ - चैतन्य आकाश। ३ - निर्णय। ४ - हुकम।

राधास्वामी पीव[1] पिता राधास्वामी।
राधास्वामी गुरू संत राधास्वामी।।३३ ।।
राधास्वामी अजर अमर राधास्वामी।
राधास्वामी कुरम[2] शेष[3] राधास्वामी।।३४ ।।
राधास्वामी चेत मिलो राधास्वामी।
राधास्वामी खेत जिताया राधास्वामी।।३५ ।।
राधास्वामी भक्ति सिखाई राधास्वामी।
राधास्वामी भाव बढ़ाया राधास्वामी।।३६ ।।
राधास्वामी सुमिर सुमिर राधास्वामी।
राधास्वामी लगन लगाई राधास्वामी।।३७ ।।
राधास्वामी तोल तुलावें राधास्वामी।
राधास्वामी मोल अमोल राधास्वामी।।३८ ।।
राधास्वामी नेम प्रेम राधास्वामी।
राधास्वामी धरम करम राधास्वामी।।३९ ।।
राधास्वामी जुक्त जोग राधास्वामी।
राधास्वामी भुक्त भोग राधास्वामी।।४०।।
राधास्वामी रैन दिवस राधास्वामी।
राधास्वामी निमख[4] जाम[5] राधास्वामी।।४१ ।।
राधास्वामी धूप छाँव राधास्वामी।
राधास्वामी सूर[6] सोम[7] राधास्वामी।।४२।।

१ - पति। २ - ब्रह्म। ३ - पारब्रह्म। ४ - पल। ५ - पहर।
६ - सूरज। ७ - चाँद।

राधास्वामी जाप मौन राधास्वामी।
राधास्वामी नैन हृदय राधास्वामी।।४३।।
राधास्वामी अंतर बाहर राधास्वामी।
राधास्वामी प्रोक्ष[1] प्रत्यक्ष[2] राधास्वामी।।४४।।
राधास्वामी अधर धरनि राधास्वामी।
राधास्वामी ब्याप ब्यापक राधास्वामी।।४५।।
राधास्वामी दात दाता राधास्वामी।
राधास्वामी करन कारन राधास्वामी।।४६।।
राधास्वामी तरन तारन राधास्वामी।
राधास्वामी सृष्ट सृष्टा राधास्वामी।।४७।।
राधास्वामी दृष्ट दृष्टा राधास्वामी।
राधास्वामी ब्रत तीरथ राधास्वामी।।४८।।
राधास्वामी बेद कतेब राधास्वामी।
राधास्वामी गाय गवाओ राधास्वामी।।४९।।
राधास्वामी पूज पुजाओ राधास्वामी।
राधास्वामी अपर अपार राधास्वामी।।५०।।
राधास्वामी अधर अधार राधास्वामी।
राधास्वामी अगम अगाध राधास्वामी।।५१।।
राधास्वामी परम अगार राधास्वामी।
राधास्वामी कँवल भँवर राधास्वामी।।५२।।

१ - गुप्त। २ - प्रगट।

राधास्वामी उधर इधर राधास्वामी।
राधास्वामी अघड़ सुघड़ राधास्वामी।।५३ ।।
राधास्वामी डाल मूल राधास्वामी।
राधास्वामी गाऊँ सब गाओ राधास्वामी।।५४ ।।

## ।। शब्द चौथा।।

राधास्वामी आय प्रगट हुए जब से।
राधास्वामी नाम सुनावें तब से।। १ ।।
राधास्वामी नाम जपूँ मैं मन से।
राधास्वामी दरस मिला अब तन से।। २ ।।
राधास्वामी दरस करूँ नैनन से।
राधास्वामी बचन सुनूँ सरवन से।। ३ ।।
राधास्वामी कहत रहूँ हियरे से।
राधास्वामी सुनत रहूँ जियरे से।। ४ ।।
राधास्वामी नाम धरूँ प्रानन से।
राधास्वामी नाम गहूँ इन्द्रिन से।। ५ ।।
राधास्वामी राह चलूँ पाँवन[1] से।
राधास्वामी सेव करूँ दोउ कर से।। ६ ।।
राधास्वामी संग करूँ सब धर[2] से।
राधास्वामी पास बसूँ अति डर से।। ७ ।।

१ - पैरों। २ - देह।

राधास्वामी गाय रही मैं उमँग से।
राधास्वामी ध्याय रही कोइ दिन से।। ८ ।।
राधास्वामी रटन लगी दम दम से।
राधास्वामी याद बढ़ी छिन छिन से।। ९ ।।
बिसरत नहिं राधास्वामी जिगर[१] से।
बिछड़त नहिं राधास्वामी पलक से।।१० ।।
राधास्वामी रूप देख दोउ तिल से।
राधास्वामी प्रीत लगी मेरे दिल से।।११ ।।
राधास्वामी बोले इक दिन मुझ से।
राधास्वामी पर बल गई[२] उस दिन से।।१२ ।।
राधास्वामी महिमा क्या कहूँ किस से।
राधास्वामी सरन छुड़ावत जम से।।१३ ।।
राधास्वामी अलग किया भरमन से।
राधास्वामी लिया छुटा करमन से।।१४ ।।
राधास्वामी लिया लगा चरनन से।
राधास्वामी आये देश अगम से।।१५ ।।
राधास्वामी हंस किया मोहिं नर से।
राधास्वामी दान दिया निज घर से।।१६ ।।
राधास्वामी भेद सुनाया धुर से।
राधास्वामी मोहिं छुड़ाया हम से।।१७ ।।

१ - कलेजा। २ - बलिहार हुई।

राधास्वामी अपना किया जक्त से।
राधास्वामी निपट[1] बचाया छल से।।१८ ।।
राधास्वामी पार किया भौजल से।
प्रेम लगा राधास्वामी गुरु से।।१९ ।।
मैं चकोर राधास्वामी चन्द से।
मैं कँवला राधास्वामी भान से।। २०।।
मैं कोकिल राधास्वामी अंब[2] से।
मैं भौंरा राधास्वामी कँवल से।।२१ ।।
मैं दिनकर[3] राधास्वामी गगन से।
मैं फनधर[4] राधास्वामी मनि से।।२२ ।।
मैं बाली राधास्वामी मात से।
मैं कुमार राधास्वामी तात[5] से।।२३ ।।
मैं दरदी राधास्वामी शांति से।
मैं चकवी राधास्वामी क्रांति[6] से।।२४ ।।
मैं घायल राधास्वामी बिरह से।
मैं मायल[7] राधास्वामी तरह[8] से।।२५ ।।
राधास्वामी शब्द लखाया जुक्ति से।
राधास्वामी नाम कमाया भक्ति से।।२६ ।।

१ - बिलकुल। २ - आम का दरख़्त। ३ - सूरज। ४ - साँप।
५ - पिता। ६ - सूरज का प्रकाश। ७ - मोहित।
८ - छबि, अंदाज़।

मैं प्यारी राधास्वामी प्यार से।
मै मीना राधास्वामी धार से।।२७ ।।
मैं अंडा राधास्वामी कुरम[१] से।
मैं तरंग राधास्वामी सिन्ध से।।२८ ।।
मैं गगरी राधास्वामी नीर से।
मैं कमान[२] राधास्वामी तीर से।।२९ ।।
मैं भई बन राधास्वामी सिंघ से।
मैं हुई तन राधास्वामी जान से।।३० ।।
मैं बृक्षा राधास्वामी सुफल से।
मैं साखा राधास्वामी फूल से।।३१ ।।
मैं दीपक राधास्वामी जोत से।
मैं समुँदर राधास्वामी सोत से।।३२ ।।
मैं धरनी राधास्वामी मेघ से।
मैं सूरा राधास्वामी तेग़[३] से।।३३ ।।
मैं देही राधास्वामी नैन से।
मैं रसना राधास्वामी बैन से।।३४ ।।
मैं लोहा राधास्वामी नाव से।
मैं निरधन राधास्वामी साव[४] से।।३५ ।।

१ - कछुआ जो पानी में रहता है। २ - धनुष। ३ - तलवार।
४ - साहूकार, धनवान।

मैं सीपी राधास्वामी स्वाँति से।
मैं मोहित राधास्वामी भाँति से।।३६ ।।
मैं जीती राधास्वामी दाँव[१] से।
मैं तिरपत राधास्वामी भाव से।।३७ ।।
मैं ब्यंजन राधास्वामी नोन से।
मैं अंकुर राधास्वामी पौन से।।३८ ।।
मैं तारा राधास्वामी ब्योम[२] से।
मैं कमुदन[३] राधास्वामी सोम[४] से।। ३९।।
राधास्वामी मेहर चली मैं घट से।
राधास्वामी चरन पकड़ मेरी हठ से।। ४०।।
राधास्वामी मोहिं हटाया कपट से।
राधास्वामी पार किया तिल पट से।।४१ ।।
राधास्वामी बंक चढ़ाया झट से।
राधास्वामी घाट मिला औघट से।।४२ ।।
राधास्वामी द्वार खुलाया त्रिकुट से।
राधास्वामी हन्स किया सर तट[५] से।।४३ ।।
चढ़ी महासुन राधास्वामी बल से।
राधास्वामी शुद्ध किया कलमल से।।४४ ।।

१ - बाज़ी। २ - आकाश। ३ - कोई का फूल। ४ - चाँद।
५ - मानसरोवर तीर।

राधास्वामी आज मिलाया सोहँग से।
सत्तलोक आई राधास्वामी सँग से।।४५ ।।
राधास्वामी अलख लखाया मौज से।
राधास्वामी अगम दिखाया चौज[१] से।।४६ ।।
राधास्वामी रूप लखा सूरत से।
लगा प्रेम राधास्वामी मूरत से।।४७ ।।
मिली जाय राधास्वामी चरन से।
हुआ उद्धार राधास्वामी सरन से।।४८ ।।
राधास्वामी धाम गई मैं धज[२] से।
राधास्वामी मोहिं सिंगारी सज से।।४९ ।।
राधास्वामी अंग लगाया उमँग से।
राधास्वामी भेद मिला सतसँग से।। ५० ।।
पार हुई राधास्वामी लगन से।
राधास्वामी आज हटाया मलन[३] से।।५१ ।।
उपमा राधास्वामी कहूँ कौन से।
राधास्वामी काढ़ा सभी जोन से।।५२ ।।
राधास्वामी पाये बहुत कठिन से।
मिल गये राधास्वामी बड़े जतन से।।५३ ।।
पिऊँ अमी राधास्वामी धुन से।
जाय रलूँ[४] राधास्वामी सुन से।।५४ ।।

* * * * *

१ - बिलास। २ - शान, सिंगार। ३ - मलीनता। ४ - एक रस होऊँ।

## ।। शब्द पाँचवाँ।।

राधास्वामी लिया अपनाय सखी री।
शोभा अद्भुत आज लखी री।। १ ।।
राधास्वामी बचन अगाध सुने री।
राधास्वामी नाम अराध गुने[1] री।। २ ।।
राधास्वामी अगम अनाम लखे री।
राधास्वामी गति कस बुद्धि भखे[2] री।। ३ ।।
राधास्वामी चरन स्पर्श करे री।
राधास्वामी हिरदे माहिं धरे री।। ४ ।।
राधास्वामी सँग भौजाल भने[3] री।
राधास्वामी संगत काल हने[4] री।। ५ ।।
राधास्वामी काढ़ लिया जग से री।
राधास्वामी हन्स किया खग[5] से री।। ६ ।।
राधास्वामी अजब सँदेस दिया री।
राधास्वामी कहत अँदेस[6] गया री।। ७ ।।
राधास्वामी गोद बिठाया मुझे री।
राधास्वामी लेहैं उबार तुझे री।। ८ ।।
राधास्वामी शाम सुबह रट ले री।
राधास्वामी आठ जाम भज ले री।। ९ ।।

१ - सुमिरन। २ - कहे। ३ - काटे। ४ - नाश किया।
५ - काग। ६ - सन्शय।

राधास्वामी पल पल हिये बसे री।
राधास्वामी मेहर जताऊँ किसे री।। १० ।।
राधास्वामी संग न कोई करे री।
राधास्वामी रंग न कोई धरे री।। ११ ।।
राधास्वामी जिस पर मेहर करें री।
राधास्वामी उसको पकड़ धरें री।। १२ ।।
राधास्वामी मेहर बिना क्या गत री।
कस समझे राधास्वामी मत री।। १३ ।।
राधास्वामी चौथा लोक कहें री।
राधास्वामी अलख अलोक भनें[१] री।। १४ ।।
राधास्वामी अगम सुगम कर दें री।
राधास्वामी धाम जाय फिर ले री।। १५ ।।
राधास्वामी मिले भाग से अब री।
राधास्वामी पकड़ अभी फिर कब री।। १६ ।।
राधास्वामी लाग बढ़ा छिन छिन री।
राधास्वामी तेज देख दिन दिन री।। १७ ।।
राधास्वामी देह धरी आ जग री।
राधास्वामी काल हटावें ठग री।। १८ ।।
तू राधास्वामी सरन मत तज री।
तू राधास्वामी चरन नित भज री।। १९ ।।

१ - कहें।

राधास्वामी नाम कटें सब अघ[१] री।
राधास्वामी काया मथ ली सगरी[२]।। २०।।
राधास्वामी शब्द रूप तू सुन री।
राधास्वामी सुरत साथ ले धुन री।।२१ ।।
राधास्वामी संग मारले मन री।
राधास्वामी काटें नागिन[३] फन री।।२२ ।।
राधास्वामी से गुरु फिर न मिलें री।
राधास्वामी छोड़ें न जिसे गहें री।।२३ ।।
राधास्वामी महिमा कौन कहे री।
बेद थके और शेष रहे री।।२४ ।।
राधास्वामी गुप्त प्रगट हुए अब री।
राधास्वामी भेद दिया मोहिं सब री।।२५ ।।
राधास्वामी चमन[४] दिखाया घट री।
राधास्वामी खोल दिये सब पट री।।२६ ।।
राधास्वामी कला[५] खिलाई नट[६] री।
राधास्वामी गगन चढ़ाया झट[७] री।।२७ ।।
राधास्वामी संग गई सुन तट री।
राधास्वामी रंग लिया जग हट री।।२८ ।।

---

१ - पाप। २ - कुल, सब। ३ - माया। ४ - फुलवार। ५ - बाज़ी।
६ - मन। ७ - जल्दी।

राधास्वामी भरी आज स्त्रुत गगरी।
राधास्वामी अजब दिखाई नगरी।।२९ ।।
राधास्वामी संग रही मैं पग[१] री।
राधास्वामी दमक[२] लखी मैं सगरी।।३० ।।
राधास्वामी मिले भाग उठा जग री।
अमर हुई राधास्वामी सँग लग री।।३१ ।।
राधास्वामी सरन प्रीत हुई जिगरी।
राधास्वामी अजब सुनाई धुन किंगरी।।३२ ।।
राधास्वामी किया मोहिं अपना री।
राधास्वामी दिया मिटा खपना[३] री।।३३ ।।
राधास्वामी जगत किया सुपना री।
राधास्वामी दूर किया तपना री।।३४ ।।
राधास्वामी नाम सदा जपना री।
राधास्वामी दरस आज तकना री।।३५ ।।
राधास्वामी भेद न काहु कहना री।
राधास्वामी बिन जग बिच बहना री।।३६ ।।
राधास्वामी दिया शब्द गहना[४] री।
राधास्वामी चंद नहीं गहना[५] री।।३७ ।।
राधास्वामी संग न दुख सहना री।
राधास्वामी संग सुखी रहना री।।३८ ।।

१ - मिलना। २ - चमक। ३ - बिरथा मेहनत करना।
४ - ज़ेवर। ५ - ग्रहण।

राधास्वामी परम बिलास दिया री।
राधास्वामी भौजल पार किया री।। ३९।।
राधास्वामी कर्म भर्म काटे री।
राधास्वामी चरन जभी चाटे री।।४०।।
राधास्वामी आरत नित्त करूँ री।
राधास्वामी कहें सो चित्त धरूँ री।।४१ ।।
राधास्वामी प्रेम जगाय रहूँ री।
राधास्वामी राधास्वामी नित्त भजूँ री।।४२ ।।
राधास्वामी कहना मान चली री।
राधास्वामी ध्यान अब जाय मिली री।।४३ ।।
राधास्वामी सीत[1] मिला मोहिं जब री।
राधास्वामी शुद्ध किया मोहिं तब री।।४४ ।।
राधास्वामी गुन कस गाऊँ अली[2] री।
राधास्वामी गगन दिखाई गली री।।४५ ।।
राधास्वामी कमर बँधाई भली री।
राधास्वामी धुन में जाय पिली री।।४६ ।।
राधास्वामी सब बिधि काज किया री।
राधास्वामी अचरज साज[3] दिया री।।४७ ।।
राधास्वामी आसन अधर धरा री।
राधास्वामी दर्शन वहीं करा री।।४८ ।।

१ - परशादी। २ - सखी। ३ - सामान।

राधास्वामी सोभा अजब बनी री।
राधास्वामी छबि पर दृष्टि तनी[१] री।।४९।।
राधास्वामी जीव उद्धार करें री।
राधास्वामी संत औतार धरें री।।५०।।
राधास्वामी मत कुछ अजब चला री।
राधास्वामी भेद अब दिया भला री।।५१।।
राधास्वामी गिनें न ब्रह्मज्ञान री।
राधास्वामी थापें न जोग ध्यान री।।५२।।
राधास्वामी मानें न राम कृश्न री।
राधास्वामी मानें न ब्रह्मा बिश्नु री।।५३।।
राधास्वामी पूजें न शिव गनेश री।
राधास्वामी पूजें न गौर शेष री।।५४।।
राधास्वामी मानें न कर्म धर्म री।
राधास्वामी जप तप जानें भर्म री।।५५।।
राधास्वामी मानें न तीर्थ बर्त री।
राधास्वामी मानें न शास्त्र स्मृत री।।५६।।
राधास्वामी मानें न सूर चंद री।
राधास्वामी मानें न गंग जमन री।।५७।।
राधास्वामी काटें पिछली टेक री।
राधास्वामी भर्म न राखें एक री।।५८।।

१ - खिंची।

राधास्वामी बुत[१] पूजा न धार री।
राधास्वामी पित्र पूजा न कार री।।५९।।
राधास्वामी कहें गुरु भक्ति साध री।
राधास्वामी भजन बतावें नाद[२] री।।६०।।
राधास्वामी सतसँग करो कहें री।
राधास्वामी वक़्त गुरु थरपें री।।६१।।
राधास्वामी जात न पाँत रखें री।
राधास्वामी हिंदू न तुर्क गहें री।।६२।।
राधास्वामी बर्न आश्रम न गायें री।
राधास्वामी मिथ्या भर्म सुनायें री।।६३।।
राधास्वामी भक्ती बर्न बतायें री।
राधास्वामी गुरु की भक्ति दृढ़ायें री।।६४।।
राधास्वामी बेद कतेब उड़ायें री।
राधास्वामी मुरशिद[३] क़ौल[४] ठहरायें री।।६५।।
राधास्वामी मुरशिद ख़ुदा दिखायें री।
राधास्वामी पीर[५] परस्ती[६] सिखायेंरी।।६६।।
राधास्वामी रोज़ा नमाज़ उठायें री।
राधास्वामी मसजिद बाँग छुड़ायें री।।६७।।
राधास्वामी काबा न हज्ज[७] करायें री।
राधास्वामी क़ुराँ न वज़ीफ़ा[८] पढ़ायेंरी।।६८।।

१ - मूर्ती। २ - शब्द। ३ - गुरु। ४ - बचन। ५ - गुरु। ६ - पूजा। ७ - जात्रा। ८ - जाप।

राधास्वामी दिल पर क़ाबू दिलायें री।
राधास्वामी नफ़्स अमारा[1] गिरायें री।।६९ ।।
राधास्वामी रूह[2] असमान चढ़ायें री।
राधास्वामी घट में अर्श[3] दिखायें री।। ७०।।
राधास्वामी रूह मेराज[4] दिलायें री।
राधास्वामी तन में ख़ुदा मिलायें री।।७१ ।।
राधास्वामी फ़क़र[5] को बड़ा बतायें री।
राधास्वामी कहत रसूल[6] न पायें री।।७२ ।।
राधास्वामी सात मुक़ाम लखायें री।
राधास्वामी फ़क़र मरातिब[7] गायें री।।७३ ।।
राधास्वामी शग़ल[8] अवाज़ करायें री।
राधास्वामी रूह को सौत[9] सुनायें री।।७४ ।।
राधास्वामी सुरत और शब्द मथें री।
राधास्वामी रूह को सौत कथें री।।७५ ।।
राधास्वामी अनहद नाद कहें री।
राधास्वामी सौत सरमदी[10] गहें री।।७६ ।।
राधास्वामी आद धाम से आये री।
राधास्वामी सब से ऊँच धाये री।।७७ ।।

१ - मलीन मन। २ - सुरत। ३ - चैतन्य आकाश। ४ - चढ़ाई।
५ - संत गती। ६ - पैग़म्बर। ७ - दरजे। ८ - अभ्यास।
९ - शब्द। १० - आवाज़ अनहद।

राधास्वामी की है प्रथम मँज़िल री।
सो सब मत सिद्धान्त समझ री।।७८ ।।
राधास्वामी पहिली मँज़िल कही री।
सब मत का सिद्धान्त वही री।।७९ ।।
राधास्वामी मत अब बहुत बड़ा री।
राधास्वामी मत यह जान पड़ा री।। ८० ।।
राधास्वामी सात मँज़िल[१] बरने री।
राधास्वामी भिन भिन कहें निरने री।।८१ ।।
राधास्वामी गति सब भाँति बड़ी री।
राधास्वामी चरनन सुरत अड़ी री।।८२ ।।
राधास्वामी हैरत धाम रहें री।
राधास्वामी अचरज नाम कहें री।।८३ ।।
राधास्वामी चुंबक मैं लोहा री।
राधास्वामी रूप निरख मोहा री।।८४ ।।
राधास्वामी भृंगी मैं कीड़ा री।
राधास्वामी सकल हरी पीड़ा री।।८५ ।।
राधास्वामी पहुँचे दूर देश री।
राधास्वामी अपना दिया सँदेस री।।८६ ।।
राधास्वामी कँवला मैं भँवरा री।
राधास्वामी दरस देख सँवरा[२] री।।८७ ।।

१ - स्थान। २ - सँवारा गया।

राधास्वामी कहें सोई करना री।
राधास्वामी चरन सीस धरना री।।८८ ।।
राधास्वामी उपमा कौन करे री।
राधास्वामी सरन जीव उधरे री।।८९ ।।
राधास्वामी मूरत देख जिऊँ री।
राधास्वामी अमृत नाम पिऊँ री।। ९० ।।
राधास्वामी सँग घट खोज करूँ री।
राधास्वामी सँग पट मौज लहूँ री।। ९१ ।।
राधास्वामी सँग अब सुरत भरूँ री।
राधास्वामी सँग धुन शब्द सुनूँ री।। ९२ ।।
राधास्वामी सँग तिल तोड़ चलूँ री।
राधास्वामी सँग नभ फोड़ मिलूँ री।। ९३ ।।
राधास्वामी सँग फिर जोत लखूँ री।
राधास्वामी सँग सुन भेद तकूँ री।।९४ ।।
राधास्वामी सँग नल बंक धसूँ री।
राधास्वामी सँग चढ़ गगन हँसूँ री।। ९५ ।।
राधास्वामी सँग दस द्वार गहूँ री।
राधास्वामी सँग महासुन्न चढूँ री।। ९६ ।।
राधास्वामी सँग मैं गुफा रहूँ री।
राधास्वामी सँग सतनाम लगूँ री।। ९७ ।।

राधास्वामी सँग मैं अलख लखूँ री।
राधास्वामी सँग अब अगम भखूँरी।।९८।।
राधास्वामी राधास्वामी रंग रँगूँ री।
राधास्वामी राधास्वामी धाम बसूँरी।।९९।।
राधास्वामी कहें सो कार करूँ री।
राधास्वामी २ पकड़ धरूँ री।।१००।।
राधास्वामी लीला ताक तकूँ री।
राधास्वामी महल अब जाय पकूँ री।।१०१।।
राधास्वामी सोभा अजब कहूँ री।
राधास्वामी आगे खड़ी रहूँ री।।१०२।।
राधास्वामी तख़्त बिराज रहे री।
राधास्वामी सख़्त बिकार दहे री।।१०३।।
राधास्वामी जीव निवाज़[1] रहे री।
राधास्वामी पीव हमार भये री।।१०४।।
राधास्वामी अति कर द्याल हुए री।
राधास्वामी दया जम काल मुए[2] री।।१०५।।
राधास्वामी अब मोहिं अमर किया री।
राधास्वामी पद मोहिं अजर दिया री।।१०६।।
राधास्वामी गुन गाऊँ नित नित री।
राधास्वामी मात हुए और पित री।।१०७।।

१ - दया करने वाले। २ - मरे।

राधास्वामी सब से अलग किया री।
राधास्वामी सब बल तोड़ दिया री।।१०८।।

*।। बचन चौथा ।।*

*महिमा दर्शन परम पुरुष पूरन धनी*
*राधास्वामी की और बर्नन दशा*
*प्रेम और आनन्द की*
*उसकी प्राप्ती में*

।। शब्द पहिला ।।

देव री सखी मोहिं उमँग बधाई।
अब मेरे आनँद उर[1] न समाई।। १ ।।
छिन छिन हरखूँ पल पल निरखूँ।
छबि राधास्वामी मो से कही न जाई।। २ ।।
आरत थाली लीन सजाई।
प्रेम सहित रस भर भर गाई।। ३ ।।
चरन सरन गुरु लाग बढ़ाई।
अधिक बिलास रहा मन छाई।। ४ ।।
कहा कहूँ यह घड़ी सुहाई।
सुरत हंसनी गई है लुभाई।। ५ ।।
शब्द गुरु धुन गगन सुनाई।
अमी धार धुर से चल आई।। ६ ।।

१ - हिरदय।

रोम रोम और अँग अँग न्हाई।
बरन बिनोद[१] कहूँ कस भाई।। ७ ।।
लिख लिख कर कुछ सैन जनाई।
जानेंगे मेरे जो गुरु भाई।। ८ ।।
राधास्वामी कहत बनाई।
चार लोक में फिरी है दुहाई[२]।। ९ ।।
सत्तनाम धुन बीन बजाई।
काल बली अति मुरछा खाई।। १० ।।
अलख अगम दोउ मेहर कराई।
राधास्वामी २ दरस दिखाई।। ११ ।।

।। शब्द दूसरा ।।

आज बधावा[३] राधास्वामी गाऊँ।
चरन कँवल गुरु प्रेम बढ़ाऊँ।। १ ।।
हरख अधिक अब हिये समाऊँ।
राधास्वामी रूप चित्त में लाऊँ।। २ ।।
आज दिवस मेरा भाग अनोखा[४]।
दरशन राधास्वामी मन को पोखा[५]।। ३ ।।
सतगुरु पूरे अंग लगाया।
राधास्वामी अचरज खेल दिखाया।। ४ ।।

१ - आनन्द। २ - हुक्म। ३ - आनन्द गीत। ४ - अचरज।
५ - शान्त किया

बाजत घट में अनहद तूरा।
राधास्वामी राधास्वामी खुला ज़हूरा।। ५ ।।
जगा भाग मेरा अति गंभीरा।
राधास्वामी नाम कहत मन धीरा।। ६ ।।
खुल गये बज्र किवाड़ अर्श[1] के।
दर्शन पाये राधास्वामी पुर्ष के।। ७ ।।
सोभा अधिक कहाँ लग भाखूँ।
राधास्वामी मूरत नैनन ताकूँ।। ८ ।।
दरस अधार जिऊँ छिन छिन में।
राधास्वामी गुन गाऊँ पल पल में।। ९ ।।
गुन गावत मन होत हुलासा।
राधास्वामी चरन बँधी मम आसा।। १० ।।
मीन मगन जस जल के माहीं।
राधास्वामी सरन छुटत अब नाहीं।। ११ ।।
केल[2] करूँ नित उनके संगा।
राधास्वामी किये भरम सब भंगा[3]।। १२ ।।
निरमल होय चरन लिपटानी।
राधास्वामी गति अति अगम बखानी।। १३ ।।
आनँद मंगल अब रहा छाई।
राधास्वामी आगे गाऊँ बधाई।। १४ ।।

१ - चेतन्य आकाश। २ - कलोल। ३ - दूर।

अजब बधावा राधास्वामी गाया।
उलट पलट राधास्वामी रिझाया।।१५ ।।

।। शब्द तीसरा ।।

आज मेरे धूम भई है भारी।
कहूँ क्या राधास्वामी रूप निहारी।। १ ।।
घाट अब हो गया सुखमन[1] जारी।
आरती राधास्वामी करूँ सँवारी।। २ ।।
प्रेम रँग भीज गई स्रुत सारी।
निरत[2] सँग राधास्वामी कीन पुकारी।। ३ ।।
हुई जाय सुन में शब्द अधारी।
चरन में राधास्वामी माथ धरा री।। ४ ।।
कहूँ क्या आरत गावत न्यारी।
लगी मोहिं राधास्वामी धुन अब प्यारी।। ५ ।।
अगम गत कैसे कोइ बिचारी।
रीत कुछ राधास्वामी अचरज धारी।। ६ ।।
छोड़ अब तन मन चढ़त अटारी।
जहाँ राधास्वामी तख़्त बिछा री।। ७ ।।
टहल में रहती निस दिन ठाढ़ी।
अमी रस राधास्वामी दीन अहारी।। ८ ।।

१ - मध्य की धार। २ - सुरत का निरनय करने वाला अंग।

बड़ा अब भाग अपार जगा री।
तेज राधास्वामी बहुत बढ़ा री।। ९ ।।
कौन यह पावे घट उजियारी।
दई राधास्वामी लाभ अपारी।। १०।।
धुनन की होत सदा झनकारी।
कीन राधास्वामी मोहिं अपना री।। ११ ।।
इड़ा तज पिंगला खोज करा री।
सिखर चढ़ राधास्वामी घोर सुनारी।।१२ ।।
सोहँग में बंसी आन पुकारी।
अजब गत राधास्वामी देखी न्यारी।।१३ ।।
काल पुनि हारा कर्म कटा री।
लगी ऐसी राधास्वामी नाम कटारी[1]।।१४ ।।
सत्त सर गई सुरत पनिहारी[2]।
भरी राधास्वामी गगरी भारी।।१५ ।।
हन्सनी हो गई हन्सन प्यारी।
पिया अब राधास्वामी नाम सुधा[3] री।।१६ ।।
कहत मैं महिमा राधास्वामी हारी।
करी मैं आरत राधास्वामी सारी।।१७ ।।

* * * * *

१ - हथियार। २ - पानी भरने वाली। ३ - अमृत।

## ।। शब्द चौथा।।

जुगनियाँ[1] चढ़ी गगन के पार।
सुनी राधास्वामी धूम अपार।। १ ।।
लगनियाँ[2] मगन हुई दस द्वार।
दगनियाँ[3] मारी राधास्वामी झाड़।। २ ।।
सुँघनियाँ[4] सूँघत मलय[5] निहार।
नाम राधास्वामी पाया सार।। ३ ।।
सुजनियाँ लखी शब्द की धार।
राधास्वामी गावत राग मलार।। ४ ।।
बैरागिन भैलो सुरत हमार।
चरन राधास्वामी मोर अधार।। ५ ।।
सुहागिन चली नाम की लार।
लई राधास्वामी सेज सँवार।। ६ ।।
पिया घर पहुँची मौज निहार।
हुई राधास्वामी के बलिहार।। ७ ।।
जाय जहँ देखी लीला सार।
राधास्वामी चरन पखार पखार।। ८ ।।
गई और झाँकी खिड़की पार।
राधास्वामी रूप किया दीदार।। ९ ।।

१ - जोग करने वाली, मिलने वाली। २ - लगने वाली यानी प्रेमी सुरत। ३ - धोखा देने वाली यानी माया। ४ - सूँघने वाली सुरत। ५ - मलयागिर, चंदन।

दृष्टि अब उलटी करत जुहार[१]।
राधास्वामी परसे तज हंकार।।१०।।
गये अब मन के सभी बिकार।
दई अस राधास्वामी दृष्टी डार।।११ ।।
कामना रही न अब संसार।
राधास्वामी दीन्हा संसय टार।।१२ ।।
जुक्ति से डारा मन को मार।
चलाई राधास्वामी पैनी[२] धार।।१३ ।।
मिरगनी[३] भागी बन से हार।
राधास्वामी छोड़ा बान सम्हार।।१४ ।।
कहूँ क्या देखी अजब बहार।
दिखाया राधास्वामी इक गुल्ज़ार[४]।।१५ ।।
शब्द गुल[५] खिल गये वार और पार।
लगा राधास्वामी से अब प्यार।।१६ ।।
घोर जहाँ अनहद उठत अपार।
सुरत राधास्वामी दई सुधार।।१७ ।।

।।शब्द पाँचवाँ।।

राधास्वामी का दरस मैं आज करूँगी।
पल पल छिन छिन पार रहूँगी।।१ ।।

१ - दंडवत। २ - तेज़। ३ - माया। ४ - चमन, बागीचा। ५ - फूल।

जगत जाल से बहुत बचूँगी।
कर्म काल को मार धरूँगी। २ ।।
सुरत चढ़ाय असमान भरूँगी।
गगन मँडल की सैर करूँगी।। ३ ।।
धुन धधकार अनंत सुनूँगी।
शब्द अमी रस अगम पिऊँगी।। ४ ।।
पुष्ट होय गुरु चरन गहूँगी।
सुखमन संग बिलास करूँगी।। ५ ।।
बंक नाल में सहज धसूँगी।
त्रिकुटी जा मैं ओंग गहूँगी।। ६ ।।
सुन्न महासुन पार सजूँगी।
भँवरगुफा सतलोक रहूँगी।। ७ ।।
अलख अगम धुन नित्त भजूँगी।
राधास्वामी चरन स्पर्श करूँगी।। ८ ।।

।। शब्द छठवाँ।।

देखत रही री दरस गुरु पूरे।
चाखत रही री प्रेम रस मूरे।। १ ।।
सोभा सतगुरु बरनी न जाई।
बाजत घट में अनहद तूरे।। २ ।।
बुंद चढ़ी तज पिंड असारा।
पहुँची जाय सिन्ध सत नूरे।। ३ ।।

गरजत गगन बिरह उठ जागी।
मन कायर अब होवत सूरे।। ४ ।।
चरन कँवल गुरु हिरदे धारी।
करत तमोगुन दम दम चूरे।। ५ ।।
कृपा दृष्टि सतगुरु अब धारी।
काल चक्र डारत अब तोड़े।। ६ ।।
समुँद सोत धस सुरत समानी।
मान सरोवर दरसत हूरे[1]।। ७ ।।
सुरत चढ़ाय गई सत नामा।
पहुँची राधास्वामी चरन हज़ूरे।। ८ ।।

।। शब्द सातवाँ।।

गुरु के दरस पर मैं बलिहारी।
गुरु के चरन मेरे प्रान अधारी।। १ ।।
गुरु के बचन मेरे हिये सिंगारी।
गुरु सरूप दिन रैन सम्हारी।। २ ।।
गुरु का सँग कर छिन छिन प्यारी।
गुरु का रँग ले नैन निहारी।। ३ ।।
गुरु के धाम पर सुरत लगा री।
नील सिखर[2] चढ़ श्याम तका री।। ४ ।।

१ - अप्सरा। २ - नाम मुक़ाम।

सेत सूर जहँ नूर लखा री।
शब्द अनाहद तूर बजा री।। ५ ।।
मुरली धमक और बीन सुना री।
अद्भुत रस अचरज सुख भारी।। ६ ।।
बिरले संत यह भेद पुकारी।
तू भी सरन पड़ उन की जा री।। ७ ।।
ज्यों मीना जल धार समा री।
ज्यों चकोर चन्दा निरखा री।। ८ ।।
अस पिरीत सतगुरु सँग ला री।
कर प्रतीत घट होत उजारी।। ९ ।।
भाग बिना क्या करे बिचारी।
यह भी भाग गुरू से पा री।। १०।।
राधास्वामी कही जुक्ति यह सारी[१]।
उन के चरन से प्रेम लगा री।। ११ ।।

।। शब्द आठवाँ ।।

गुरु का दरस तू देख री।
तिल आसन डार।। १ ।।
शब्द गुरू नित सुनो री।
मिल बासन[२] जार।। २ ।।

१ - सार और.खुलासा। २ - बासना।

गुरु रूप सोहावन अति लगे।
घट भान उजार।। ३ ।।
कँवल खिलत सुख पावई।
भौंरा कर प्यार।। ४ ।।
गुरु ज्ञान न पाया हे सखी।
जिन घट अँधियार।। ५ ।।
पूरा सतगुरु ना मिला।
भरमत भौ जार[१]।। ६ ।।
मैं तो सतगुरु पाइया।
जाऊँ बलिहार।। ७ ।।
ज्यों चकोर चन्दा गहे।
रहूँ रूप निहार।। ८ ।।
सतगुरु शब्द सरूप हैं।
रहें अर्श मँझार।। ९ ।।
तू भी सुरत सरूप है।
रहो गुरु की लार।। १०।।
नैनन में गुरु रूप है।
तू नैन उघार[२]।। ११।।
सरवन में गुरु शब्द है।
सुन गगन पुकार।।१२ ।।

१ - जाल। २ - खोल

राधास्वामी कह रहे।
यह मारग सार।।१३ ।।
जो जो मानें भाग से।
सो उतरें पार।।१४ ।।

*।। बचन पाँचवाँ ।।*

*वर्णन भेद मारग और शोभा सत्तलोक की और महिमा निज स्वरूप और निज स्थान परम पुरुष पूरन धनी राधास्वामी की।।*

।। शब्द पहिला ।।

आरत गावै सेवक तेरा।
संसय भरम ने चित को घेरा।।१ ।।
अब स्वामी किरपा करो ऐसी।
संसय जड़ सब जायँ बिनासी।।२ ।।
निरसंसय चित शब्द समाई।
दसवें द्वार रहे ठहराई।।३ ।।
आगे महासुन्न मैदाना।
मौज होय तो करे पयाना[१]।।४ ।।
आगे भँवरगुफा की खिड़की।
सोहँग धुन जहाँ निस दिन खड़की[२]।।५ ।।

१ - चलना। २ -आवाज़ हुई।

तहाँ जाय कर आनँद पाऊँ।
आगे को फिर सुरत चढ़ाऊँ।। ६ ।।
सत्तनाम सतशब्द ठिकाना।
चौथा पद सोइ संत बखाना।। ७ ।।
हन्सन सोभा कही न जाई।
खोड़स[1] चंद्र सूर छबि छाई।। ८ ।।
अद्‌भुत रूप पुरुष कहा बरनूँ।
कोटि सूर चन्दा इक रोमूँ।। ९ ।।
दीपन सोभा अजब सँवारी।
हन्स हन्स प्रति[2] दीप निरारी[3]।। १० ।।
अमी कुंड जहाँ भर रहे भारी।
पुरुष दरस का करें अहारी।। ११ ।।
नित नित लीला नई जहाँ की।
महिमा कहँ लग बरनूँ वहाँ की।। १२ ।।
अलख लोक तिस आगे थापा।
गई सुरत तहाँ तज कर आपा।। १३ ।।
अलख पुरुष सोभा कहा गाई।
अरब कोटि शशि सूर लजाई।। १४ ।।
सुरत रूप वहाँ ऐसा पाई।
कोटि भान छबि ऐसी गाई।। १५ ।।

१ - सोलह। २ - वास्ते। ३ - न्यारे।

सुरत चली आगे पग धारा।
अगम लोक को जाय निहारा।।१६ ।।
अगम पुरुष की सोभा न्यारी।
कोटिन खरब सूर उजियारी।।१७ ।।
आगे ता के पुरुष अनामी।
ता को अकह अपार बखानी।।१८ ।।
संत बिना वहाँ और न जाई।
संतन निज घर वह ठहराई।।१९ ।।
हे स्वामी यह बिनती हमारी।
भेद दिया तुम अति से भारी।।२० ।।
पहुँचूँ कैसे सो भी गाओ।
मन मेरे को बहुत उमाओ[१]।।२१ ।।
सुरत शब्द की राह बताई।
दया बिना नहिं पहुँचे भाई।।२२ ।।
संसय भरम न राखो कोई।
धीरे धीरे सुरत समोई[२]।।२३ ।।
शब्द खोज तुम निस दिन राखो।
बार बार स्वामी यह भाखो।।२४ ।।
अब आरत पूरन कह गाई।
संत मता सब दिया लखाई।।२५ ।।

१ - उमगाओ। २ - प्रवेश या लीन करना।

## ।। शब्द दूसरा ।।

आज आरती इक कहूँ भारी।
सुमिरन राधास्वामी करूँ अधारी।। १ ।।
तिल का थाल जोत हुई बाती।
प्रेम भरी सन्मुख स्वामी आती।। २ ।।
रूप अनूप हिये में लाती।
दरशन राधास्वामी निज कर पाती।। ३ ।।
मैं चकवी सतगुरु हुए चकवा।
रैन भई तो हुआ बिछोहा[1]।। ४ ।।
मैं अज्ञान रैन बस पड़ी।
वार रही और धीर न धरी।। ५ ।।
सतगुरु पार बसेरा कीन्हा।
क्योंकर मिलूँ राह नहिं चीन्हा।। ६ ।।
तड़पूँ छिन छिन पिय के बियोग।
कस पाऊँ अब पिय संजोग।। ७ ।।
अति आतुर[2] घबराय पुकारी।
तब स्वामी मेरी कीन सम्हारी।। ८ ।।
रात बिताई हुआ बिहाना।
घट के भीतर भान उगाना[3]।। ९ ।।

१ - बियोग। २ - तड़पती। ३ - उदय हुआ।

चक[1] के वार पड़ी थी थोथी[2]।
गुरु चक पार सुनाई पोथी[3]।। १० ।।
गुरु से मिली खोल कर पाट।
घाट बाट घट बाँधा ठाट।। ११ ।।
लोहा ज्यों चुम्बक सँग मिली।
सुरत शब्द से जाकर रली।। १२ ।।
सुरत दृष्टि कर द्वारा झाँका।
तोड़ा जाय सुई का नाका[4]।। १३ ।।
भीतर धस जो लीला देखी।
बरनूँ कैसे बात अगम की।। १४ ।।
अंतरजामी सतगुरु जाने।
और भेदी पुनि आप पहिचाने।। १५ ।।
श्याम सेत के मद्ध समानी।
घंटा संख सुनी धुन बानी।। १६ ।।
सूर चाँद दोऊ दिस देखे।
सुखमन गगना तारे पेखे।। १७ ।।
आगे धसी बंक की नाल।
अवगत काल बिछाया जाल।। १८ ।।
आगे पहुँची त्रिकुटी द्वार।
लाल रूप जहँ धुन ओंकार।। १९ ।।

१ - चक्षु, आँख। २ - बेकाम। ३ - आकाशबानी, शब्द। ४ - मुख।

सुन्न में गई महल दस माहिं।
हंसन साथ मानसर न्हाहि।। २०।।
सेत सेत वह सुन्न दिखाई।
चन्द्र चाँदनी चौक लखाई।।२१ ।।
सिखर चढ़ी पच्छिम के द्वार।
महासुन्न के हो गई पार।।२२ ।।
भँवरगुफा का ताक़ उघारा।
सोहँग मुरली सुनी पुकारा।।२३ ।।
चौक परे सत लोक समानी।
सत्तपुरुष धुन बीन बखानी।।२४ ।।
कोटिन सूर[1] लगे इक रोम।
कोटि कोटि जहँ ऊगे सोम[2]।।२५ ।।
सत्तपुरुष की आयस[3] पाय।
अलख लोक में पहुँची धाय।।२६ ।।
अरब सूर शशि[4] जहाँ लजायँ।
ऐसी सोभा देखी आय।।२७ ।।
वहँ से आज्ञा लेकर चली।
अगम पुरुष से जाकर मिली।।२८ ।।
खरबन चन्द्र सूर उजियारा।
और कहूँ क्या अगम पसारा।।२९ ।।

१ - सूरज। २ - चाँद। ३ - आज्ञा। ४ - चन्द्रमा।

वहाँ से भी फिर आगे बढ़ी।
सुरत निरत निज पद में धरी।। ३० ।।
निज पद है वह राधास्वामी।
फिर फिर कहूँ मैं राधास्वामी।। ३१ ।।

।। सोरठा।।

क्योंकर करूँ बखान
महिमा मैं उस धाम की।
नील नील शशि भान
इक इक कँगुरे[1] लग रहे।। ३२ ।।
पदमन[2] मणी जड़ी महलन में।
सोभा वहँ की कहूँ क्योंकर मैं।। ३३ ।।
संख और महासंख शशि भान।
गिर्द सिंघासन देखे आन।।३४ ।।
जस सरूप राधास्वामी धारा।
सोभा वा की अकह अपारा।।३५ ।।
क्या दृष्टान्त देउँ मैं सही।
गिनती भी बाक़ी नहिं रही।। ३६ ।।
यह आरत मैं बढ़की कही।
कस बरनूँ अब मीरी[3] भई।।३७ ।।

* * * * *

१ - कंगूरा। २ - अनेक पदम(संख्या विशेष)। ३ - अव्वल नम्बर।

## ।। शब्द तीसरा।।

नगरिया झाँक रही मैं न्यारी।
गुरू ने मोहिं दीन्ही अचरज तारी[1]।। १ ।।
सुनी मैं अनहद धुन झनकारी।
रूप अब निरखा अद्‌भुत भारी।। २ ।।
कहूँ क्या गुरु की मेहर करारी[2]।
हुई मैं राधास्वामी चरन दुलारी[3]।। ३ ।।
छोड़ कर देस पराया आई।
महल में राधास्वामी आन बसाई।। ४ ।।
भेद यह दीन्हा मोहिं मेरे भाई।
कहूँ कस महिमा उनकी गाई।। ५ ।।
सरन अब राधास्वामी दृढ़ कर पाई।
छोट मुख क्योंकर करूँ बड़ाई।। ६ ।।
भाग मेरा जागा शब्द सुहाई।
नाम रस पाया करूँ कमाई।। ७ ।।
सुरत हुई निरमल सुखमन पाई।
चली और नभ पर करी चढ़ाई।। ८ ।।
नैन दोउ फेरे जोत दिखाई।
सहसदल कँवल मध्य धस आई।। ९ ।।

१ - कुन्जी। २ - तेज़। ३ - प्यारी।

श्याम तज सेत रूप दरसाई।
बंक चढ़ त्रिकुटी आन समाई।।१०।।
ओंग धुन गरज भली समझाई।
सूर जहँ लाल लाल दिखलाई।।११ ।।
सुन्न चल मानसरोवर न्हाई।
ररँग धुन किंगरी ख़ूब सुनाई।।१२ ।।
हन्स होय आगे पन्थ चलाई।
महासुन सूरत अजब सजाई।।१३ ।।
धमक सुन भँवरगुफा ढिंग[1] आई।
बाँसरी सोहँग संग बजाई।।१४ ।।
वहाँ से सचखँड पहुँची धाई।
पुरुष का रूप अनोखा पाई।।१५ ।।
बीन धुन सुनकर बहुत रिझाई।
मेहर हुइ भारी कहा न जाई।।१६ ।।
गुरु मोहिं दीन्हा अलख लखाई।
अगम का परदा खोला जाई।।१७ ।।
वहाँ से राधास्वामी धाम दिखाई।
गई और चरन सरन लिपटाई।।१८ ।।
आरती अद्भुत लीन सजाई।
बंगला अचरज रूप बनाई।।१९ ।।

१ - पास।

बैठ कर राधास्वामी छबि दिखलाई।
उमँग और प्रेम रहा मेरा छाई।।२० ।।
सखी सब मिल कर देत बधाई।
आज मेरा जन्म सुफल हुआ भाई।।२१।।
ब्रह्म और माया दोऊ लजाई।
काल और कर्म रहे मुरझाई।।२२ ।।
जोग और ज्ञान थके पछताई।
कहूँ क्या कोई मर्म न पाई।।२३ ।।
संत मत ठीक यही ठहराई।
सुरत और शब्द राह दरसाई।।२४ ।।
बेद नहिं पावे संत बड़ाई।
कही अब राधास्वामी यह गति गाई।।२५ ।।

।। शब्द चौथा।।

गुरु मता अनोखा दरसा।
मन सुरत शब्द जाय परसा।। १ ।।
लीला घट देखी भारी।
हुइ सुरत गगन पनिहारी।। २ ।।
अमृत रस भर भर पीया।
तन मन सब सीतल हूआ।। ३ ।।
चोरी अब चोरन त्यागी।
घर उनके अगनी लागी।। ४ ।।

साहू अब घट में जागे।
पहरा दे शब्द अनुरागे।। ५ ।।
गुन गावत मन हुलसाया।
धुन धावत अधर चढ़ाया।। ६ ।।
जगमग हुइ जोत उजियारी।
घट खिल गइ कँवल कियारी।। ७ ।।
सुन्दर की खिड़की खोली।
सुखमन में धुन नित बोली।। ८ ।।
चढ़ि बंक किवाड़ी खोली।
त्रिकुटी जा हुई अमोली।। ९ ।।
ज्यों फेरत पान तमोली।
यों धुन घट सूरत रोली[१]।। १० ।।
क्या महिमा गुरु पद गाऊँ।
छिन छिन में उमँग बढ़ाऊँ।। ११ ।।
सुर नर मुनि गति नहिं जानी।
यह अचरज अकथ कहानी।। १२ ।।
सुन में जा शब्द समानी।
अद्‌भुत धुन किंगरी छानी।। १३ ।।
गइ महासुन्न के नाके।
गुरु दया अचंभा[२] ताके।। १४ ।।

१ - छाँटा। २ - अचरज।

फिर भँवरगुफा लगी डोरी।
सोहँग जा सूरत जोड़ी।।१५ ।।
सतगुरु पद सत कर जाना।
गति मति क्या कहूँ बखाना।।१६ ।।
शशि सूर अनेकन पाँती।
देखे और आगे जाती।।१७ ।।
लख अलख अगम दरसाना।
मिला राधास्वामी नाम निशाना।।१८ ।।
यह अजब परम पद पाया।
अब तक कोइ भेद न गाया।।१९ ।।
नहिं बेद कतेब सुनाया।
जोगी नहिं ज्ञानी धाया।।२० ।।
यह बस्तु अमोलक पाई।
कोइ बिरले संत बताई।।२१।।
मेरे राधास्वामी परम दयाला।
जिन कीन्हा मोहिं निहाला।।२२ ।।
मैं आरत उनकी करता।
तन मन दोउ चरनन धरता।।२३ ।।
मैं हर दम यही पुकारूँ।
मत अगम अगाध सम्हारूँ।।२४ ।।

मेरा भाग उदय हो आया।
राधास्वामी चरन धियाया।।२५ ।।
जग स्वाद लगा सब फीका।
राधास्वामी नाम मैं सीखा।।२६ ।।
गति मति मेरी उल्टी पल्टी।
गुरु कर दइ सूरत सुल्टी[१]।।२७ ।।
मेरा काज हुआ सब पूरा।
मैं राधास्वामी चरनन धूरा।।२८ ।।

।। शब्द पाँचवाँ।।

सुख समूह[२] अंतर घट छाया।
आरत सामाँ[३] आन सजाया।। १ ।।
आनँद हर्ष अधिक हिये आया।
गुरु चरनन में चित्त समाया।। २ ।।
दर्शन कर गुरु महिमा गाया।
छबि अनूप नैनन में लाया।। ३ ।।
प्रेम सूर निज गगन उगाया।
भर्म तिमर सब दूर बहाया।। ४ ।।
जगे भाग धुन अनहद पाया।
अंतर सुखमन तीरथ न्हाया।। ५ ।।

१ - सीधी। २ - बहुत। ३ - सामान, पदारथ।

सहस कँवल तिल उलट फिराया।
मन को छोड़ सुरत सँग धाया।। ६ ।।
जोत निरंजन रूप दिखाया।
अति हुलास कुछ कहा न जाया।। ७ ।।
घंटा नाद और संख सुनाया।
चाँद सूर तारा दरसाया।। ८ ।।
बंकनाल का द्वार खुलाया।
त्रिकुटी चढ़ गुरु शब्द मिलाया।। ९ ।।
सूरज मंडल बेद पढ़ाया।
अर्ध मात्रा मूल जनाया।। १०।।
सुन्न शिखर धुन ररँग जगाया।
माया काल दोऊ सुलवाया[1]।। ११ ।।
सेत चंद्रमा फूल खिलाया।
मानसरोवर अमी पिलाया।। १२ ।।
हंसन साथ मिलाप बढ़ाया।
किंगरी साराँगी धूम मचाया।। १३ ।।
महासुन्न धुन गुप्त लखाया।
महाकाल बल छीन कराया।। १४ ।।
भँवर गुफा अमृत बरसाया।
सोहँग बंसी नाद बजाया।। १५ ।।

१ - निद्रित किया।

चढ़ी सुरत सतपुरुष गजाया[1]।
सच्च खंड जा तख़्त बिछाया।।१६ ।।
पुरुष मेहर दुरबीन दिलाया।
अलख रूप सोभा परखाया।।१७ ।।
अगम पुरुष फिर अमी चुवाया।
राधास्वामी भेद बताया।।१८ ।।
भक्त धाम येही ठहराया।
आरत कर राधास्वामी रिझाया।।१९ ।।
फल अपार दुख दूर गँवाया।
रसक रसक रस शब्द रसाया।।२० ।।
जन्म जन्म के कर्म नसाया।
काल दाव अब ख़ूब चुकाया।।२१ ।।
राधास्वामी चरनन माथ नवाया।
राधास्वामी मूरत हिये बसाया।।२२ ।।
तज बिकार मन को समझाया।
नाम पकड़ अब काम हटाया।।२३।।
सील छिमा दृढ़ थान जमाया।
मन बिहंग को अधर उड़ाया।।२४ ।।
गुरु भृग्ङी यह कीट चिताया।
राधास्वामी चरन निपट लिपटाया।।२५ ।।

१ - ऊँची आवाज़ से बुलाया।

*।। बचन छठवाँ।।*

***आरती परम पुरुष पूरन धनी***
***राधास्वामी के चरण कँवल में***

अब सतगुरु की आरत गाऊँ।
कथ कथ आरत बहुत सुनाऊँ।। १ ।।
आरत बानी आगे भनी[१]।
बिबिध भाँत की आरत बनी।। २ ।।
राधास्वामी करत बखाना।
सतसंगी सुनें देकर काना।। ३ ।।

।। शब्द पहिला।।

हे राधा तुम गति अति भारी।
हे स्वामी तुम धाम अपारी।
राधास्वामी दोउ मोहिं गोद बिठारी।। १ ।।
राधा चरन गहे मैं आ री।
स्वामी सरन हुई गति न्यारी।
राधास्वामी की हुइ मैं प्यारी।। २ ।।
राधा अंतर दया बिचारी।
स्वामी परघट किया उबारी।
राधास्वामी मिलकर मोहिं सँवारी।। ३ ।।

१ - कही।

राधा पल पल नाम रटा री।
स्वामी तिल तिल रूप निहारी।
राधास्वामी मुझ को किया अपना री। ४ ।।
राधा गुन क्या कहूँ पुकारी।
स्वामी महिमा अकह अपारी।
राधास्वामी अब मोहिं लीन सुधारी।। ५ ।।
राधा दरस कठिन गहिरा री।
स्वामी बचन सुनत मोहा री।
राधास्वामी अब के लिया उबारी।। ६ ।।
राधा बल मन हार गया री।
स्वामी बल मैं गगन चढ़ा री।
राधास्वामी कीन्ही मेहर करारी[1]।। ७ ।।
राधा आरत करूँ सिंगारी।
स्वामी संग आरती धारी।
राधास्वामी आरत करन बिचारी।। ८ ।।
राधा चरन सिंघासन धारी।
स्वामी चरन सम्हार पखारी[2]।
राधास्वामी चरन अब मिला अधारी।। ९ ।।

१ - तेज़। २ - धोया।

राधा दृष्टि दया कर डारी।
स्वामी मेहर करी अब न्यारी।
राधास्वामी कीन मोर उपकारी।।१० ।।
राधा गल अब हार चढ़ा री।
स्वामी सीतल तिलक लगा री।
राधास्वामी पूजन आज करा री।।११ ।।
राधा आगे भोग धरा री।
स्वामी सन्मुख थाल भरा री।
राधास्वामी दोनों मान लिया री।।१२ ।।
राधा अमर चीर पहिना री।
स्वामी अजर बस्त्र तन धारी।
राधास्वामी सोभा अगम अपारी।।१३ ।।
राधा आरत अब हुइ भारी।
स्वामी चित में हर्ष बढ़ा री।
राधास्वामी चरनन आन पड़ा री।।१४ ।।
राधा दिया परशाद दया री।
स्वामी मेहर करी कुछ न्यारी।
राधास्वामी पर मैं जाऊँ बलिहारी।।१५ ।।
परथम आरत राधा धारी।
फिर आरत मैं स्वामी सम्हारी।
राधास्वामी आरत कर लइ सारी।।१६ ।।

राधा अपना धाम दिया री।
स्वामी चरनन माहिं लिया री।
राधास्वामी दोनों पार किया री।।१७ ।।

।। शब्द दूसरा।।

राधास्वामी मेरे सिंध गंभीर।
कोइ थाह न पावत बीर।। १ ।।
रतनन के भरे भंडार।
जहाँ लाल अमोलक सार।। २ ।।
सुर्त मीन करे जहाँ केल[1]।
कल काल धरे जहाँ पेल।। ३ ।।
घट प्रेम धार अब उमँगी।
रस सार पिये कोइ संगी।। ४ ।।
तिल उलट चली सुर्त प्यारी।
देखी वहाँ जोत उजारी।। ५ ।।
दल द्वार खोल कर पैठी[2]।
नल पार अविद्या ऐंठी[3]।। ६ ।।
माया का चक्र हटाया।
ब्रह्म दरस सहज में पाया।। ७ ।।
धुन अनहद सार बजाया।
सुन भीतर शब्द जगाया।। ८ ।।

१ - आनंद। २ - घुसी। ३ - अकड़ गई, मुरझा गई।

गुरु पर अब तन मन वारूँ।
गुन गावत कभी न हारूँ।। ९ ।।
क्या महिमा गुरु पद गाऊँ।
मैं नित नित बल बल जाऊँ।। १० ।।
गुरु मूरत रिदे[1] छिपाऊँ।
मन अंदर द्वार खुलाऊँ।। ११ ।।
गुरु संग लिये मोहिं जावें।
सत रूप अधर दरसावें।। १२ ।।
कँवलन के बाग़ दिखावें।
हंसन सँग केल करावें।। १३ ।।
वह आनंद कहत न जाई।
सुर्त भीज रही छबि छाई।। १४ ।।
अमृत रस झड़ी लगाई।
छिन छिन पर धार चुवाई।। १५ ।।
मन ग़ोता[2] खावत भारी।
सुर्त जागी मिटी अँधियारी।। १६ ।।
कोइ सज्जन प्रेम बिलासी।
देखत और खेलत पासी।। १७ ।।
गुरु बचन सुनत मैं हाँसी।
हुइ राधास्वामी चरन निवासी।। १८ ।।

१ - हृदय। २ - डुबकी लगाना।

दम दम में प्रेम बढ़ाती।
गुरु मूरत अजब दिखाती।।१९ ।।
मैं नैन परान गँवाती।
तन मन की सुध बिसराती।।२० ।।
गुरु मूरत अधिक सुहाती।
ज्यों चन्द्र चकोर समाती।।२१ ।।
राधास्वामी मौज दिखाई।
मैं चरन धूर होय धाई।।२२ ।।

## ।। शब्द तीसरा।।

आज दिवस सखि मंगल खानी।
मैं राधास्वामी सँग आरत ठानी।। १ ।।
तन मन थाल बिरह कर जोती।
सुरत निरत धुन माल[1] परोती[2]।। २ ।।
गगन शिखर चढ़ अचरज देखूँ।
हंसन साथ महासुन पेखूँ[3]।। ३ ।।
चरन गहूँ अब राधास्वामी के।
आरत गाऊँ प्यारे जिय के।। ४ ।।
छिन छिन निरखूँ छबि राधास्वामी।
तन मन अरपूँ दुख हर नामी।। ५ ।।

१ - माला। २ - गुथती। ३ - देखूँ।

छिन छिन निरखूँ छबि प्रीतम की।
तन मन अरपूँ दुख हर हिये की।। ६ ।।
कहाँ लग बरनूँ चोट बिरह की।
कोई न जाने साल[१] जिगर की।। ७ ।।
बिरह अगिन तन मन मेरा फूँका।
झाल उठी जग दीन्हा लूका।। ८ ।।
बिन राधास्वामी मोहिं कौन सम्हारे।
लोक चार मेरे ज़रा न अधारे।। ९ ।।
मैं भइ देही तुम भये स्वाँसा।
तुम बिन नहिं जीवन की आसा।। १० ।।
तुम भये मेघा मैं भई मोरा।
तुम्हारे दरस मैं करती शोरा।। ११ ।।
मैं बुलबुल तुम गुल की क्यारी।
मैं क़ुमरी[२] तुम सर्व[३] अपारी।। १२ ।।
तुम चंदा मैं रैन अँधियारी।
तुम से सोभा भई हमारी।। १३ ।।
प्रेम सिन्ध जब लहर उठाई।
भरम कोट सब दीन बहाई।। १४ ।।
काम क्रोध की बस्ती उजड़ी।
आसा मनसा तन से बिछड़ी।। १५ ।।

१ - चोट का दुख। २ - एक कबूतर की क़िस्म की चिड़िया।
३ - एक तरह का दरख़्त।

लोभ मोह सब दूर निकारी।
बिषय बासना घट से टारी।।१६ ।।
राज बिबेक हुआ अब भारी।
सुख पाया तन रैयत[१] सारी।।१७ ।।
मैं दासी सतगुरु चरनन की।
किये हैं मनोरथ पूरन अबकी।।१८ ।।
कहाँ लग बरनूँ महिमा उनकी।
ख़बर पड़ी अब अनहद धुन की।।१९ ।।
सुरत चढ़ी पहुँची ब्रह्मंडा।
छोड़ गई यह ख़ाकी पिंडा।।२० ।।
गगन मँडल जाय बैठक पाई।
सुन्न महल में धधक चढ़ाई।।२१ ।।
द्वार दसम का पाया मरमा।
दूर किये सब कंटक करमा।।२२ ।।
कर्म काट निज घर को चाली।
माया ठगनी दूर निकाली।।२३ ।।
महासुन्न का खेल दिखाना।
क्या कहुँ वहाँ का हाल पुराना।।२४ ।।
सिंघ नाग जहाँ चौकी लाये।
बिन सतगुरु कोइ पार न पाये।।२५ ।।

१ - प्रजा।

अंध घोर तिस आगे भारी।
शब्द गुरु तहाँ कीन उजारी।। २६।।
झँझरी पार झरोखा देखा।
संतन जा का बरना लेखा।। २७।।
दायें बाट गइ दीप अचिंता।
बाईं दिसा जहाँ सहज बसंता।। २८।।
मध्य होय सूरत चढ़ी आगे।
भँवर गुफा जहाँ सोहँग जागे।। २९ ।।
सोहँग से जाय भेंटा कीन्हा।
सत्तनाम धुन ता पर चीन्हा।। ३० ।।
अलख पुरुष की धुन सुन पाई।
तहाँ से अगम पुरुष को धाई।। ३१ ।।
अगम लोक जाया डेरा डाला।
अब पाई पूरी टकसाला।। ३२ ।।
अब रहा आगे एक अनामी।
कहा कहूँ वह अकह कहानी।। ३३ ।।
अब आरत पूरन भइ मेरी।
दया करो स्वामी मैं बल तेरी।। ३४ ।।

।। शब्द चौथा।।

आज साज कर आरत लाई।
प्रेम नगर बिच फिरी है दुहाई।। १ ।।

बिरह बिथा के लुट गये डेरे।
मिल गये राधास्वामी बिछड़े मेरे ।। २ ।।
हिरदा थाल सुरत की बाती।
शब्द जोत मैं नित्त जगाती ।। ३ ।।
आरत फेरूँ सन्मुख ठाढ़ी।
प्रीत उमँग मेरी छिन छिन बाढ़ी ।। ४ ।।
तन नगरी बिच बजत ढँढोरा।
भागे चोर ज़ोर भया थोड़ा ।। ५ ।।
सील छिमा आया थाना गाड़ा।
काम क्रोध पर पड़ गया धाड़ा[1] ।। ६ ।।
स्वामी मेहर करी अब भारी।
मैं भी उन चरनन बलिहारी ।। ७ ।।
अब तो सरन पड़ी राधास्वामी।
राखो सँग सदा अंतरजामी ।। ८ ।।
मेरे और न कोई दूजा।
मेरे निस दिन तुम्हरी पूजा ।। ९ ।।
तुम बिन और न कोई जानूँ।
छिन छिन मन में तुम को मानूँ ।। १० ।।
मैं मछली तुम नीर अपारा।
केल करूँ मैं तुम्हरी लारा ।। ११ ।।

१ - आफ़त।

मैं पपिहा तुम स्वाँति के बादल।
सुख पाये दुख गये हैं रसातल[1]।।१२ ।।
तुम चंदा मैं कमोदन हीनी।
तुम्हरी लगन मैं निस दिन भीनी[2]।।१३ ।।
मैं धरनी तुम गगन बिराजे।
कैसे मिलूँ मैं तुम सँग आजे।।१४ ।।
सुरत निरत से चढ़ कर धाऊँ।
कभी न छोड़ूँ अस लिपटाऊँ।।१५ ।।
मैं गुरबर्ती राधास्वामी के चरन की।
लाज रखो मेरी काल से अब की।।१६ ।।
तुम्हरे बल से भइ हूँ निचिंती।
अब मन में नहिं संका धरती।।१७ ।।
सूर किया स्वामी खेत जिताया।
मार लिया मैं ने मन और माया।।१८ ।।
ख़ाक मिला सब कपट ख़ज़ाना।
भाग गया दल मोह पुराना।।१९ ।।
गढ़ त्रिकुटी अब चढ़ कर लीन्हा।
सुन्न शिखर पर डंका दीन्हा।। २०।।
सिंध महासुन बीच में आया।
सतगुरु कृपा ने दीन तराया।।२१ ।।

१ - नीचे। २ - भींजी हुई।

भँवरगुफा के महल बिराजी।
सत्तलोक चढ़ अचरज गाजी।।२२ ।।
अलख लोक में सूरत साजी।
अगम लोक को छिन में भाजी[1]।।२३ ।।
पोहप[2] सिंहासन क्या कहूँ महिमा।
जहाँ राधास्वामी ने धारे चरना।।२४ ।।
उन चरनन पर जाय लिपटानी।
आगे अकह की क्या कहूँ बानी।।२५ ।।
अब आरत मैं कीन्ही पूरी।
भाषा भेद अगम गम मूरी।।२६ ।।
राधास्वामी की चरन धूर धर।
आय गई अपने मैं निज घर।।२७ ।।

।। शब्द पाँचवाँ।।

यह आरत दासी रची
प्रेम सिंध की धार।
धारा उमँगी प्रेम की
जा का वार न पार।। १ ।।

१ - भागी। २ - फूल।

सन्मुख ठाड़ी होय कर
बिनती करूँ पुकार।
भागहीन मैं क्यों हुई
स्वामी तुम दरबार।। २ ।।
तुम से दाता कोइ नहीं
सब को लीन्हा तार।
मुझ अपराधिन हीन की
अभी न आई बार।। ३ ।।
मैं तड़पी तुम दरस को
जैसे चंद चकोर।
सीप चहै जिम[1] स्वाँति को
मोर चहै घन घोर।। ४ ।।

।। चौपाई।।

तुम दीपक मैं भइ हूँ पतंगा।
भस्म किया मन तुम्हरे संगा।। ५ ।।
तुम भृङी मैं कीट अधीना।
मिल गये राधास्वामी अति परबीना।। ६ ।।
तुम चंदन मैं भइ हुँ भुवंगन[2]।
सीतल भइ लग तुम्हरे चरनन।। ७ ।।

१ - जैसे। २ - सर्प।

तुम समुद्र मैं लहर तुम्हारी।
तुम से उठ फिर तुमहिं सम्हारी। ८ ।।
तुम सूरज मैं किरनी आई।
तुम से निकसी तुमहिं समाई।। ९ ।।
तुम मोती मैं भी भइ धागा।
संग तुम्हारा कभी न त्यागा।। १०।।
अब तो कृपा करो राधास्वामी।
तुम हो घट घट अंतरजामी।। ११ ।।
तुम चंदा मैं कला तुम्हारी।
घाट बाढ़ तुम्हरो आधारी।।१२ ।।
मैं बाली तुम पित और माता।
तुम्हरी गोद खेलूँ दिन राता।।१३ ।।
नैन थाल और दृष्टी जोती।
पलकन छड़ी खड़ी कर लेती।।१४ ।।
प्रेम नीर का घी अब डारूँ।
आरत तुम्हरे सन्मुख वारूँ।।१५ ।।
घंटा संख नाद धुन गाजा।
बीन बाँसरी अचरज बाजा।।१६ ।।
ताल मृदंग किंगरी धधकी।
ढोल पखावज छिन छिन खड़की।।१७ ।।

सहस धार अमृत की बरषा।
गगन मँडल फिरे जैसे चरख़ा।।१८ ।।
घुमँड घुमँड होवै बलिहारी।
आरत सोभा अब भइ भारी।।१९ ।।
समा बँधा कुछ कहा न जाई।
सतसंगी मिल आरत गाई।। २०।।
हीरे लाल नौछावर[1] होई।
माणिक मोती लड़ियाँ पोई।। २१ ।।
फल और फूल जहाँ अति राजें।
राधास्वामी जहाँ बिराजें।।२२ ।।
मगन हुआ अब तन मन मेरा।
राधास्वामी छिन छिन हेरा[2]।।२३ ।।
आरत कीन्ही अब मैं पूरी।
देओ परशाद अमी रस मूरी[3]।।२४ ।।
प्रेम धजा अब गगन फहराई।
धुन धधकार अगम से आई।।२५ ।।

* * * * *

१ - वार दिया। २ - देखा। ३ - मूल।

## ।। शब्द छठवाँ।।

आनँद मंगल आज
साज सब आरत लाई।
राधास्वामी हुए हैं दयाल
काल डर दूर बहाई।। १ ।।
सुखमन थाल सजाय
बंक की खोल किवाड़ी।
चन्द्र कटोरी आन
भान की जोत सँवारी।। २ ।।
सुरत निरत की छड़ी
अमी का भोग धराई।
सेत चँदरवा तान[1]
सेत की तान[2] सुनाई।। ३ ।।
कर्म रेख मिट गई
सुन्न में बजी बधाई।
स्वामी किरपा करी
रूप अद्भुत दरसाई।। ४ ।।
सत्तनाम धुन अगम
हिये बिच आन समाई।

१ - खैंचकर। २ - राग।

काया नगर मँझार
पुरुष की फिरी दुहाई।। ५ ।।
छोड़ कुटुँब और तोड़ जक्त से
पोढ़[1] परम पद पाई।
राधास्वामी राधास्वामी
निस दिन रटना लाई।। ६ ।।
प्रेम मगन मन हुआ
कहा अब कछू न जाई।
सतसंगी मिल आरत गावें
तन मन सुध बिसराई।। ७ ।।
स्वामी किरपा करी
सुरत अब लीन जगाई।
शब्द अगम का भेद
दीन सतगुरु दरसाई।। ८ ।।
उमँग उमँग कर उमँग उमँग कर
आरत गाई।
पंच शब्द धुन पंच शब्द धुन
पूरन आई।। ९ ।।

* * * * *

१ - मज़बूत।

॥ शब्द सातवाँ॥

करूँ आरती राधास्वामी
तन मन सुरत लगाय।
थाल बना सत शब्द का
अलख जोत फहराय॥ १ ॥
हंस सभी आरत करें
सन्मुख दर्शन पाय।
राधास्वामी दया कर
दीन्हा अगम लखाय॥ २ ॥
अनहद धुन घंटा बजे
संख बजे मिरदंग।
ओंकार मंडल बँधा
मेघनाद गरजंत॥ ३ ॥
सुन्न मँडल धुन साराँगी
किंगरी बजे अनूप।
कोट भान छबि रोम इक
ऐसा पुरुष स्वरूप॥ ४ ॥
कँवलन की क्यारी बनी
भँवर करें गुंजार।

सेत सिंघासन बैठ कर
देखें पुरुष सम्हार।। ५ ।।
बीन बाँसरी मधुर धुन
बाजें पुरुष हज़ूर।
सुन सुन हंसा मगन होयँ
पियें अमी रस मूर।। ६ ।।
रंग महल सतपुरुष का
सोभा अगम अपार।
हंस जहाँ आनंद करें
देखें बिमल बहार।। ७ ।।
अब आरत पूरन भई
मन पाया बिसराम।
राधास्वामी चरन पर
कोट कोट परनाम।। ८ ।।

।। शब्द आठवाँ।।

सुरत सखी आज करत आरती।
शब्द गुरु मन अपने धारती।।१ ।।
निरत दीप का किया उजाला।
रोई माया झुर गया काला।।२ ।।

बिरत[1] बिबेक थाल लिया हाथा।
मद और मोह झुकाया माथा। ३ ।।
दीन ग़रीबी आन समाई।
कुटिल कपट अब दूर बहाई।। ४ ।।
प्रेम भक्ति की जोत जगाई।
लेकर सन्मुख स्वामी आई।। ५ ।।
फेरत आरत घेरत मन को।
टेरत[2] राधास्वामी चली धुन घन को।। ६ ।।
घोर उठा घट भीतर भारी।
उमँगा हिरदा चोट करारी।। ७ ।।
जिगर फटा दिल टुकड़े हुआ।
तब राधास्वामी का दर्शन लिया।। ८ ।।
ऐसे कठिन स्वामी दर्शन पाये।
कर्म भर्म सब दूर नसाये।। ९ ।।
प्रेम भक्ति की धारा छूटी।
काम क्रोध की गठरी लूटी।। १० ।।
मान मनी की मटकी फूटी।
जक्त बासना सबही छूटी।। ११ ।।
तत्त पाँच परकिर्त पचीसा।
गुन तीनों धर पटको सीसा।। १२ ।।

१ - वृत्ती। २ - पुकारती हुई।

सुरत छूट चढ़ी गगन मँडल को।
घेर लिया जाय काल मँडल को।।१३ ।।
जीत लिया गढ़ सुन्न मँडल को।
धार लिया मन अगम मँडल को।।१४ ।।
मैं लोहा पारस राधास्वामी।
पारस परस गई निज धामी।।१५ ।।
मैं भुवंग[1] तुम हो मणि मेरे।
तेज तुम्हारे सुक्ख घनेरे।।१६ ।।
मैं कँवला तुम सूर प्रकाशी।
दरस तुम्हारे पाऊँ हुलासी।।१७ ।।
मैं सरवर तुम कँवल अनूपा।
सोभा पाऊँ मैं तुम्हरे रूपा।।१८ ।।
तुम सरवर मैं भइ हूँ हंसला[2]।
मोती चुगूँ और देखूँ लीला।।१९ ।।
मैं प्यासी तुम अमृत धारा।
मैं भूखी तुम्हरा अगम भँडारा।।२० ।।
अगम आरती ऐसी गाई।
बिरह भाव की धार बहाई।।२१ ।।
कूड़ा करकट[3] सभी जलाया।
महल आपना साफ़ कराया।।२२ ।।

१ - सर्प। २ - हंस। ३ - कूड़ा।

मुझसी बिरहन और न कोई।
मैं सब अपनी गति मति खोई।।२३ ।।
घर फूँका और लीन्हा लूका[1]।
तीन लोक को छिन में थूका।।२४ ।।
सत्तलोक का पाया कूका[2]।
अब कीन्हा मैंने काल का टूका[3] ।।२५ ।।
पाया सतगुरु चरन निवासा।
होत सदा अब बिमल बिलासा।।२६ ।।
महिमा ता की कही न जाई।
गूँगे[4] का गुड़ हो गया भाई।।२७ ।।

।। शब्द नवाँ।।

भर भर प्रेम आरती गाऊँ।
नई उमँग अब चित्त समाऊँ।। १ ।।
भक्ति सिंध अति लहर उठाई।
प्रीत रीत मोती उपजाई।। २ ।।
सुरत चमेली घट में खिलाई।
निरत रँगीली संग मिलाई।। ३ ।।
शब्द गुरु गल हार पिन्हाया।
गगन मँडल धुन अजब सुनाया।। ४ ।।

१ - पलीता, जिस से आग लगाई जावे। २ - आवाज़।
३ - टुकड़ा। ४ - जो बोल न सके, मूक।

पीत सेत और लाल बखाना।
हरा श्याम पचरंगी बाना।। ५ ।।
पाँच रंग फुलवार खिलानी।
देख देख दृष्टी हरषानी।। ६ ।।
जोत जगी हिये भया उजाला।
श्याम निरख फिर सेत सम्हाला।। ७ ।।
अनहद बानी सुनी गगन में।
मगन हुई सुर्त पहुँची धुन में।। ८ ।।
घंटा संख सूर दिस[1] छाँटा।
बंक नाल का खोला घाटा।। ९ ।।
आरत एक करी त्रिकुटी में।
गुरु स्वरूप निरखा अब घट में।। १० ।।
दूसर आरत सतगुरु कीन्ही।
सत्तलोक गइ सुरत प्रबीनी।। ११ ।।
तीसर आरत राधास्वामी।
निजकर करी देख निज धामी।। १२ ।।
महिमा उनकी क्योंकर गाऊँ।
चरन सरन में निस दिन धाऊँ।। १३ ।।
राधास्वामी धाम दिखाई।
अद्भुत सोभा कही न जाई।। १४ ।।

१ - सूरज की दिशा यानी दाहिनी तरफ़।

राधास्वामी पुरुष अपारा।
कहूँ कहा कुछ अजब बहारा।।१५ ।।

।। शब्द दसवाँ।।

सुरत आज लगी चरन गुरु धाय।
श्याम तज सेत ग्राम ठहराय।। १ ।।
देख निज नाली बंक समाय।
तिर्कुटी चढ़ कर पहुँची आय।। २ ।।
हिये बिच पंकज अजब खिलाय।
सेत पद धजा अगम फहराय।। ३ ।।
हंस जहाँ बाजे रहे बजाय।
गुरू अस लीला दई दिखाय।। ४ ।।
रागनी नइ नइ नित्त सुनाय।
भेद सब अक्षर[1] दीन बताय।। ५ ।।
घाट निःअक्षर[2] पाया जाय।
गुफा में धुन इक सुनी बनाय।। ६ ।।
पदम सत निरखा भरम नसाय।
बीन धुन पाई सुरत लगाय।। ७ ।।
अलख और अगम रहा दरसाय।
परे तिस राधास्वामी धाम मिलाय।। ८ ।।

१ - सुन्न। २ - महासुन्न।

जहाँ अब आरत साज सजाय।
लिये मैं राधास्वामी ख़ूब रिझाय।। ९ ।।
कहूँ क्या महिमा बरनी न जाय।
सुरत मेरी छिन छिन रही मुसकाय[1] ।। १० ।।
राधास्वामी लीला कहूँ छिपाय।
लिया मोहिं अपने अंग लगाय।। ११ ।।
आरती पूरी कीन्ही आय।
कहूँ क्या अस्तुत राधास्वामी गाय।। १२ ।।
परम पद पाया काल भजाय[2]।
बेद भी रहा बहुत शरमाय।। १३ ।।
भेद यह मिला न अब तक काय।
दया कर राधास्वामी दिया जनाय।। १४ ।।
करूँ अब आरत उनकी गाय।
सुरत मेरी राधास्वामी लीन जगाय।। १५ ।।
जोग और ज्ञान रहे मुरझाय।
संत कोइ बिरले दिया सुझाय।। १६ ।।
राधास्वामी अचरज खेल दिखाय।
चरन में राधास्वामी गई समाय।। १७ ।।

* * * * *

१ - हँसती हुई। २ - दूर करके।

## ।। शब्द ग्यारहवाँ।।

चरन गुरु हिरदे धार रही।।टेक।।
भौ की धार कठिन अति भारी।
सो अब उलट बही।। १ ।।
गुरु बिन कौन सम्हारे मन को।
सुरत उमँग अब शब्द गही।। २ ।।
कोटिन जन्म भरमते बीते।
काहू मेरी आन न बाँह गही।। ३ ।।
अब के सतगुरु मिले दया कर।
शब्द भेद उन सार दई।। ४ ।।
नौ को छोड़ द्वार दस लागी।
अक्षर मथ नौनीत[1] लई।। ५ ।।
नौका पार चली अब गुरु बल।
अगम पदारथ लीन सही।। ६ ।।
क्या क्या कहूँ कहन गति नाहीं।
सुरत शब्द मिल एक हुई।। ७ ।।
रहन गहन की बात नियारी।
संत बिना कोइ नाहिं कही।। ८ ।।
सुन्न शिखर चढ़ महासुन्न लख।
भँवर गुफा पर ठाट ठई[2]।। ९ ।।

१ - मक्खन। २ - मुक़ाम किया।

सत्त नाम सत धाम निरख धुर।
अलख अगम गति पाय गई।।१०।।
सुरत निरत सँग चली अगाड़ी।
राधास्वामी २ चरन मई।।११।।
अब आरत सिंगार सुधारी।
प्रेम उमँग भी बहुत चही।।१२।।
काल कला सब दूर बिडारी।
द्याल सरन अब आन लई।।१३।।
पचरँग बाना[1] पहन[2] बिराजे।
सोभा धारी आज नई।।१४।।
जीव काज निज भवन छोड़ कर।
जमा दूध फिर होत दही।।१५।।
मथ मथ माखन काढ़ निकारा।
बिरले गुरुमुख चाख चखी।।१६।।
राधास्वामी दीन अवाज़ा।
चढ़ो अधर निज धाम पई।।१७।।

।। शब्द बारहवाँ।।

अपने स्वामी की मैं करत आरती।
कुल कुटुंब सब अपना तारती।।१।।

१ - बस्तर। २ - पहिर कर।

काल कर्म सिर धौल[1] मारती।
ममता चादर छिन में फाड़ती। २ ।।
हँस हँस स्वामी हिये में धारती।
रोग दोष सब छिन में जारती।। ३ ।।
थाल सजाया उमँग प्रेम का।
दीपक बाला दरस नेम का।। ४ ।।
भोग धराया भाव भक्ति का।
राग सुनाया ध्यान जुक्ति का।। ५ ।।
दृष्टि जोड़ कर दर्शन करती।
नैनन में ज्यों पुतली धरती।। ६ ।।
छबि स्वामी की बड़ी चहीती[2]।
मैं दरबारी स्वामी दर की।। ७ ।।
लौ लगाय चरनन में रहती।
लउआ[3] नाम मैं अपना धरती।। ८ ।।
श्याम कंज में त्यागा येही।
सेत पदम में सूरत देई।। ९ ।।
सुरत चढ़ाय गई आकाशा।
खिल खिल देखूँ बिमल तमाशा।। १० ।।
राधास्वामी चरन निहारूँ।
तन मन अपना उन पर वारूँ।। ११ ।।

१ - थप्पड़। २ - प्यारी। ३ - जो लव लगावे।

आरत पूरन भइ है हमारी।
पहुँच गई सतगुरु दरबारी।।१२ ।।

।। शब्द तेरहवाँ।।

आरत गावे दरसो[१] अपनी।
छिन छिन राधास्वामी २ रटनी।। १ ।।
थाल इल्म[२] का जोत अमल[३] की।
पढ़ २ आयो राधास्वामी की सरनी।। २ ।।
क़लम लगन और प्रेम दवाता।
लिख २ राधास्वामी हिये बिच गाता।। ३ ।।
पढ़ी पारसी पढ़ी अँगरेज़ी।
हुई मेहर बुध पाई तेज़ी।। ४ ।।
देखा सब जग झूठ पसारा।
पाया नाम राधास्वामी का सारा।। ५ ।।
सुरत चढ़ी खुला शब्द अपारा।
कुमत हरी और मन को गारा[४]।। ६ ।।
प्रेम बदरिया घुमड़न[५] लागी।
बरस बरस धुन अनहद जागी।। ७ ।।
चाँद सुरज दोउ गये छिपाई।
सुखमन नदी उमँड कर आई।। ८ ।।

१ - जिसको दरशन की इच्छा है। २ - विद्या। ३ - अभ्यास।
४ - गला दिया। ५ - छा जाना।

खुला द्वार फूटा घट गगना।
सुन्न शिखर देखत मन मगना। ९ ।।
बाल अवस्था खेल कूद की।
खेल दिखाया साँचा अबकी।। १० ।।
दया हुई अब स्वामी भारी।
आरत पूरन हुई हमारी।। ११ ।।

।। शब्द चौदहवाँ ।।

एक आरती कहूँ बनाई।
राधास्वामी हुए सहाई।। १ ।।
शांति थाल और सत मत जोती।
समता सील धरे जहँ मोती।। २ ।।
रतनन माल परोई भाई।
गल में स्वामी आन चढ़ाई।। ३ ।।
हीरे लाल थाल भर लाई।
माणिक पन्ना भेंट धराई।। ४ ।।
गहने कपड़े बहु पहिनाई।
चोवा चंदन अंग लगाई।। ५ ।।
अस अस सब सिंगार बनाई।
कँवल देख ज्यों मधुकर[1] आई।। ६ ।।

१ - भँवरा।

स्वामी सन्मुख ठाढ़ी भई।
आरत थाली कर में लई।। ७ ।।
आरत कर कर अति हरखाई।
राग रागनी नइ नइ गाई।। ८ ।।
बाजे बजें गगन के द्वार।
उमँग बढ़ी सुन सुन झनकार।। ९ ।।
अग्नि पवन और जल भंडार।
तीनों पाये छोड़े वार।। १० ।।
इनके पार सुरत जब भई।
चाँद सूर तज सुखमन गही।। ११ ।।
जोत निहारत मन हुलसाना।
रूप निरंजन अलख पहिचाना।। १२ ।।
घंटा नाद सुनी और पहुँची।
संख नाद फिर सूरत खैंची।। १३ ।।
यहाँ से हटी बंक पट खोला।
त्रिकुटी जाय ओंग धुन तोला।। १४ ।।
गरज गरज आकाश पुकारी।
आव सुरत मैं तुम पर वारी।। १५ ।।
लीला देखत चली अगाड़ी।
सुन्न सरोवर कँवलन बाड़ी[1]।। १६ ।।

१ - बग़ीचा।

हंसन साथ महा सुख पाई।
महासुन्न में जाय समाई।।१७ ।।
भँवरगुफा गइ सोहं पास।
मुरली धुन सुन करे बिलास।।१८ ।।
यहाँ से चढ़ पहुँची सतपुर में।
सतगुरु पूरे मिले अधर में।।१९ ।।
नाना[1] धुन सुन बीन बजाई।
सत्तपुरुष दुरबीन लखाई।।२० ।।
द्वारे धस गई अलख लोक में।
अगम लोक फल पाया छिन में।। २१ ।।
राधास्वामी पद दरसाना।
क्या कहुँ महिमा अजब ठिकाना।।२२ ।।
कहना था सो अब कह चुकी।
आरत पूरन अब मैं करी।।२३ ।।
राधास्वामी हुए दयाल।
दे परशादी किया निहाल[2]।।२४ ।।
हीरे लाल[3] निछावर करती।
तन मन धन तो तुच्छ समझती।।२५ ।।

* * * * *

१ - अनेक तरह की। २ - परिपूर्ण। ३ - सुन्न और त्रिकुटी के शब्द।

## ।। शब्द पंद्रहवाँ ।।

आरत करूँ आज सतगुरु की।
तन मन भेंट चढ़ाऊँ अबकी।। १ ।।
ममता छोड़ूँ मैं अब सब की।
प्रीत करूँ राधास्वामी चरनन की।। २ ।।
सुमिरन नाम नेम से करूँ।
प्रेम सहित अनहद धुन सुनूँ।। ३ ।।
सुन सुन धुन फिर आगे चढ़ूँ।
सहसकँवल दल बानी पढ़ूँ।। ४ ।।
श्याम सेत तक आगे चलूँ।
बंकनाल के भीतर धसूँ।। ५ ।।
वहाँ से त्रिकुटी धाम सम्हारूँ।
ओंग ओंग सँग बहुत पुकारूँ।। ६ ।।
ररंकार धुन सरवर तीर।
हंसन की जहाँ देखी भीड़।। ७ ।।
सेत सेत पद जहाँ गंभीर।
सुरत निरत धस धारी धीर।। ८ ।।
जन्म जन्म की काटी पीड़।
छान करी जहाँ नीर और छीर।। ९ ।।
आतम अक्षर निरख निहारी।
महासुन्न की करी तयारी।। १०।।

अंध घोर जहाँ अति कर भारी।
सतगुरु बल से पार सिधारी।।११ ।।
भँवरगुफा पहुँची इक छिन में।
बंसी की धुन पड़ी श्रवन में।।१२ ।।
सोहं सोहं सुनी पुकार।
हंसन रूप देख उजियार।।१३ ।।
वहाँ से चली अमर पद आई।
सत्तनाम धुन बीन सुनाई।।१४ ।।
अलख अगम का नाका[1] लिया।
जहाँ अमी रस अद्‌भुत पिया।।१५ ।।
आगे को फिर सूरत धाई।
राधास्वामी धाम समाई।।१६ ।।
अभेद आरती करी बनाई।
भेद तासु कोइ संत जनाई।।१७ ।।
नहिं वहाँ थाल न दीपक बाती।
सदा आरती बहु बिधि गाती।।१८ ।।
चरन सेव चरनामृत पीती।
उमँग सहित परशादी लेती।।१९ ।।
छिन २ राधास्वामी रूप निहारूँ।
पल पल राधास्वामी हिरदे धारूँ।।२० ।।

१ - हद्द, सीमा।

सुरत शब्द सँग आई जाग।
राधास्वामी मिले बड़े मेरे भाग।। २१ ।।

।। शब्द सोलहवाँ ।।

राधास्वामी दया प्रेम घट आया।
बंधन छूटे भर्म गँवाया।। १ ।।
सीतल शब्द जोत लख पाई।
गगन मँडल में सुरत समाई।। २ ।।
उमगा हिरदा सुध बिसराई।
तन मन धन सब भेंट चढ़ाई।। ३ ।।
अब रक्षा मेरि तुम्हरे हाथा।
चरन तुम्हार मोर रहे माथा।। ४ ।।
सुमिरन नाम करूँ निस[1] बासर[2]।
शब्द जोग का पाया औसर।। ५ ।।
देखत रहूँ रूप गुरु प्यारा।
काम बाम[3] को धर धर मारा।। ६ ।।
आरत करूँ प्रेम रँग पूरी।
पास रहूँ गुरु के तज दूरी।। ७ ।।
प्रेम उमँग धारा घट बढ़ती।
सुरत निरत नित ऊँचे चढ़ती।। ८ ।।

१ - रात। २ - दिन। ३ - माया।

भूल भरम धोखा सब भागा।
राधास्वामी चरन बढ़ा अनुरागा।। १ ।।

।। शब्द सत्रहवाँ ।।

प्रेम प्रीत घट धार।
आरती राधास्वामी कीजै।। १ ।।
मन माधो[1] तन बास।
सुरत चरनन में दीजै।। २ ।।
थाल उमँग और जोत बिरह।
घट परघट कीजै।। ३ ।।
सतगुरु होयँ दयाल।
दान फिर शब्द मिलीजै।। ४ ।।
शब्द शब्द चढ़ गगन।
सुन्न में अमृत पीजै।। ५ ।।
मान सरोवर बास।
हंस सँग खेल खिलीजै।। ६ ।।
कँवल द्वार धस जाय।
सेत पद आस धरीजै।। ७ ।।
महासुन्न का घाट।
दया सतगुरु से लीजै।। ८ ।।

१ - माया के पीछे दौड़नेवाला।

भँवर गुफा धुन बाँसरी।
आश्चर्य्य सुनीजै।। ९ ।।
सत्तनाम धुन बीन।
ताहि में सूरत दीजै।। १०।।
अलख अगम दरबार।
देख घट प्रेम भरीजै।। ११ ।।
सुरत सोहागिन हुई।
काल बल सब ही छीजै।। १२ ।।
धोखा सब ही मिटा।
पुरुष सँग छिन छिन रीझै।। १३ ।।
संत कृपा जब होय।
सुरत अपने घर सीझै।। १४ ।।
सतसँग करो बनाय।
अमी का छींटा लीजै।। १५ ।।
राधास्वामी नाम।
हिये में आन धरीजै।। १६ ।।
रोम रोम मन मगन।
आरती पूरन कीजै।। १७ ।।

* * * * *

## ।। शब्द अठारहवाँ ।।

तिल भीतर दिल जोड़।
कँवल[1] में आसन करिये।। १ ।।
दृष्टि उलट असमान।
जोत फुलवारी खिलिये।। २ ।।
बाजे शब्द अनाहदी।
घट मंगल भरिये।। ३ ।।
सुरत शिखर चढ़ गई।
बंक में छिन छिन धरिये।। ४ ।।
कँवल तिरकुटी पाय।
भँवर मन कारज सरिये।। ५ ।।
ररंकार धुन सुनी।
काल दल मार गिरैये।। ६ ।।
संत कृपा अब हुई।
घाट घट सब ही खुलिये।। ७ ।।
यह मारग निज पीव का।
बिन भाग न मिलिये।। ८ ।।
कौतुक[2] क़ुदरत धार।
प्रेम का खेल खिलैये।। ९ ।।

१ - सहसदल कँवल। २ - खेल या करतूत।

घट पट लीला देख।
अमी रस धार बहैये।।१०।।
निज भक्तन के काज।
पंथ यह नया चलैये।।११ ।।
बेद न जाने भेद।
कर्म बस योंही बहिये।।१२ ।।
यह मारग निज संत का।
सतसँग से पैये।।१३ ।।
सतगुरु की कर आरती।
उन बहुत रिझैये।।१४ ।।
राधास्वामी दया से।
पूरन पद पैये।।१५ ।।

।। शब्द उन्नीसवाँ ।।

उमँग आज हुई हिये में भारी।
सरन में राधास्वामी जाय पुकारी।। १ ।।
करूँ अब आरत बिबिध प्रकारी।
होय जो मेहर अपार तुम्हारी।। २ ।।
वहीं राधास्वामी दृष्टि निहारी।
कहा कर आरत लेकर थारी।। ३ ।।

सुरत से निरखो तिल कर यारी[1]।
खोल यह खिड़की पार सिधारी।। ४ ।।
गई नभ अंदर जोत लखा री।
देख कर तारा शब्द सुना री।। ५ ।।
बंक चढ़ त्रिकुटी आन पुकारी।
सुन्न में अक्षर धुन धर धारी।। ६ ।।
महासुन पहुँची खोल किवाड़ी।
भँवर का राग सुना अति भारी।। ७ ।।
सत्त पद आई अमर अटारी[2]।
अलख और अगम जाय परसा री।। ८ ।।
कही यह आरत राधास्वामी सारी।
करे कोइ सज्जन सुरत सम्हारी।। ९ ।।
प्रेम की धारा बही नियारी।
शब्द घट पाया सुरत करारी।। १० ।।
नाम रँग लाया अजब बहारी।
मगन होय बैठी काज सँवारी।। ११ ।।
संत बिन सब ही पच पच हारी।
मिला नहिं भेद रहे सब वारी[3]।। १२ ।।
दई राधास्वामी बस्तु अपारी।
मेहर अब होगइ मुझ पर न्यारी।। १३ ।।

* * * * *

१ - प्रीत। २ - महल। ३ - इस पार, माया की हद्द में।

## ।। शब्द बीसवाँ।।

सुरत आज चली आरती धार।
गुरुन पै चली आरती धार।। १ ।।
नाना बिधि के भूषण पहिने।
कर अपना सिंगार।। २ ।।
मन के मोती चित की चुन्नी।
बिरह नथनिया डार।। ३ ।।
नेह[१] नौगरी[२] चेतन चुटकी[२]।
बिछुवा[२] पहिर बिचार।। ४ ।।
पाँच मुंदरा[३] मुंदरी[२] पहिरी।
हिरदे हार सँवार।। ५ ।।
करनफूल[२] करुणा गुरु पाई।
पहुँची गुरु दरबार।। ६ ।।
छन्न[२] पछेली[२] छान ज्ञान की।
नौनग[२] तज नौ द्वार।। ७ ।।
पाँच तत्त पचलड़ी[२] बनाई।
सीसफूल[२] लख गगन मँझार।। ८ ।।
बैना[२] बैन[४] सुने अनहद के।
अधर चंद्र[२] का खोला द्वार।। ९ ।।

१ - स्नेह, प्रीत। २ - नाम गहने का। ३ - चाचरी, भूचरी, खेचरी, अगोचरी, उनमुनी। ४ - बानी, आवाज़।

जुगनी[1] जुग बाँधा सतगुरु से।
चली आरसी[1] पार।।१०।।
अनवट[1] बाट[2] खुली अंदर में।
मंदिर जोत निहार।।११ ।।
झूमर[1] अमर नगीना[1] देखा।
झूमी झुमके[1] डार।।१२ ।।
सुमिरन नाम गुलूबँद[1] डाला।
हँसली[1] सील सम्हार।।१३ ।।
मोह तोड़ तोड़ा[1] गल डारा।
सतलड़[1] हुई सत्त की लार[3]।।१४ ।।
घुँघरू[1] झाँझ[1] बजे घट भीतर।
सोभा पायज़ेब[1] उजियार।।१५ ।।
बाँक[1] बंक के द्वार समानी।
टीका टेक अधार।।१६ ।।
तिल के छल्ले[1] पिलकर[4] पहिरे।
कड़े[1] कड़क[5] धुन सार।।१७ ।।
चंपाकली[1] कँवल की कलियाँ।
दल पर अजब बहार।।१८ ।।
चौकी[1] चौक निहार सुन्न का।
चमक दामिनी पार।।१९ ।।

१ - नाम गहने का। २ - रास्ता। ३ - संग। ४ - धस कर।
५ - ज़ोर से आवाज़ करती हुई।

मन इन्द्री बस छब्बा[1] पहिना।
लटकन[1] लटक सम्हार।।२० ।।
बेसर[1] सरवर सुरत लगाई।
हंसन साथ किया जाय प्यार।।२१ ।।
महासुन्न चढ़ भँवर गुफा पर।
भँवरकली[1] मुरली झनकार।।२२ ।।
सुन २ धुन सतलोक सिधारी।
मिली पुरुष से नार सुनार[2]।।२३ ।।
सत्तपुरुष सँग आरत कीन्ही।
हाथ लिया सत सोहं थार।।२४ ।।
कोट चंद्रमा सूर करोड़ों।
जोत जगाई अधिक सुधार।।२५ ।।
पूरन पद पूरन परशादी।
दइ राधास्वामी निरख निहार।।२६ ।।
हीरे लाल निछावर[3] कीन्हे।
उमँग बढ़ी जा का वार न पार।।२७ ।।

।। शब्द इक्कीसवाँ।।

गुरुमुख प्यारा गुरु अधारा।
आरत धारा री।।१ ।।

१ - नाम गहने का। २ - उत्तम स्त्री। ३ - अर्पण्।

चरन निहारा सरन सम्हारा।
शब्द सिंगारा री।। २ ।।
राग निकारा बिरह पुकारा।
सुरत सँवारा री।। ३ ।।
काल बिडारा[1] मन को मारा।
इन्द्री जारा री।। ४ ।।
गगन सिधारा नाम सिहारा[2]।
सुन्न मँझारा री।। ५ ।।
रूप अपारा नैन उघाड़ा।
देख पसारा री।। ६ ।।
खोल किवाड़ा पाट उघाड़ा[3]।
श्याम दुआरा री।। ७ ।।
कर दीदारा सेत अखाड़ा।
कर्म पछाड़ा री।। ८ ।।
निरमल धारा अगम अगारा[4]।
अमी अहारा री।। ९ ।।
चौक अपारा अजब बहारा।
कीन बिहारा री।। १०।।
धुन धधकारा छाँटी सारा।
गुरु दरबारा री।। ११ ।।

१ - दूर किया। २ - परखा, देखा। ३ - खोला। ४ - रोशन, अबिनाशी।

## ।। बचन उन्नीसवाँ।।

## उपदेश गुरू और शब्द अथवा

## नाम भक्ति का

### ।। शब्द पहिला।।

चेतो मेरे प्यारे तेरे भले की कहूँ। १ ।।
गुरु तो पूरा ढूँढ़ तेरे भले की कहूँ।।२ ।।
शब्द रता गुरु देख तेरे भले की कहूँ।।३ ।।
तिस गुरु सेवा धार तेरे भले की कहूँ।।४ ।।
गुरु चरनामृत पीव तेरे भले की कहूँ।।५ ।।
गुरु परशादी खाव तेरे भले की कहूँ।।६ ।।
गुरु आरत करले तेरे भले की कहूँ।।७ ।।
तन मन भेंट चढ़ाव तेरे भले की कहूँ।।८ ।।
बचन गुरु के मान तेरे भले की कहूँ।। ९ ।।
गुरु को कर परसन्न तेरे भले की कहूँ।।१० ।।
नित्त भजन कर नेम तेरे भले की कहूँ।।११ ।।
जीव दया तू पाल तेरे भले की कहूँ।।१२ ।।
दुक्ख न दे तू काय तेरे भले की कहूँ।।१३ ।।
बचन तान मत मार तेरे भले की कहूँ।।१४ ।।
कड़ुवा तू मत बोल तेरे भले की कहूँ।।१५ ।।
सबको सुख पहुँचाव तेरे भले की कहूँ।।१६ ।।
नाम अमी रस पीव तेरे भले की कहूँ।।१७ ।।

सील छिमा चित राख तेरे भले की कहूँ।।१८ ।।
संतोष बिबेक बिचार तेरे भले की कहूँ।।१९ ।।
काम क्रोध को त्याग तेरे भले की कहूँ।।२० ।।
लोभ मोह को टार तेरे भले की कहूँ।।२१ ।।
दीन ग़रीबी धार तेरे भले की कहूँ।।२२ ।।
संतों से कर प्रीत तेरे भले की कहूँ।।२३ ।।
भोजन बहुत न खाव तेरे भले की कहूँ।।२४ ।।
सतसँग में तू जाग तेरे भले की कहूँ।।२५ ।।
मान बड़ाई छोड़ तेरे भले की कहूँ।।२६ ।।
भोग बासना जार तेरे भले की कहूँ।।२७ ।।
सम दम हिरदे धार तेरे भले की कहूँ।।२८ ।।
बैराग भक्ति ना छोड़ तेरे भले की कहूँ।।२९ ।।
गुरु स्वरूप धर ध्यान तेरे भले की कहूँ।।३० ।।
गुरु ही का जप नाम तेरे भले की कहूँ।।३१ ।।
गुरु अस्तुत कर नित्त तेरे भले की कहूँ।।३२ ।।
गुरु से प्रेम बढ़ाव तेरे भले की कहूँ।।३३ ।।
तीरथ मूरत भर्म तेरे भले की कहूँ।।३४ ।।
जात अभिमान बिसार तेरे भले की कहूँ।।३५ ।।
पिछलों की तज टेक तेरे भले की कहूँ।।३६ ।।
वक़्त गुरू को मान तेरे भले की कहूँ।।३७ ।।

तीरथ गुरु के चरन तेरे भले की कहूँ।।३८ ।।
गुरु की सेवा बर्त तेरे भले की कहूँ।।३९ ।।
विद्या गुरु उपदेश तेरे भले की कहूँ।।४० ।।
और विद्या पाखंड तेरे भले की कहूँ।।४१ ।।
लीक[१] पुरानी छोड़ तेरे भले की कहूँ।।४२ ।।
जो गुरु कहें सो मान तेरे भले की कहूँ।।४३ ।।
मारग ज्ञान न धार तेरे भले की कहूँ।।४४ ।।
भक्ती पंथ सम्हार तेरे भले की कहूँ।।४५ ।।
सुरत शब्द मत ले तेरे भले की कहूँ।।४६ ।।
सुरत चढ़ा नभ माहिं तेरे भले की कहूँ।।४७ ।।
गगन तिरकुटी जाव तेरे भले की कहूँ।।४८ ।।
दसवें द्वार समाव तेरे भले की कहूँ।।४९ ।।
भँवरगुफा चढ़ आव तेरे भले की कहूँ।।५० ।।
सत्तलोक धस जाव तेरे भले की कहूँ।।५१ ।।
अलख अगम को पाव तेरे भले की कहूँ।।५२ ।।
राधास्वामी नाम धियाव तेरे भले की कहूँ।।५३ ।।
भटक अटक सब तोड़ तेरे भले की कहूँ।।५४ ।।
टेक पक्ष गुरु बाँध तेरे भले की कहूँ।।५५ ।।

* * * * *

१ - टेक।

।। शब्द दूसरा।।

गुरू का ध्यान कर प्यारे।
बिना इस के नहीं छुटना। १ ।।
नाम के रंग में रँग जा।
मिले तोहि धाम निज अपना।। २ ।।
गुरू की सरन दृढ़ कर ले।
बिना इस काज नहिं सरना।। ३ ।।
लाभ और मान क्यों चाहे।
पड़ेगा फिर तुझे देना।। ४ ।।
करम जो जो करेगा तू।
वही फिर भोगना भरना।। ५ ।।
जक्त के जाल से ज्यों त्यों।
हटो मरदानगी[1] करना।। ६ ।।
जिन्होंने मार मन डाला।
उन्हीं को सूरमा कहना।। ७ ।।
बड़ा बैरी यह मन घट में।
इसी का जीतना कठिना।। ८ ।।
पड़ो तुम इसी के पीछे।
और सबही जतन तजना।। ९ ।।

१ - बहादुरी।

गुरू की प्रीत कर पहिले।
बहुर घट शब्द को सुनना।। १० ।।
मान दो बात यह मेरी।
करे मत और कुछ जतना।। ११ ।।
हार जब जाय मन तुझ से।
चढ़ा दे सुर्त को गगना।। १२ ।।
और सब काम जग झूठा।
त्याग दे इसी को गहना[1]।। १३ ।।
कहें राधास्वामी समझाई।
गहो अब नाम की सरना।। १४ ।।

।। शब्द तीसरा।।

गुरू बिन कौन उबारेगा।
नाम बिन कौन सुधारेगा।। १ ।।
भजन बिन को निस्तारेगा।
सरन बिन कौन सँवारेगा।। २ ।।
बिरह बिन कौन पुकारेगा।
दर्द बिन कौन चितारेगा।। ३ ।।
शब्द बिन कौन सिंगारेगा।
संग बिन कौन निहारेगा।। ४ ।।

१ - ग्रहण करना, पकड़ना।

काल को कौन गारेगा।
कर्म किस भाँत हारेगा।। ५ ।।
संत कोइ आन मारेगा।
भक्त कोइ दोऊ जारेगा।। ६ ।।
काम सतसँग सारेगा।
जोई तन मन को वारेगा।। ७ ।।
सोई निज नाम धारेगा।
जक्त को आन तारेगा।। ८ ।।
जीव इक इक उबारेगा।
मान मद मोह टारेगा।। ९ ।।
सरन सतगुरु सम्हारेगा।
नाम पद सो निहारेगा।।१० ।।
राधास्वामी जो सरावेगा[१]।
सोई वह धाम पावेगा।।११ ।।

।। शब्द चौथा।।

गुरू बिन कभी न उतरे पार।
नाम बिन कभी न होय उधार।। १ ।।
संग बिन कभी न पावे सार।
प्रेम बिन कभी न पावे यार।। २ ।।
जुक्ति बिन चढ़े न गगन मँझार।
दया बिन खुले न बज्र किवाड़।। ३ ।।

१ - स्तुति करेगा।

सुरत बिन होय न शब्द सम्हार।
निरत बिन होय न धुन आधार।। ४ ।।
गुरू से करना पहिले प्यार।
नाम रस पीना मन को मार।। ५ ।।
काल घर जान तजा संसार।
द्याल घर आई जन्म सुधार।। ६ ।।
संत गति पाई गुरु की लार।
शब्द सँग मिली मिला पद चार।। ७ ।।
कहा राधास्वामी अगम बिचार।
सुने और माने करे निरवार।। ८ ।।

।। शब्द पाँचवाँ।।

सुरत धुन धार री, तज भोग निकाम।।टेक ।।
दारा सुत धन मान बड़ाई।
यह सब थोथा काम।। १ ।।
लोक प्रतिष्ठा जक्त बड़ाई।
इन में नहिं आराम।। २ ।।
सतगुरु भक्ति नाम रस पीवे।
तौ पावे तू अविचल[1] धाम।। ३ ।।
तन मन साथ करो अब संगत।
तब मिले नाम सतनाम।। ४ ।।

१ - स्थिर।

सुरत चढ़ाय चलो ऊपर को।
होत जहाँ धुन आठों जाम।। ५ ।।
नर की देह सुफल होय तेरी।
मिले शब्द बिसराम।। ६ ।।
स्वाँस नक़ारा[1] कूँच[2] पुकारा।
बजे सुबह से शाम।। ७ ।।
राधास्वामी नाव लगाई।
भौ उतरो बिन दाम।। ८ ।।

।। शब्द छठवाँ।।

सुरत सुन बात री।
तेरा धनी बसे आकाश।। १ ।।
तजो सँग जार री।
तू देख पिया परकाश।। २ ।।
चलो गुरु की लार री।
तू पावे अजर निवास।। ३ ।।
गहो सरन कोइ साध री।
जो मिले शब्द घर बास।। ४ ।।
तन पिंजरा यह काल का।
क्यों करे पराई आस।। ५ ।।

१ - नगाड़ा। २ - जात्रा करना।

दस इंद्री के भोग की।
तेरे पड़ी गले में फाँस।। ६ ।।
नौ द्वारन में बँध रही।
अब चैन नहीं इक स्वाँस।। ७ ।।
दसवीं खिड़की खोल री।
कर परम बिलास।। ८ ।।
सतगुरु पूरे कह रहे।
तू मान बचन बिस्वास।। ९ ।।
राधास्वामी नाम भज।
होयँ कर्म सब नाश।। १० ।।

।। शब्द सातवाँ।।

सुरत क्यों हुई दिवानी।
तेरी बिरथा बैस बिहानी।। १ ।।
जग भोग रोग दिन बीते।
तू जाय दोऊ कर रीते[1]।। २ ।।
जमपुर होय धूमा धामी।
तू पड़े चौरासी खानी।। ३ ।।
व्हाँ कौन सहाई तेरा।
तू बचन मान अब मेरा।। ४ ।।

१ - दोनों हाथ ख़ाली।

कर गुरु से हित चित लाई।
सुन मान बचन गुरु भाई।। ५ ।।
सूरत जा शब्द मिलाई।
कर निस दिन यही कमाई।। ६ ।।
तेरा भाग बढ़त नित जावे।
फिर काल न तोहि सतावे।। ७ ।।
रस अगम शब्द का पावे।
मन भोग सहज छुट जावे।। ८ ।।
चढ़ चढ़ नभ ऊपर धावे।
दल सहस कँवल गति पावे।। ९ ।।
तिल मोड़े बिजली चमके।
सुन शब्द अनाहद धमके।।१० ।।
फिर चाँद सुरज दोउ दरसें।
सुखमन मन सूरत परसें।।११ ।।
गुरु मूरत अजब दिखाई।
सोभा कुछ कही न जाई।।१२ ।।
नर रूप दिखावें तबही।
मन खैंच चढ़ावें जबही।।१३ ।।
दे मदद बढ़ावें आगे।
मन जुग जुग सोया जागे।।१४ ।।

चढ़ बंक चले त्रिकुटी में।
फिर सुन्न तके सरवर में।।१५ ।।
जहँ सोभा हंसन भारी।
वह भूमि लगे अति प्यारी।।१६ ।।
धुन किंगरी बजे करारी।
सुन सुरत हुई मतवारी।।१७ ।।
फिर लगे महासुन तारी।
जहँ दीप अचिंत सम्हारी।।१८ ।।
लख भँवरगुफा हुइ न्यारी।
जहँ सेत सूर उजियारी।।१९ ।।
चौथे पद करी तयारी।
धुन बीन सुनी अति भारी।।२० ।।
लख अलख अगम्म लखा री।
हुइ राधास्वामी रूप निहारी।।२१ ।।
महिमा उनकी क्या कहुँ भारी।
मुझ ग़रीब की बहुत सुधारी।।२२ ।।

।। शब्द आठवाँ।।

बिरहनी गुरु की सरन सम्हार।।टेक।।
या जग में कोइ मीत[1] न तेरा।
करो नाम आधार।। १ ।।

१ - मित्र।

चेतन डोरी शब्द लगावो।
खुले घाट और द्वार।। २ ।।
काम क्रोध की कीचड़ छूटे।
न्हाव निरमली धार।। ३ ।।
गगन मँडल में अनहद गाजे।
सुन सुन करो अधार।। ४ ।।
बिना संत कोइ अंत न पावे।
चलो संत की लार।। ५ ।।
राधास्वामी हित उपदेशी।
कहते हेला मार[1]।। ६ ।।
जो समझे सो सार समावे।
पावे भेद अपार।। ७ ।।

।। शब्द नवाँ।।

सुरत सँग सतगुरु धोवत मन को।।टेक ।।
प्रीत प्रतीत बढ़ावत छिन छिन।
भेट चढ़ावत तन को।। १ ।।
शुद्ध होय शब्दारस पावत।
चढ़त उलट घट घन को।। २ ।।
इन्द्री पाँच प्रकिर्त पचीसो।
दूर हटावत तीनों गुन को।। ३ ।।

१ - ऊँची आवाज़ से।

धुन रस पाय हुई मतवारी।
कहत न काहू जन को।। ४ ।।
जिन यह भेद स्वाद नहिं जाना।
कहूँ कहा अब तिन को।। ५ ।।
पण्डित ज्ञानी भेष भुलाने।
तीरथ बरत करें करमन को।। ६ ।।
यह रस सार शब्द क्यों पावें।
जाल बिछावें नित भरमन को।। ७ ।।
कौन कहे उन को समझाई।
सुनें न संत बचन को।। ८ ।।
षट शास्तर और सिम्रित पुराना।
लीक पीट छोड़ें नहिं पन को।। ९ ।।
शिव और शक्ति गनेश मनावें।
कौन कहे अब उनको।।१० ।।
बिष्णु सूर और देव अनेका।
पुजवावें सबहिन को।।११ ।।
गुरु भक्ती संतन की महिमा।
नेक न जानें वह इस गुन को।।१२ ।।
हित कर कहें कोई नहिं माने।
कौन ग़रज़ अब हम को।।१३ ।।

राधास्वामी भेद बतावें।
पकड़ रहो तुम अब घट धुन को।।१४ ।।

।। शब्द दसवाँ।।

गुरु घाट चलो मन भाई।
सुरत चदरिया लेव धुवाई।। १ ।।
सेवा साबन दर्शन मंजन।
प्रेम का नीर भराई।। २ ।।
बचन की रेह[1] भाव की भाठी।
बिरह की अगिन जराई।। ३ ।।
भक्ति नदी जहँ निस दिन बहती।
मल मल ता में मैल गँवाई।। ४ ।।
उज्जल निर्मल हुई सुरत जब।
ओढ़त मन अब अति हरखाई।। ५ ।।
चला गगन पर मिला शब्द सँग।
चढ़त २ त्रिकुटी ढिंग आई।। ६ ।।
सुन्न शिखर चढ़ हंस रूप धर।
महासुन्न छबि औरहि पाई।। ७ ।।
भँवरगुफा पर सोहं सोहं।
सत्तलोक सत सोहं गाई।। ८ ।।

१ - कपड़ा धोने की मिट्टी।

अलख अगम को देखत देखत।
राधास्वामी चरनन जाय समाई।। ९ ।।

।। शब्द ग्यारहवाँ।।

तू देख उलट कर मन में।
क्यों फिरे भटकता बन में।। १ ।।
गुरु कहें तोहि छिन छिन में।
तू सुमिर नाम निस दिन में।। २ ।।
गुरु मूरत धार अँदर में।
मन चंचल रोक मँदर में।। ३ ।।
फिर सुरत लगा सुन् दर[१] में।
तू धस जा ब्रह्म रँदर[२] में।। ४ ।।
चुप बैठो गगन कँदर[३] में।
मन खैंच धरो धुन धर[४] में।। ५ ।।
तुम सुरत जमाओ सुन में।
भरमो मत तीनों गुन में।। ६ ।।
क्यों पड़ो जाय औगुन में।
मत गिरो जाय दोषन में।। ७ ।।
तेरा जन्म गया धोखन में।
अब खोज करो शब्दन में।। ८ ।।

१ - सुन का दर यानी द्वारा। २ - छिद्र, द्वारा।
३ - गुफा। ४ - धुन की धार।

नित कर बिलास संतन में।
मत पचो मान और धन में।। ९ ।।
मन इन्द्री बस कर तन में।
तू लग रहु इसी जतन में।।१० ।।
बस आवें यह कोइ दिन में।
फिर सुनो नाद सरवन में।।११ ।।
फिर देर न होय जागन में।
तू मगन रहो रागन में।।१२ ।।
अब गिर राधास्वामी चरनन में।
तेरा काज करें पल छिन में।।१३ ।।

।। शब्द बारहवाँ।।

सुन रे मन अनहद बैन।
घट में मठ[1] निरखो नैन।। १ ।।
गुरु शब्द गहो उपदेशा।
रस पी पी करो प्रवेशा।। २ ।।
चक्कर अब फेरो आई।
धुन शब्द तभी खुल जाई।। ३ ।।
बिन नाम नहीं गत पाई।
सतगुरु यों कहें बुझाई।। ४ ।।

१ - मन्दिर।

सतसँग अब करो बनाई।
गुरु गहो आन सरनाई।। ५ ।।
जग भोग रोग सम जानो।
धन माल चाह दुख मानो।। ६ ।।
भौसागर फाट[1] अपारा।
डूबे सब उसकी धारा।। ७ ।।
गुरु बिन कोइ पार न पाया।
बिन नाम न धीरज आया।। ८ ।।
अब सुरत सम्हालो आई।
जो शब्द हाथ लग जाई।। ९ ।।
मन इन्द्री तन भरमाई।
दुख सुख में गये भुलाई।। १० ।।
हौं हौं कर[2] जन्म बिताई।
करता की बूझ न आई।। ११ ।।
अब सोच करो तुम मन में।
कुछ रोको मन निज तन में।। १२ ।।
राधास्वामी कहत बुझाई।
तब सुरत शब्द घर पाई।। १३ ।।

* * * * *

१ - चौड़ाई । २ - आपा ठानकर।

## ।। शब्द तेरहवाँ।।

गुरु कहें जक्त सब अंधा।
कोइ गहे न घट की संधा[1]।। १ ।।
बाहरमुख भरमें सारे।
अंतरमुख शब्द न धारे।। २ ।।
मन जक्त भोग रस बंधा।
नित करे कर्म बस धंधा।। ३ ।।
फँस मरे काल के फंदा।
अब हुआ जीव अति गंदा।। ४ ।।
गुरु कहें नित्त समझाई।
कर खोज शब्द घट जाई।। ५ ।।
यह सुने न गुरु के बैना।
कस खुलें हिये के नैना।। ६ ।।
बिरला कोइ जिव अधिकारी।
गुरु बचन करे आधारी।। ७ ।।
जो बचन सम्हारे गुरु के।
मन फंद लगावे छल के।। ८ ।।
ज्यों त्यों कर जीव भुलावे।
काल अपने खेल खिलावे।। ९ ।।

१ - निशान यानी शब्द।

गुरु भक्ति न करने पावे।
बहु भाँति उपाधि लगावे।। १० ।।
कभी मित्र होय भरमावे।
कभी बैरी बन धमकावे।। ११ ।।
कभी रोगन माहिं झुमावे।
नाना बिधि जाल बिछावे।। १२ ।।
शब्दा रस लेन न पावे।
यों जीव सदा दुख पावे।। १३ ।।
गुरु मेहर करें जिस जन पर।
सो बचे शब्द धुन सुन कर।। १४ ।।
तब गहे शब्द रस जाँची।
फिर जले न जग की आँची।। १५ ।।
सब बात लगी अब काँची।
गुरु भक्ति मिली अब साँची।। १६ ।।
राधास्वामी की लीन्ही सरनी।
सो जीव लगे भौ तरनी[१]।। १७ ।।

।। शब्द चौदहवाँ।।

सुरत नहिं चढ़े कहा करिये।
पिंड नहिं तजे झुरत रहिये।। १ ।।

१ - संसार से पार होने लगे।

मन कहा न करे कुमति भरिये।
इन्द्री रस भोग अधिक जरिये।। २ ।।
गुन तीन कर्म बस नित डरिये।
दुख सुख संतापें बहु सहिये।। ३ ।।
कोइ और उपाय नहीं चहिये।
गुरु चरन सरन में सिर धरिये।। ४ ।।
जब नाम अमी रस घट भरिये।
स्रुत खैंच गगन को अब चढ़िये।। ५ ।।
संतन मत साँचा यह कहिये।
स्रुत शब्द लखावें सो गहिये।। ६ ।।
मन चढ़े गगन पर जा रहिये।
स्रुत लगे शब्द से रस पैये।। ७ ।।
सुन जाँच करो और घर अइये।
फिर मौज करो आनँद लहिये।। ८ ।।
गुरु नाम रटो तब मन हरिये।
सतलोक चलो कारज सरिये।। ९ ।।
घर अलख अगम जा कर लखिये।
राधास्वामी चरन में फिर पकिये।। १० ।।

।। शब्द पंद्रहवाँ।।

गुरु तारेंगे हम जानी।
तू सुरत काहे बौरानी।। १ ।।

दृढ़ पकड़ो शब्द निशानी।
तेरी काल करे नहिं हानी।। २ ।।
तू होजा शब्द दिवानी।
मत सुनो और की बानी।। ३ ।।
सब छोड़ो भर्म कहानी।
गुरु का मत लो पहिचानी।। ४ ।।
चढ़ बैठो अगम ठिकानी।
राधास्वामी कहत बखानी।। ५ ।।

।। शब्द सोलहवाँ।।

गुरु क्यों न सम्हार।
तेरा नर तन बीता भर्म में।। १ ।।
दारा सुत परिवार।
ठगियन सँग क्यों खोवई।। २ ।।
क्यों नहिं करत बिचार।
जग मिथ्या यह है सही।। ३ ।।
मन है बड़ा गँवार,
मोह रहा कर प्यार।
छूटे कैसे जार से।। ४ ।।
बिन गुरु चले न दाव।
थाके सभी उपाव कर।। ५ ।।
नाम सम्हारो मीत।
धीरज धर घट में रहो।। ६ ।।

मौज निहारो पीव।
जो करिहैं सो सब भला।। ७ ।।
तेरी बुद्धि मलीन।
मन चंचल घाटा गहे।। ८ ।।
तू नहिं जाने भेद।
भर्म जाल में फँस रहा।। ९ ।।
या ते कर बिस्वास।
गुरु बिन और न दूसरा।।१० ।।
गुरु का घाट निहार।
सुरत बाँध निज शब्द में।।११ ।।
शब्द बिना कोइ नाहिं।
जो काढ़े इस फंद से।।१२ ।।
ता ते शब्द किवाड़।
खोलो गुरु कुंजी पकड़।।१३ ।।
महल माहिं धस जाय।
गुरुमुख को रोकें नहीं।।१४ ।।
मनमुख भटका खाय।
चढ़ उतरे गिर गिर पड़े।।१५ ।।
ठीका ठौर न पाय।
क्योंकर गुरु समझावहीं।।१६ ।।

मन मत छोड़े नाहिं।
गुरु को दोष लगावहीं।।१७ ।।
गुरु जो कहें उपाव।
उस में मन बाँधे नहीं।।१८ ।।
क्योंकर होय निबाह।
जम धक्के खावत फिरे।।१९ ।।
राधास्वामी कहत सुनाय।
मन बैरी को मीत कर।।२० ।।

।। शब्द सत्रहवाँ।।

मन मारो तन को जारो।
इन्द्री रस भोग बिसारो।। १ ।।
तुम निद्रा आलस टारो।
गुरु के सँग शब्द पुकारो।। २ ।।
सतसँग तुम नितही धारो।
गुरु दर्शन नित्त निहारो।। ३ ।।
मन से क्यों दम दम हारो।
जग आसा दूर निकारो।। ४ ।।
यह भर्म सभी अब टारो।
फिर परखो तुम घर न्यारो।। ५ ।।
खोलो चढ़ गगन किवाड़ो।
धस बैठो दसवें द्वारो।। ६ ।।

फिर महासुन्न होय पारो।
तहँ देखो भँवर उजारो।। ७ ।।
सतनाम मिला अति प्यारो।
जा अलख अगम को धारो।। ८ ।।
राधास्वामी धाम अपारो।
दिया सतगुरु परम उदारो।। ९ ।।

।। शब्द अठारहवाँ।।

धाम अपने चलो भाई।
पराये देस क्यों रहना।। १ ।।
काम अपना करो जाई।
पराये[1] काम नहिं फँसना।। २ ।।
नाम गुरु का सम्हाले चल।
यही है दाम गँठ बँधना।। ३ ।।
जक्त का रंग सब मैला।
धुला ले मान यह कहना।। ४ ।।
भोग संसार कोइ दिन के।
सहज में त्यागते चलना।। ५ ।।
सरन सतगुरु गहो दृढ़ कर।
करो यह काज पिल[2] रहना।। ६ ।।

१ - दूसरे का । २ - ज़ोर देकर लगना।

सुरत मन थाम अब घट में।
पकड़ धुन ध्यान धर गगना।। ७ ।।
फँसे तुम जाल में भारी।
बिना इस जुक्त नहिं खुलना।। ८ ।।
गुरू अब दया कर कहते।
मान यह बात चित धरना।। ९ ।।
भटक में क्यों उमर खोते।
कहीं नहिं ठीक तुम लगना।। १० ।।
बसो तुम आय नैनन में।
सिमट कर एक यहँ होना।। ११ ।।
दुई यहँ दूर हो जावे।
दिरिष्टी जोत में धरना।। १२ ।।
श्याम तज सेत को गहना।
सुरत को तान धुन सुनना।। १३ ।।
बंक के द्वार धस बैठो।
तिरकुटी जाय कर लेना।। १४ ।।
सुन्न चढ़ जा धसो भाई।
सुरत से मानसर न्हाना।। १५ ।।
महासुन चौक अँधियारा।
वहाँ से जा गुफा बसना।। १६ ।।

लोक चौथे चलो सज के।
गहो वहँ जाय धुन बीना।।१७ ।।
अलख और अगम के पारा।
अजब इक महल दिखलाना।।१८ ।।
वहीं राधास्वामी से मिलना।
हुआ मन आज अति मगना।।१९ ।।

।। शब्द उन्नीसवाँ।।

समझ कर चल जगत खोटा।
मान मद त्याग मन मोटा।। १ ।।
ख़ुदी[१] को छोड़ नहिं टोटा[२]।
भक्ति कर खाय क्यों सोटा।। २ ।।
करो सतसंग गुरु केरा[३]।
सुरत से लो गगन झोटा[४]।। ३ ।।
मगन होय बैठ फिर घट में।
फ़तह कर तिरकुटी कोटा[५]।। ४ ।।
कुटुँब सँग चार दिन नाता।
मोह सँग क्यों पड़ा लोटा।। ५ ।।
करो कुछ भजन अंतर में।
गहो गुरु चरन की ओटा[६]।। ६ ।।

१ - अहंकार। २ - हानि। ३ - का। ४ - झोंका झूले का।
५ - किला। ६ - सरन।

गुरू बिन कोइ नही संगी।
उन्हीं सँग बैठ मन घोटा[१]।। ७ ।।
करेंगे काज वह तेरा।
उतारें पाप की पोटा[२]।। ८ ।।
मिले तब नाम की रंगत।
शब्द की सेज जा लोटा।। ९ ।।
भाग तेरा बड़ा जागा।
हुआ मन अर्श[३] का तोता।।१० ।।
उठा फिर जाग इक छिन में।
जुगन जुग से पड़ा सोता।। ११ ।।
जक्त को देख तू मथ कर।
नहीं कुछ सार है थोथा।।१२ ।।
उलट कर दिल मथो अपना।
अमोलक़ वक़्त क्यों खोता।।१३ ।।
गुरू ने अब करी किरपा।
दिया अब काल को ग़ोता।।१४ ।।
कहें राधास्वामी यह तुम को।
चलो सतलोक दूँ न्योता।।१५ ।।

* * * * *

१ - रगड़ा। २ - बोझ। ३ - आकाश।

## ।। शब्द बीसवाँ।।

अरे मन देख कहाँ संसार।
झूठे भर्म हुआ बीमार।। १ ।।
भरे तेरे मन में सभी बिकार।
जतन से इन को दूर निकार।। २ ।।
होय फिर झूठा जक्त असार।
गहो फिर गुरु से चरन सम्हार।। ३ ।।
मिले तब उन से नाम अपार।
देख फिर घट में मोक्ष दुवार।। ४ ।।
चलो फिर शब्द बिचार बिचार।
पाओ इक शब्द सार का सार।। ५ ।।
पड़े क्यों भटको नैनन वार।
झाँक तिल खिड़की उतरो पार।। ६ ।।
गुरू से लेना जुक्ती यार।
गुरू बिन नहीं खुले यह द्वार।। ७ ।।
कमाना जुक्ती तुम कर प्यार।
लगाना सुरत सहज मन मार।। ८ ।।
चले फिर सूरत धुन की लार।
चुए जहँ पल पल अमृत धार।। ९ ।।
नाम रस पिओ रहो हुशियार।
ऋद्धि और सिद्धि रहें तेरे द्वार।।१० ।।

करो मत उनको अंगीकार।
वहाँ से आगे धरो पियार।।११ ।।
चलो और देखो घट का सार।
पहुँचना राधास्वामी के दरबार।।१२ ।।

।। शब्द इक्कीसवाँ।।

अब बही सुरत मँझधार।
गुरू बिन कौन लगावे पार।। १ ।।
जकड़ कर पकड़ा इन संसार।
नाम बिन कौन करे निरवार।। २ ।।
नाम का किया न कुछ आधार।
गुरू सँग किया न अब के प्यार।। ३ ।।
कर्म का बहुत उठाया भार।
काल ने खाया सब को झाड़।। ४ ।।
साध कोइ किया न अपना यार।
देह में किया बहुत अहंकार।। ५ ।।
कुमति बस भरमें बारम्बार।
सुमति का किया न नेक बिचार।। ६ ।।
देह सँग रही न कुछ हुशियार।
हुई अब ग़ाफ़िल भोगन लार।। ७ ।।

बिछाया जग में मन ने जार[1]।
पड़ी अब मन के क़ाबू हार।। ८ ।।
कहें राधास्वामी तोहि पुकार।
पकड़ अब चरन सम्हार सम्हार।। ९ ।।

## ।। बचन बीसवाँ।।

## *उपदेश सुरत शब्द के अभ्यास का*

### ।। शब्द पहिला।।

चलो री सखी आज पिया से मिलाऊँ।
तन मन धन की प्रीत छुड़ाऊँ।। १ ।।
पुत्र कलित्र[2] जाल छुटकाऊँ।
सुन्न मँडल धुन अजब सुनाऊँ।। २ ।।
गगन तख़्त पर जाय बिठाऊँ।
तीन लोक का राज दिलाऊँ।। ३ ।।
तिरबेनी तीरथ परसाऊँ।
मन माधो[3] से खूँट छुड़ाऊँ।। ४ ।।
काल चक्र से तुरत बचाऊँ।
कर्म काट निज घर पहुँचाऊँ।। ५ ।।
महासुन्न और भँवरगुफा से।
सत्तपुरुष दीदार कराऊँ।। ६ ।।

१ - जाल। २ - स्त्री। ३ - जिस का झुकाव माया की तरफ़ हो।

दीन दुरबीन पुरुष इक ऐसी।
अलख अगम के पार समाऊँ।। ७ ।।
राधास्वामी पद हम जाना।
कहन सुनन का लगा ठिकाना।। ८ ।।

।। शब्द दूसरा।।

जागो री सुरत अब देर न करो।
चालो री सुरत अब गगन चढ़ो।। १ ।।
भागो री सुरत अब पिया से मिलो।
लागो री सुरत अब शब्द रलो।। २ ।।
ताको री सुरत अब निरत[1] करो।
झाँको री सुरत अब मूरत लखो।। ३ ।।
न्हावो री सुरत और नीर भरो।
धाओ री सुरत और ध्यान धरो।। ४ ।।
गाओ री सुरत और गवन[2] करो।
भोगो री सुरत सुख सहज बरो[3]।। ५ ।।
झँझरी निरख फिर नाम भजो।
बंक छोड़ धुन गगन गहो।। ६ ।।
सुन्न तजो महासुन्न रहो।
भँवरगुफा पर जाय अड़ो।। ७ ।।

१ - निरनय। २ - जात्रा। ३ - पिया का।

सत्तलोक सतनाम रसो।
अलख अगम के पार बसो।। ८ ।।
राधास्वामी राधास्वामी रटन करो।
बहुत कहा अब ख़तम करो।। ९ ।।

।। शब्द तीसरा।।

भक्ति अब करो मेरे भाई।
प्रीत अब धरो मेरे भाई।। १ ।।
अजब यह औसर पाई।
मिले अब राधास्वामी आई।। २ ।।
सेवा दर्शन बाड़[1] धराई।
पौद अब शब्द खिलाई।। ३ ।।
सुरत शम्शेर[2] चलाई।
काल सिर काट गिराई।। ४ ।।
धमक अब सुन्न समाई।
चमक जहँ चन्द्र दिखाई।। ५ ।।
श्याम तज सेत मिलाई।
हेत कर नेत[3] घर आई।। ६ ।।
महासुन तार मिलाई।
भँवर का द्वार तुड़ाई।। ७ ।।

१ - टट्टी, रोक। २ - तलवार। ३ - दसवाँ द्वार।

शब्द पद जाय समाई।
अलख और अगम सराई[1]।। ८ ।।
राधास्वामी अगम सुनाई।
सरन अब पूरी पाई।। ९ ।।

।। शब्द चौथा।।

चेतो रे जम जाल बिछाया।
काल कुल चक्र चलाया।। १ ।।
सरन गहो सतगुरु के री।
बचे चौरासी फेरी।। २ ।।
उलट कर घट में आवो।
सुई के द्वार समावो।। ३ ।।
पकड़ मन खैंचो तानी।
सुनो फिर अनहद बानी।। ४ ।।
जोत की गहो निशानी।
निरंजन रूप पिछानी।। ५ ।।
बंक चढ़ त्रिकुटी फोड़ो।
सुन्न में आतम जोड़ो।। ६ ।।
काल की हद्द छुड़ानी।
द्याल पद लिया अगवानी।। ७ ।।

१ - महिमा किया।

संत सँग नाता जोड़ा।
गगन का नाका[1] तोड़ा।।८ ।।
सुरत का घोड़ा दौड़ा।
निरत का चाबुक छोड़ा।। ९ ।।
सुरत का बान चलाया।
भँवर का चक्र फिराया।।१० ।।
शब्द से शब्द समाया।
परम पद अपना पाया।।११ ।।
बीन धुन अजब सुनाई।
सुरत जहँ दीन तनाई।।१२ ।।
मिला अब प्रीतम प्यारा।
सुरत सत रूप निहारा।।१३ ।।
अलख का लखा उजाला।
अगम पद जाय सम्हाला।।१४ ।।
राधास्वामी कीन्ह निहाला।
सीस उन चरनन डाला।।१५ ।।

।। शब्द पाँचवाँ।।

भजन कर मगन रहो मन में।।टेक ।।
जो जो चोर भजन के प्रानी।
सो सो दुक्ख सहें।। १ ।।

१ - हद्द, सीमा।

आलस नींद सतावे उनको।
नित नित भर्म बहें।। २ ।।
काम क्रोध के धक्के खावें।
लोभ नदी में डूब मरें।। ३ ।।
गुरु सँग प्रीत करें नहिं पूरी।
नाम न डोर गहें।। ४ ।।
तृष्णा अग्नि जलें निस बासर।
नर्कन माहिं पड़ें।। ५ ।।
संतन साथ बिरोध बढ़ावें।
उलटी बात कहें।। ६ ।।
सतसँग महिमा मूल न जानें।
भेड़ चाल में नित्त पचें।। ७ ।।
धन और मान भोग रस चाहें।
रोग सोग में आन फँसें।। ८ ।।
भाग हीन मत हीन परानी।
नर देही बरबाद करें।। ९ ।।
ऐसी दशा माहिं नित बरतें।
हम क्योंकर समझाय सकें।। १० ।।
साध गुरू का कहा न मानें।
मन मत अपनी ठान[१] ठनें।। ११ ।।

१ - हठ करके रखते हैं।

खर[1] कूकर सम वे नर जानो।
बिरथा उदर भरें।।१२ ।।
जमपुर जाय बहुत पछतावें।
वहाँ फिर उनकी कौन सुने।।१३ ।।
जन्म जन्म चौरासी भोगें।
यह शरीर फिर नाहिं धरें।।१४ ।।
दुर्लभ देह मिली यह औसर।
ऐसी कर जो बात बने।।१५ ।।
सतगुरु सरन पकड़ ले अब की।
तौ सब काज सरें।।१६ ।।
हित का बचन दया कर बोलें।
तू नहिं कान सुने।।१७ ।।
अंधा बहरा फिरे जक्त में।
कुल कुटुंब तेरी हान करें।।१८ ।।
कर सतसंग मान यह कहना।
कान आँख फिर दोऊ खुलें।।१९ ।।
देखे घट में जोत उजाला।
सुने गगन में अजब धुनें।।२० ।।
सुन्न जाय तिरबेनी न्हावे।
हीरे मोती लाल चुने।।२१ ।।

१ - गदहा।

महासुन्न में सुरत चढ़ावे।
तब सतगुरु तेरे संग चलें।।२२ ।।
भँवरगुफा की बंसी बाजी।
महाकाल भी सीस धुने।।२३ ।।
अब चढ़ गई पुरुष दरबारा।
वहाँ जाय धुन बीन गुने।।२४ ।।
ले दुरबीन चली आगे को।
अलख अगम का भेद भने[1]।।२५ ।।
य्हाँ से आगे चली उमँग से।
तब राधास्वामी चरन मिलें।।२६ ।।
मिला अधार पार घर पाया।
लीला व्हाँ की कहे न बने।।२७ ।।

।। शब्द छठवाँ।।

कोइ सुनो हमारी बात।
कोइ चलो हमारे साथ।। १ ।।
क्यों सहो काल की घात।
जम धर धर मारे लात।। २ ।।
तुम चढ़ो गगन की बाट।
तो खुले अधर का पाट।। ३ ।।

१ - बरनन करती है।

घट बाँधो दृढ़ कर ठाट।
छूटे यह औघट घाट।। ४ ।।
शब्द रस भरो सुरत के माट।
बंक चढ़ खोलो सुखमन घाट।। ५ ।।
नाम की मिली अपूरब[१] चाट।
अब सोऊँ बिछाये खाट।। ६ ।।
चेतन की जड़ से खोली साँट[२]।
उलट मन कला खाय ज्यों नाट[३]।। ७ ।।
मानसर देखा चौड़ा फाट[४]।
गया फिर परदा सुन का फाट।। ८ ।।
काल की डारी गर्दन काट।
कर्म की खुल गई भारी आँट[५]।। ९ ।।
सुन्न का लिया अमी रस बाँट।
शब्द की खुली हिये में हाट।।१० ।।
मोह मद हो गये बारह बाट[६]।
मिले अब सतगुरु मेरे तात।।११ ।।
बाल ज्यों पावे पित और मात।
कहूँ क्या खोल यह विख्यात।।१२ ।।
अब चले न माया घात।
झड़ पड़ी बृक्ष ज्यों पात।।१३ ।।

१ - अचरज। २ - पेंच,लपेट। ३ - नट। ४ - पाट,चौड़ाई। ५ - दो तागों के सिरे को चुटकी से मिला देने को आँट कहते हैं। ६ - इधर उधर।

कर्म की कीन्ही बाज़ी मात।
लखी जाय सुन में धुन की भाँत।।१४ ।।
टूट गया पिंड से मेरा नात।
दिखाई गुरु ने अचरज क्रांत।।१५ ।।
पाई अब मैं ने ऐसी शांत।
अब रही न कोई भ्रांत।।१६ ।।
गुरु करी प्रेम की दात।
सुरत अब हुई शब्द की ज़ात[1]।।१७ ।।
सुरत रहे लागी दिन और रात।
शब्द रस अब नहिं छोड़ा जात।।१८ ।।
गुरू का दम दम अब गुन गात।
अमर पद पाया छूटा गात[2]।।१९ ।।
नाम धुन चली अधर से आत।
अर्श[3] का चरख़ा डाला कात।।२० ।।
राधास्वामी धरा सीस पर हाथ।
मैं तजूँ न उन का साथ।।२१ ।।

।। शब्द सातवाँ।।

नाम धुन सुनो, शब्द धुन गुनो।
गगन चढ़ चलो, प्रेम लौ लाय।। १ ।।

१ - एक रस, एक बर्ण। २ - तन। ३ - आसमान।

गुरू सँग करो, साध सँग रलो।
चेत कर रहो, सदा चित लाय।। २ ।।
बाँध मन धरो, सरन गुरु तको।
चरन गहि चखो, अगम रस आय।। ३ ।।
धीर पुन गहो, सील घर रहो।
क्रोध को दहो, शान्त घर आय।। ४ ।।
काल कुल दलो, द्याल पद चलो।
मगन होय रहो, परम पद पाय।। ५ ।।
घाट घट खुले, बाट तब चले।
द्वार तिल धसे, श्याम पद पाय।। ६ ।।
सेत पहिचान, जोत लख आन।
सुखमना जान, बंक धस जाय।। ७ ।।
संख धुन मिले, सुरत फिर पिले।
भेद तब खुले, नाद धुन गाय।। ८ ।।
सुन्न चढ़ आय, मानसर न्हाय।
हंस गति लाय, चन्द्र में धाय।। ९ ।।
खोज कर चली, महासुन मिली।
पाय निज गली, बिहँग[1] हो जाय।।१० ।।
भँवर गढ़ तोड़, बाँसरी घोर।
सोहं का शोर, सुना रस खाय।।११ ।।

१ - पक्षी।

पाय पद चार, पुरुष धर प्यार।
बीन धुन सार, सुनी निज आय।।१२ ।।
अलख घर मिला, अगम गुल खिला।
चाल धुर चला, लिया सब काज बनाय।।१३ ।।
एक पद रहा, गुप्त सो कहा।
सीस अब धरा, चरन राधास्वामी जाय।।१४ ।।

।। शब्द आठवाँ।।

खोलो री किवड़ियाँ,
चढ़ो री अटरियाँ।
सुरत न टरियाँ,
करो शब्द सँग रलियाँ[1]।। १ ।।
पावो री मरमियाँ,
छूटे री मरनियाँ।
जन्म सुफलियाँ,
झाँकोरी निरत गुरु गलियाँ।। २ ।।
धावो री धरनियाँ[2],
गहो री सरनियाँ।
होवो री मगनियाँ,
भैलो नाम दिवनियाँ।। ३ ।।

१ - विलास। २ - सुरत।

खोजो री अमनियाँ[१],
टले री जमनियाँ।
छुटे री गुननियाँ[२],
राधास्वामी शब्द जुगनियाँ[३] ।। ४ ।।

।। शब्द नवाँ।।

लोभ री खुवनियाँ,
काम री दलनियाँ।
क्रोध री दगनियाँ[४] ,
मन संतोष मिलनियाँ।। १ ।।
काटो री मलनियाँ[५],
चढ़ो री गगनियाँ।
जाय री तपनियाँ,
पकड़ो गुरू चरनियाँ।। २ ।।
हौं मैं री टलनियाँ,
भाजत[६] गुननियाँ[७]।
बढ़ेरी लगनियाँ,
रहो निस बास जगनियाँ।। ३ ।।
गावो री गुननियाँ[८],
धावो री धुननियाँ।

१ - निर्मल, शुद्ध। २ - गुनावन। ३ - योग। ४ - जलाना।
५ - मैल। ६ - भागे। ७ - तीनों गुन। ८ - महिमा।

बुझे री अगनियाँ,
राधास्वामी शान्त दिवनियाँ[१] ।। ४ ।।

।। शब्द दसवाँ।।

गुरु कहें खोल कर भाई।
लग शब्द अनाहद जाई।। १ ।।
बिन शब्द उपाव न दूजा।
काया का छुटे न कूज़ा[२] ।। २ ।।
घर में घर गुरु दिखलावें।
धुन शब्द पाँच बतलावें।। ३ ।।
धुन में अब सुरत लगावो।
इस घर से उस घर जावो।। ४ ।।
वह घर है अगम अपारा।
दसवें के पार निहारा।। ५ ।।
दस द्वारा घट चढ़ खोलो।
सत शब्द अधर पै तोलो।। ६ ।।
बिन मेहर गुरू नहिं पावे।
बिन शब्द हाथ नहिं आवे।। ७ ।।
स्रुत खैंच चढ़ावो गगनी।
धुन शब्द सुनो यह करनी।। ८ ।।

१ - देवें। २ - सुराही।

मन चंचल थिर न रहावे।
चित निर्मल कस होय आवे।। ९ ।।
स्रुत शब्द कमाई करना।
सब जतन दूर अब धरना।।१० ।।
निश्चय दृढ़ इस पर धरना।
आलस कर कभी न फिरना।। ५ ।।
यह सार सार सब गाया।
संतन मत भाष सुनाया।। ६ ।।
राधास्वामी भेद लखाया।
सुन मान सार समझाया।। ७ ।।

।। शब्द ग्यारहवाँ।।

चढ़ झाँको गगन झँझरिया।
धस देखो श्याम सुँदरिया[१]।। १ ।।
फिर तको जोत झिलमिलिया।
मद मान मोह दल मलिया[२]।। २ ।।
सब दूर होयँ कलमलिया[३]।
धुन शब्द सुरत जा रलिया।। ३ ।।
त्रिकुटी चढ़ देख कँवलिया।
धुन परखो सुन्न मँडलिया।। ४ ।।

१ - तीसरा तिल। २ - मरदन किया। ३ - काल का मैल।

तब सुरत होय निर्मलिया।
तुम धारो यही अमलिया[१]।। ५ ।।
भागे फिर माया छलिया।
स्रुत पकड़ा शब्द अटलिया[२]।। ६ ।।
यह अगम भेद अब मिलिया।
राधास्वामी कहन सम्हलिया।। ७ ।।

।। शब्द बारहवाँ।।

घुमर[३] चल सुरत घोर सुन भारी।
अरी सतगुरु संत पियारी।। १ ।।
जग रहना है दिन चारी[४]।
क्यों भार उठावो भारी।। २ ।।
गुरु कहें पुकार पुकारी।
धुन संग करो चल यारी।। ३ ।।
ममता सब झाड़ निकारी।
स्रुत अगम देश पग धारी।। ४ ।।
यह काम नहीं संसारी।
कोइ गुरुमुख बूझ सम्हारी।। ५ ।।
मनमुख सब बाज़ी हारी।
सतसँग कर छुटे बिकारी।। ६ ।।

१ - अभ्यास। २ - निश्चल। ३ - घूम कर। ४ - चार अवस्था उमर की, लड़कपन, जवानी, अधेड़, बुढ़ापा।

इक नाम सार सब खारी।
तू हो जा नाम अधारी।। ७ ।।
यह जुक्ति बताई न्यारी।
नहिं बेद कितेब बिचारी।। ८ ।।
अब मानो बात हमारी।
ग़फ़लत तज हो हुशियारी।। ९ ।।
कामादिक काढ़ निकारी।
फिर न्हावो सीतल धारी।।१० ।।
मन माया दोनों मारी।
तब काल करम दोउ हारी।। ११ ।।
फिर सुरत करे असवारी।
सतगुरु के महल सिधारी।।१२ ।।
तू अगम पुरुष की नारी।
सब की अब हुई दुलारी।।१३ ।।
सतगुरु सँग प्रेम बढ़ा री।
देखे घट शब्द उजारी।।१४ ।।
सरवर[1] की धारा जारी।
राधास्वामी कहत पुकारी।।१५ ।।

* * * * *

१ - मानसरोवर।

## ।। शब्द तेरहवाँ।।

चढ़ सुरत गगन की घाटी।
क्यों जले भरम की भाठी।। १ ।।
क्यों चले काल की बाटी।
तू खोल कपट की टाटी[१]।। २ ।।
तुझे पड़ी विषय रस चाटी।
तू रले एक दिन माटी।। ३ ।।
सौदा कर सतगुरु हाटी[२]।
चल खोलो घट की टाटी।। ४ ।।
अब बाँध सुरत सँग ठाठी।
तब छूटे करम प्रपाटी[३]।। ५ ।।
फिर खोलो चढ़कर साँटी।
नभ चढ़ जा खोल कपाटी।। ६ ।।
घट देखो चौक सपाटी[४]।
जग छूटा हुई उचाटी।। ७ ।।
मन माना छोड़ लपाटी[५]।
मैं मारा काल झपाटी[६]।। ८ ।।
घट बली जोत की लाटी।
मैं राधास्वामी दर की भाटी[७]।। ९ ।।

* * * * *

१ - परदा। २ - दुकान। ३ - सिलसिला। ४ - साफ़। ५ - लपेट की बात। ६ - जल्द। ७ - भाट याने महिमा गाने वाला।

## ।। शब्द चौदहवाँ।।

मन घोटो घट में लाई।
मन आसा सब मिट जाई।। १ ।।
धुन शब्द सुनो गगनाई।
स्रुत लगे होय मगनाई।। २ ।।
चंचलता चित्त भगाई।
निर्मलता मिली सफ़ाई।। ३ ।।
भोगों की आस छुटाई।
सुमिरन मन अधिक लगाई।। ४ ।।
मल बास रिदे[१] से जाई।
अमृत रस पिया अघाई।। ५ ।।
महिमा कुछ कही न जाई।
मन मारा सुरत समाई।। ६ ।।
घट अनहद घोर बजाई।
गुरु सतगुरु लीन रिझाई।। ७ ।।
घट भान उदय होय आई।
चंदा की जोत जगाई।। ८ ।।
संतन मत करूँ बड़ाई।
स्रुत सिमृत सभी लजाई।। ९ ।।

१ - हृदय।

आरत की बात चलाई।
फिर सामाँ सब ले आई।।१० ।।
गुरु आगे धरे बनाई।
गुरु मेहर करी अति भाई।।११ ।।
मैं भी फिर आरत गाई।
गुरु मुझ पर हुए सहाई।।१२ ।।
गुरु चरनन दास कहाई।
मैं सोभा अद्‌भुत पाई।।१३ ।।
राधास्वामी नाम धियाई।
लीला कुछ अगम दिखाई।।१४ ।।

।। शब्द पंद्रहवाँ।।

घन गरज सुनावत गहरी।
अब सूरत सुन सुन ठहरी।। १ ।।
मन छोड़त सब बिष लहरी।
तू चढ़ चल और व्हाँ रह री।। २ ।।
वह सुन्न बड़ी अति गहरी।
लीला वहाँ देख अँधेरी।। ३ ।।
फिर सेत कँवल सुर्त ठहरी।
घट शब्द गुरू हुइ चेरी।। ४ ।।
वहाँ संत करें नित फेरी।
सुन बात सखी अब मेरी।। ५ ।।

सत शब्द जाय धुन हेरी।
अब फिरी दुहाई तेरी।। ६ ।।
जिन राधास्वामी चरन गहे री।
उन मिटी चौरासी फेरी।। ७ ।।

।। शब्द सोलहवाँ।।

सुरत तू चढ़ जा तुरत गगन को।
लखो जाय पहिले जोत निर्गुन को।। १ ।।
छोड़ चल सकल पसार सर्गुन को।
काट अब जड़ से फाँस त्रिगुन को।। २ ।।
निर्गुन छोड़ चलो आगे को।
पकड़ो जाय महा निर्गुन को।। ३ ।।
या को त्याग सुनो सुन धुन को।
यों तुम धारो संत बचन को।। ४ ।।
व्हाँ से चल पहुँचो महासुन को।
देखो आगे धाम सोहं को।। ५ ।।
सत्तनाम पद मिला सुरत को।
अलख अगम जा परस चरन को।। ६ ।।
राधास्वामी कहत भेद निज घर को।
मेट दिया अब आवागवन को।। ७ ।।

* * * * *

## ।। शब्द सत्रहवाँ।।

त्याग चल सजनी जग की धार।
बहे मत या में दुक्ख अपार।। १ ।।
सुरत से होजा सतगुरु लार।
शब्द में तन मन दोनों गार[1]।। २ ।।
लगी रहु आठों पहर सम्हार।
अमी रस पीती रहु हुशियार।। ३ ।।
गगन का पकड़े रहु तू द्वार।
नाद सँग कर ले अब के प्यार।। ४ ।।
कहें राधास्वामी हेला मार।
सोच कर चढ़ना त्रिकुटी द्वार।। ५ ।।

## ।। शब्द अठारहवाँ।।

सुरत अब चढ़ो नाम रँग लाग।
जक्त सब सोवे तू उठ जाग।। १ ।।
बढ़े फिर तेरा अचरज भाग।
सुने तू चढ़ कर अनहद राग।। २ ।।
मिले तोहि प्यारी परम बैराग।
लगे तेरा धुन से अति अनुराग।। ३ ।।
मिटे सब मन का दोष और राग।
मार ले नभ चढ़ काला नाग।। ४ ।।

१ - गला दे।

खेल नित सतगुरु सँग तू फाग।
बासना टूटे सब ज्यों ताग॥ ५ ॥
हुई अब निर्भय जम भौ भाग।
हंस सँग मिली उड़ाया काग॥ ६ ॥
हुई अब निर्मल छूटे दाग़।
राधास्वामी दीन्हा शब्द सुहाग॥ ७ ॥

॥ शब्द उन्नीसवाँ॥

हंसनी क्यों पीवे तू पानी॥टेक॥
सागर क्षीर भरा घट भीतर।
पीवो सूरत तानी॥ १ ॥
जग को जार धसो नभ अंदर।
मंदर परख निशानी॥ २ ॥
गुरु मूरत तू धार हिये में।
मन के सँग क्यों फिरत निमानी[1]॥ ३ ॥
तेरा काज करें गुरु पूरे।
सुनले अनहद बानी॥ ४ ॥
करम भरम बस सब जग बौरा।
तू क्यों होत दिवानी॥ ५ ॥
सुरत सम्हार करो सतसंगत।
क्यों बिष अमृत सानी॥ ६ ॥

१ - हीन।

तेरा धाम अधर में प्यारी।
क्यों धर[1] संग बँधानी।। ७ ।।
जल्दी करो चढ़ो ऊँचे को।
राधास्वामी कहत बखानी।। ८ ।।

।। शब्द बीसवाँ।।

हंसनी छानो दूध और पानी।।टेक।।
छोड़ो नीर पियो पय[2] सारा।
निस दिन रहो अघानी।। १ ।।
जुक्ति जतन से घट में बैठो।
सूरत शब्द समानी।। २ ।।
खान पान निद्रा तज आलस।
सुन ले अधर कहानी।। ३ ।।
फिर औसर नहिं हाथ पड़ेगा।
भरमो चारों खानी।। ४ ।।
गुरु का कहना मान सखी री।
देत सिखापन[3] जानी।। ५ ।।
पाँचों इन्द्री उलटी तानो।
इच्छा मार भवानी[4]।। ६ ।।
मन को साध चढ़ो गगनापुर।
सुनो अनाहद बानी।। ७ ।।

१ - देह। २ - अमृत, दूध। ३ - शिक्षा। ४ - संसार में लाने वाली।

शोर होत तेरे घट के भीतर।
तू क्यों रहे अलसानी।। ८ ।।
राधास्वामी टेरत तो को।
कह कर अमृत बानी।। ९ ।।

।। शब्द इक्कीसवाँ।।

सुरत को साध, छबीली हो मगनी।
चदरिया धोय, अधर में जा रँगनी।। १ ।।
करम सब जार, लगा ले घर अगनी।
मान मद छोड़, दूर कर सब बिघनी।। २ ।।
सोवना छोड़, रैन का रहो जगनी।
गुरू यों कहें, बात ले मान करो लगनी।। ३ ।।
सरन में आय,
चरन उर धार सुनो सजनी।
कहें राधास्वामी,मानो आज,धरन धरनी[1]।। ४ ।।

।। शब्द बाईसवाँ।।

सुरत अब सार सम्हालो नाम।।टेक।।
चेत चलो तुम जग से अबके।
फिर औसर नहिं पाम[2]।। १ ।।
गुरु की भक्ति प्रेम चित धारो।
वही सुधारें काम।। २ ।।

१ - जो पिंड को धारण कर रही है यानी सुरत। २ - पावेगी।

नाम भेद दे सुरत चढ़ावें।
पहुँचावें निज धाम।। ३ ।।
तू सुख साथ सहज रस भोगे।
पावे फिर आराम।। ४ ।।
राधास्वामी कहें सुनाई।
सेत मिला और छूटा श्याम।। ५ ।।

।। शब्द तेईसवाँ।।

चमन[1] को चीन्ह री बुलबुल।
खिले जहँ बहुत से गुल गुल[2]।। १ ।।
गुरू सँग चल रहो हिल मिल।
चढ़ाओ सुरत मन मिल मिल।। २ ।।
लगाओ खैंच कर दिल दिल।
समाओ जोत में तिल तिल।। ३ ।।
सहसदल कँवल लख खिल खिल।
हटा कर देख दो सिलसिल[3]।। ४ ।।
झाँक वह घाट रहु खुल खुल।
उतर जा पार चढ़ पुल पुल।। ५ ।।
सुगन्धें महकतीं संदल[4]।
धुलें तब सुरत मन कलमल।। ६ ।।

१ - फुलवारी। २ - फूल। ३ - परदे। ४ - चन्दन।

हटे फिर काल की किलकिल[1]।
लगे तब शब्द में पिल पिल।। ७ ।।
छुटाई कर्म की दल्दल।
मिलो राधास्वामी से चल चल।। ८ ।।

।। शब्द चौबीसवाँ।।

धुन में अब सुरत लगाओ।
शब्दा रस पी त्रिप्ताओ।। १ ।।
इन्द्री सब घट उलटाओ।
मन फैला खैंच मिलाओ।। २ ।।
गुनना बिष छोड़ समाओ।
आलस तज शौक़ बढ़ाओ।। ३ ।।
लय होय न मन समझाओ।
बिक्षेप[2] बिघन यह दूर कराओ।। ४ ।।
इक शब्द पकड़ और सब बिसराओ।
यह मारग नित्त कमाओ।। ५ ।।
बिन सुरत शब्द कुछ और न गाओ।
मन रोको नभ पर धाओ।। ६ ।।
तिल पर भी सुरत जमाओ।
पिल कर दल सहस खुलाओ।। ७ ।।

१ - शोर। २ - बिघन अभ्यास के—लय, बिक्षेप, कषाय, रसास्वाद।

जहँ जोत निरंजन पाओ।
फिर शब्दहि शब्द समाओ।। ८ ।।
चढ़ बंकनाल में आओ।
गढ़ त्रिकुटी फ़तह कराओ।। ९ ।।
सुन में धस खेल खिलाओ।
व्हाँ का भी शब्द जगाओ।।१० ।।
महासुन्न निरखते जाओ।
फिर भँवरगुफा पर छाओ।।११ ।।
आगे सतलोक घुमाओ।
व्हाँ से भी अलख चढ़ाओ।।१२ ।।
फिर अगम देश धस जाओ।
राधास्वामी सँग मिल जाओ।।१३ ।।

।। शब्द पच्चीसवाँ।।

दुलहनी करो पिया का संग।।टेक ।।
दुलहा तेरा गगन बसेरा[१]।
तू बसे नइहर अंग।। १ ।।
गुरु के साथ चलो उस नगरी।
चढ़े प्रेम का रंग।। २ ।।
यह जोबन तेरा उतर जायगा।
फिर तू होगी तंग।। ३ ।।

१ - बसता है।

ता ते अभी सम्हारो मग को।
धारो ढंग उमंग।। ४ ।।
नाम रँगीला दुलहा तेरा।
उड़ो गगन जस चंग[१]।। ५ ।।
सूरत डोर बाँध दे गुरु से।
त्यागो सभी उचंग।। ६ ।।
पिय के द्वार तेरे नौबत झड़ती।
बिच बिच बजे मुँहचंग।। ७ ।।
राधास्वामी पता बताया।
चढ़ चल पकड़ तरंग।। ८ ।।

।। शब्द छब्बीसवाँ।।

घट में चढ़ खेल कबड्डी।
स्वान[२] ज्यों चूसे मत बिष हड्डी।। १ ।।
मार मन चढ़ो काल की चड्ढी[३]।
नाम गह पाला[४] छोड़ तिगड्डी[५]।। २ ।।
चलो घर चढ़ कर सूरत गड्डी[६]।
बनो तुम मीरी[७] हो मत फड्डी[८]।। ३ ।।
तरंगें रोको बाँधो गड्डी[९]।
उखाड़ो ममत पुरानी गड्डी[१०]।। ४ ।।

१ - पतंग। २ - कुत्ता। ३ - सवारी। ४ - हद।
५ - तीन गुनों का। ६ - गाड़ी। ७ - अव्वल।
८ - निकृष्ट। ९ - गठरी। १० - गाड़ी हुई।

पकड़ कर मूँड काल की डड्ढी।
बिषय सब त्यागो खा मत बड्डी[१]।। ५ ।।
सुरत मैं गुरु चरनन पर अड्डी[२]।
जक्त की सभी बासना कड्ढी[३]।। ६ ।।
राधास्वामी नाम चढ़ो यह सिड्ढी[४]।
काल की बात होय सब फिड्डी[५]।। ७ ।।

।। शब्द सत्ताईसवाँ।।

कोमल चित्त दया मन धारो।
परमारथ का खोज लगाना।। १ ।।
इन्द्री थान बिषय को त्यागो।
सुरत शब्द में नित्त लगाना।। २ ।।
सार पदारथ गुरु से पाओ।
चरन कँवल में प्रीत बढ़ाना।। ३ ।।
धारा अगम पकड़ स्रुत जोड़ो।
इस सतसँग में सदा समाना।। ४ ।।
चली सुरत नभ द्वारा झाँका।
अंडा तीन लोक दरसाना।। ५ ।।
परे जाय ब्रह्मंड समानी।
सुन्न सरोवर कँवल खिलाना।। ६ ।।

१ - रिश्वत। २ - जमाया। ३ - निकाला। ४ - सीढ़ी, जीना।
५ - फीकी।

अब तो काल कला सब हारा।
मानसरोवर बैठ अन्हाना।। ७ ।।
अक्षर रूप निरखती चाली।
छोड़ दिया अब देश बिगाना।। ८ ।।
सूरत साफ़ उड़ी ऊँचे को।
छूट गया सब महल पुराना।। ९ ।।
आगे चढ़ चढ़ अधर समानी।
शब्द शब्द का मर्म पिछाना।।१० ।।
संत बिना कोइ समझे नाहीं।
आगे जो जो भेद दिखाना।।११ ।।
कहने में आवे नहिं पूरा।
उलटा सुलटा करत बखाना।।१२ ।।
बाचक अपनी उक्ति लगावें।
अमल बिना नहिं बूझ बुझाना।।१३ ।।
संतन की गति संतहि जानें।
और कहो कैसे पहिचाना।।१४ ।।
अपनी उक्ति चतुरता त्यागो।
संत बचन को करो प्रमाना।।१५ ।।
वह कहते देखी निज अपनी।
तू सुन २ क्यों बुद्धि लड़ाना।।१६ ।।

राधास्वामी सब से कहते।
संत भेद कोइ भेदी जाना।।१७ ।।

।। शब्द अट्ठाईसवाँ।।

गुरु बचन कहें सो सुन रे।
अब सतसंग में चित धर रे।। १ ।।
तुझे नाम मिला है अजर रे।
तू सुरत सम्हार पकड़ रे।। २ ।।
गुरु खैंचें तोहि अधर रे।
उन के सँग बाँध कमर रे।। ३ ।।
तू फैला बहुत पसर[1] रे।
गुरु खोवें तेरी कसर रे।। ४ ।।
और मारें काल पकड़ रे।
फिर खोवें सभी अकड़[2] रे।। ५ ।।
तू सुरत लगा दे जकड़ रे।
तेरा मिटे चौरासी चकर रे।। ६ ।।
मन माला फेर सुमिर रे।
गुरु कुंजी हाथ पकड़ रे।। ७ ।।
ले अनहद शब्द ख़बर रे।
घट फोड़ो गगन अबर[3] रे।। ८ ।।
तू छोड़ बिरह के सर[4] रे।
सुन घोर मानसर चल रे।। ९ ।।

१ - फैलकर। २ - ऐंठ, अहंकार। ३ - बादल। ४ - तीर।

कर सुन्न शिखर पर घर रे।
धुन सुनता चल सतपुर रे।।१० ।।
फिर अलख अगम जा तर रे।
राधास्वामी धाम अमर रे।।११ ।।
यह आरत नितही कर रे।
गुरु करें दया तुझ पर रे।।१२ ।।

।। शब्द उन्तीसवाँ।।

सुरतिया गगन चढ़ाइलो मीत।
मिटाइलो सकल भरम भौ भीत[१]।। १ ।।
भवन[२] तज गइलो अधर मसीत[३]।
बाँग[४] सुन ध्याइलो अजर अजीत।। २ ।।
नाम रस पाइलो गुरु की नीत।
शब्द धुन गाइलो अचरज गीत।। ३ ।।
समाइलो मनुवाँ गह गुरु रीत।
लगाइलो घट में छिन छिन प्रीत।। ४ ।।
भगाइलो काल करम दल जीत।
मिटाइलो मन से भरम अनीत[५]।। ५ ।।
बजाइलो सुन में शब्द अतीत[६]।
मेहर से पाइलो संतन सीत[७]।। ६ ।।

१ - भय। २ - घर। ३ - मस्जिद। ४ - नमाज़ के लिये बुलाने की आवाज़। ५ - अन्याय। ६ - निरमाया। ७ - प्रसाद।

बसाइलो राधास्वामी सरन पुनीत[१]।
धारिलो नाम रसायन चीत।। ७ ।।

।। शब्द तीसवाँ।।

सुन री सखी चढ़ महल बिराज।
जहँ तेरे प्रीतम बैठे आज।। १ ।।
कर बिलास और जग से भाज।
तख़्त बैठ और कर व्हाँ राज।। २ ।।
हंसन का जहँ जुड़ा समाज।
तू उन मिल कर अपना काज।। ३ ।।
गुरु चरन पकड़ तज कुल की लाज।
मन दर्पन बहु बिधि कर माँज।। ४ ।।
सुरत निरत का लेकर छाज[२]।
छाँट फटक[३] डालो धुन नाज[४]।। ५ ।।
बड़े भाग पाया सब साज।
सतगुरु बख़्शा तख़्त और ताज[५]।। ६ ।।
तीन लोक का खुल गया पाज[६]।
चार लोक चढ़ भोगूँ राज।। ७ ।।
राधास्वामी दिया मोहिं यह दाज[७]।
अब मेरा होय न कभी अकाज।। ८ ।।

* * * * *

१ - पवित्र। २ - सूप। ३ - साफ़ करलो। ४ - अनाज। ५ - मुकुट। ६ - क़लई, मुलम्मा। ७ - जहेज़ यानी बख़्शिश।

## ।। बचन इक्कीसवाँ।।

## ।। हिदायतनामा[1] ।।

**बीच बयान सुहबत और ख़िदमतगुज़ारी[2] मुर्शिद कामिल[3] के और शरह[4] दरजात फ़क़ीरी के और जिस में उपदेश शब्द के अभ्यास का और भेद शब्द मार्ग और उसके मुक़ामात का भी बर्णन किया है।**

जिन लोगों को शौक़ मिलने मालिक कुल का है और तहक़ीक़ात मज़हब की मंज़ूर है कि कौन सा मज़हब सब से बाला[5] है और तरीक़[6] भी उसका बहुत सीधा चाहते हैं उन के वास्ते यह कलाम[7] कहा जाता है।

उनको चाहिये कि कुछ दुनिया की मुहब्बत कम करें याने ज़र[8] और ज़न[9] और औलाद की चाह तक़दीर[10] के हवाले करके अव्वल सुहबत फ़क़ीरों की मुक़द्दम[11] रक्खें। फ़क़ीरों में सुहबत उस

१ - उपदेश। २ - सेवा। ३ - पूरे सतगुरु। ४ - बयान। ५ - ऊँचा। ६ - रास्ता। ७ - बचन। ८ - धन। ९ - स्त्री। १० - प्रारब्ध। ११ - मुख्य।

फ़क़ीर की करें जो शाग़िल[१] शग़ल[२] सुल्तानुल्अज़कार[३] का होवे या शग़ल-नसीरा[४] करता होवे, यानी अनहद शब्द के मार्ग को जानता होवे और दृष्टि की साधना जिस ने करी होवे और मर्दुमक-चश्म[५] यानी दोनों तिलों को खींच कर शग़ल[२] की मदद से एक किया होवे और आवाज़े-आसमानी को सुनकर रूह को चढ़ाता होवे और जो ऐसा फ़क़ीर कम्याब[६] हो तो ज़िकरुल्क़लूब[७] पासे-अनफ़ास[८] वालों को तलाश करे, उन की सुहबत से भी सफ़ाई दिल और कमज़ोरी नफ़्से-अम्मारा[९] की होगी और कुछ लज्ज़त[१०] अंदरूनी[११] हासिल होगी लेकिन जो फ़ायदा कि रूह के चढ़ाने का है वह तो तरीक़ सुल्तानुल-अज़कार ही से हासिल होगा।

अब चाहिये कि ऐसे फ़क़ीर की ख़िदमत में जा कर उन से मुहब्बत पैदा

१ - अभ्यासी। २ - अभ्यास। ३ - सुरत शब्द योग। ४ - दृष्टि का साधन। ५ - आँख की पुतली। ६ - दुर्लभ। ७ - नाम की ज़रब दिल पर लगाना। ८ - स्वाँसा का अभ्यास। ९ - मलीन मन। १० - रस। ११ - अंतरी।

करो और उनकी ख़िदमत-गुज़ारी में चुस्त व चालाक रहो और तन से, मन से, धन से, ब-हर-सूरत उनको अपने ऊपर मेहरबान और मुतवज्जह कर लो और दर्शन उनका दिल और दीदा[१] से घंटे दो घंटे बराबर करते रहो यानी अपनी आँखों से उनकी आँखों को ताकते रहो और जिस क़दर ताक़त अपनी देखो पलक से पलक न लगाओ और इस कसरत[२] को रोज़ ज़्यादा करते रहो। जिस रोज़ और जिस वक़्त नज़र-मेहर-आलूद[३] उन की तुम पर पड़ेगी उसी दिन सफ़ाई दिल की फ़ौरन होगी और जब वह मेहर करके अपनी मौज व मरज़ी से शग़ल बाला[४] का उपदेश करें तो रूह तुम्हारी आवाज़े-आसमानी को पकड़ेगी और मुनासिब है कि तुम भी इस शग़ल को रोज़मर्रा बिला-नाग़ा[५] चार बार दो बार

१ - आँख। २ - अभ्यास, मश्क़। ३ - मेहर से भरी हुई दृष्टि । ४ - ऊपर बयान किये हुए। ५ - नित्त नेम से।

जिस क़दर फ़ुरसत मिले करते रहो और जो दिल तुम्हारा क़बूल न करे और वसवसा[१] और ख़दशा[२] और गुनावन बे-फ़ायदा उठावे तो फ़र्याद[३] मुर्शिद के आगे करो और फिर उसी शग़ल में मेहनत रक्खो। उनकी तवज्जह और तुम्हारी मेहनत से रोज़ बरोज़ तरक़्क़ी होगी और जल्दी और इज़्तिराबी[४] करना नहीं, क्योंकि - ताजील कारे शयातीं बुवद[५] - आहिस्ता आहिस्ता हासिल होना मुफ़ीद पड़ेगा और जल्दी जो कुछ होगा वह क़ायम नहीं रहेगा क्योंकि वह शैतान की तरफ़ से होगा। जो मुर्शिद रहमान[६] की मदद से होगा, वह हमेशा क़ायम रहेगा। ज़ाहिर लवाज़मा[७] जो कुछ चाहिये सो मैं कह चुका अब बातिनी[८] हाल कि जो दरजे फ़क़ीरों को हासिल हैं उस को बयान करता हूँ।

१ - भरम। २ - चिंता। ३ - पुकार। ४ - बेचैनी। ५ - जल्दी शैतान का काम है। ६ - दयालु। ७ - सामान। ८ - अंतरी।

जिस वक़्त निगाह तुम्हारी दिमाग़[१] के भीतर उलट कर आसमान को देखेगी और रूह तुम्हारी जिस्म[२] को छोड़ कर ऊपर को चढ़ेगी तो तुम को आकाश नज़र पड़ेगा कि जिस में थाना सहस दल कँवल का है और हज़ारों पंखड़ियाँ उस की जुदा जुदा काम तीनों लोक का दे रही हैं। उसकी सैर को देख कर तुम बहुत ख़ुश होगे और तीन लोक के मालिक का दर्शन पाओगे। और बहुत से मज़हब इसी मुक़ाम को पाकर और इसी को मालिक-कुल गरदान कर[३] धोखा खा गये, और नूर और तजल्ली[४] इस जगह की देख कर तृप्त हो गये, आगे चलने का रास्ता बंद हो गया, मुर्शिद आगे का उन को न मिला, जो मुर्शिद मिलता तो आगे का रास्ता खुलता, सो इस से आगे का हाल सुनो।

इस आकाश के ऊपर एक दरवाज़ा

१ - मस्तक। २ - देह। ३ - मान कर। ४ - प्रकाश।

ऐसा बारीक और झीना है कि जैसे रौज़न[१] सुई के नाके का होता है। चाहिये कि उस रौज़न में अपनी रूह को प्रवेश करो[२] और आगे उस के बंकनाल, टेढ़ा रास्ता, कुछ दूर तक सीधा गया और फिर नीचा पड़ा और फिर ऊँचे को चढ़ा, उस नाल को पार करके दूसरे आसमान पर सुरत पहुँची।

उस आसमान पर एक मुक़ाम त्रिकुटी कि उस को मुसल्लसी[३] कहते हैं, लाख जोजन वसीअ[४] और लाख जोजन तवील[५] है। उस में लीला और तमाशे तरह-ब-तरह के हैं। शरह[६] उसकी कहाँ तक करूँ, मगर कुछ कहता हूँ कि हज़ार आफ़्ताब[७] और हज़ार माहताब[८] उस की रौशनी से ख़जिल[९] हैं और आवाज़ "ओं ओं" और "हू हू" और बादल की सी गरज बहुत सुहावनी आठ पहर होती रहती है। उस मुक़ाम को पा करके रूह को बहुत सरूर[१०]

१ - छिद्र। २ - धसाओ। ३ - त्रिकोन। ४ - चौड़ा। ५ - लम्बा। ६ - व्याख्या। ७ - सूरज। ८ - चन्द्रमा। ९ - लज्जित। १० - आनन्द।

हासिल होता है और रूह भी बहुत पाक और लतीफ[१] हो जाती है। आलमे रूहानी[२] की ख़बर उस जगह से पड़नी शुरू होती है। कोई दिन उस जगह की सैर करके फिर ऊपर चढ़ती है।

चढ़ते चढ़ते करोड़ जोजन ऊपर चढ़ कर तीसरा परदा फोड़ कर सुन्न में पहुँची कि जिस को फ़ुक़रा ने आलमे-लाहूत कहा है। उस की तारीफ़ क्या कहूँ, उस मुक़ाम पर रूहें बहुत बिलास करती हैं और रौशनी वहाँ की ऐसी है कि बारह बारह हिस्सा ज़्यादा रौशनी त्रिकुटी से मालूम पड़ती है। तालाबे-ज़ुलाली[३] व हौज़े-कौसरी[४] पुर-अज़-आबे-हयात[५] कि हिन्दी में उसको मानसरोवर कहते हैं, जा-ब-जा[६] मौजूद हैं और कितने ही गुलशन[७] और चमन[८] खिले हुए नज़र पड़ते हैं और अक्सर रूहें

१ - सूक्ष्म। २ - चैतन्य देश। ३ - निर्मल, साफ़। ४ - अमृत कुंड। ५ - अमृत से भरे हुए। ६ - जगह जगह, हर जगह, इधर उधर। ७ - फुलवारी। ८ - बाग़।

ब-सूरत-नाज़नीनाँ[१] मुक़ामाते मुख़्तलिफ़[२] पर रक्स[३] कर रही हैं व ग़िज़ाहाय लतीफ़ अज़-बस-शीरीं[४] व ख़ुशनुमा[५] तरोताज़ा तैयार हैं और नग़्महा[६] व तरानहा[७] हर जानिब[८] को हो रहे हैं। उस आनन्द व सरूर को रूह रसीदा[९] जानती है। कहने में आ नहीं सकता, और हर एक जगह झिरने आबे-हयात के जारी हैं याने अमी सरोवर भरे हैं, अमृत की धारा चल रही हैं। रौनक़[१०] और ज़ेबाइश[११] उस मुक़ाम की क्या कहूँ, हीरों के चबूतरे, पन्नों की क्यारियाँ, जवाहिरात के पौदे, लाल और चुन्नियाँ जड़े हुए नमूदार[१२] हो रहे हैं। मछलियाँ मुरस्सा[१३] उन तालाबों में पैर रही हैं। दम दम पर झलक दिखाती हैं। पल पल पर चमक उनकी दिल को पकड़ती है। आगे उसके अनन्त शीश महल बने हुए हैं और रूहें अपने अपने

१ - ख़ूबसूरत। २ - जुदा। ३ - नृत्य। ४ - उम्दा खाना और मिठाई। ५ - सुहावनी। ६ - राग। ७ - रागनी। ८ - तरफ़। ९ - पहुँची हुई। १० - शोभा। ११ - सजावट। १२ - दिखलाई देते हैं। १३ - जड़ाऊ।

मुक़ामों पर मुवाफ़िक़ हुक्म मालिक अपने के, मुक़ीम[१] हैं और कैफ़ियत और बिलास नये नये परस्पर देखती हैं और दिखाती हैं कि हिंदी में उन्हीं रूहों को हंस मंडली करके बयान किया है। नक़्शबंदी[२] उन मुक़ामों की देखने ही के ताल्लुक़ है। कुल कारख़ाना उस जगह का रूहानी है याने चेतन्य लतीफ़[३] — कसीफ़[४] और जड़ नहीं है — और वहाँ की रूहों में लताफ़त[५] और पाकी[६] अज़-बस[७] है, कसाफ़त[८] और मलीनता जिसमानी याने बदन की नहीं है, और शरह उस सैरगाह की फ़क़ीर जानते हैं। ज़्यादा खोलना उस का मुनासिब नहीं। मुद्दत कसीर[९] उस जगह रूह इस फ़क़ीर की ने सैर की, फिर मुरशिदों की हिदायत से आगे को चली।

चलते चलते पाँच अरब पछत्तर करोड़ जोजन ऊँची गई। आलमे-हाहूत[१०] का

१ - ठहरी। २ - चित्रकारी और बनावट। ३ - सूक्ष्म। ४ - स्थूल, नापाक। ५ - सूक्ष्मता। ६ - निर्मलता। ७ - बहुत। ८ - गंदगी। ९ - बहुत ज़्यादा। १० - महासुन्न।

नाका तोड़ा। उस आलम की सैर की। उस मुक़ाम का बयान क्या करूँ, दस नील तक ज़ुलमात याने अँधेरा है। गहराई उस तिमिर खंड की कहाँ तक वर्णन करूँ, खरब जोजन तक रूह नीचे उतर गई, और थाह उसकी हाथ न लगी, फिर उलट कर ऊपर चढ़ आई और जो निशाना कि मुर्शिदों ने बताया था, उसकी सुध लेकर उसी रास्ते पर चली और अंत लेना उस मुक़ाम का अनसब[1] न समझा आगे को बढ़ी। यह मैदान महासुन्न का है। इस जगह चार मुक़ाम निहायत गुप्त हैं और किसी संत ने खोले नहीं। उस जगह रूहें बे-शुमार जो कि मरदूद[2] दरबार सच्चे ख़ुदा की हैं, उन के बंदी-ख़ाने बने हुए हैं। अगरचे तकलीफ़ उन रूहों को उस जगह कुछ नहीं है, अपनी अपनी रौशनी में अपना अपना कारज करती रहती हैं लेकिन दर्शन

१ - मुनासिब। २ - निकाली हुई।

मालिक का उन को नसीब नहीं होता। दर्शन के न मिलने से अलबत्ता बे-कली है। मगर एक सूरत मुआफ़ी की उनके वास्ते भी मुक़र्रर रक्खी गई है कि जब जब संत उस रास्ते से गुज़र करते हैं और जो रूहें कि नीचे के लोकों में से संतों के वसीले से जाती हैं, जिन जिन रूहों को कि इत्तिफ़ाक़ उन संतों के दर्शनों का हो जावे, इन रूहों के ले जाने की जो ख़ुशी कि संतों को होती है और उस सच्चे ख़ुदा की निहायत मेहरबानी और अल्ताफ़[1] इन रूहों पर होता है, संत उन रूहों को बख़्शा कर फिर सच्चे ख़ुदा के पास बुलवा लेते हैं और हाल उस जगह का बहुत से बहुत है मगर कहाँ तक कहूँ।

उस मुक़ाम को छोड़ कर आलमे हूतलहूत में पहुँची कि जिस को हिंदी में भँवरगुफा कहते हैं कि वहाँ एक चक्कर कि जिस को हिंडोलना कहते हैं, ऐसा

१ - दया।

लतीफ़ फिर रहा है और रूहें उस जगह सदा झूलती रहती हैं और गिर्द उस के अनन्त दीप रूहानी बने हुए हैं और उन दीपों में से आवाज़ "सोहं सोहं" व सदाय[1] "अनाहू अनाहू" सदा उठ रही है और रूहें और हंस उन्हीं धुनों से हमेशा बिलास करते रहते हैं और जो जो सिफ़त[2] इस मुक़ाम पर और है वह ज्यों की त्यों लिखने में नहीं आती। देखने ही के ताल्लुक़ है। जब रूह इस मार्ग को कमाती कमाती पहुँचेगी, तब आप देख लेवेगी, इस वास्ते मुनासिब है कि इस तरीक़ की कमाई करे जाओ। यह शग़ले आवाज़ है। इस को मत छोड़ो। अब यहाँ की सैर देखकर रूह आगे को चढ़ी।

आकाश मार्ग होकर याने ऊँचे को चढ़ती चली जाती है, दूर से सुगंधें मलयागिर की और क़िस्म क़िस्म के इतरियात की सी लपटें चली आती हैं

१ - आवाज़। २ तारीफ़।

और धुनें बाँसरियों की अनंत सुनाई देती हैं। उनको सुनती और सूँघती हुई रूह याने सुरत आगे को चढ़ती चली जाती है। जब इस मैदान के पार पहुँची नाका सत्तलोक का हासिल हुआ कि वहाँ से आवाज़ "सत्त सत्त" और "हक़ हक़" बीन के बाजे में से निकलती सुनाई दी कि उस को सुन कर रूह मस्तानावार[१] धसी चली जाती है। और वहाँ नहरें सुनहरी और रुपहरी पुर-अज़-आबे-ज़ुलाल[२] दीखने लगीं और बाग़ बड़े बड़े नज़र आये। एक एक दरख़्त उसका करोड़ करोड़ जोजन की बुलंदी[३] रखता है और सूरज और चाँद करोड़ों बजाय फूल और फलों के लगे हुए हैं और अनेक रूहें और हंस उन दरख़्तों पर बजाय जानवरों के चहचहे और बिलास कर रहे हैं। अजब लीला उस मुक़ाम की है कि कहने में नहीं आ सकती। यह लीला देखती हुई रूह यानी

१ - मतवाली। २ - अमृत से भरी हुई। ३ - ऊँचाई।

सुरत सत्तलोक में दाख़िल हुई और सत्तपुरुष का दर्शन पाया।

अब सत्तपुरुष के स्वरुप का वर्णन करता हूँ कि एक एक रोम उस का इस क़दर मुनव्वर[१] है कि करोड़ों सूरज और चाँद शरमिंदा हैं। जब कि एक रोम की ऐसी सिफ़त है तो तमाम रोमों की क्या सिफ़त लिखने में आवे और जिस्म की तारीफ़ की कहाँ गुंजाइश, नैन नासिका और श्रवण मुख और हाथ और पाँव का क्या वर्णन करूँ, महज़[२] नूर[३] ही नूर है, नूर का समुद्र कहूँ तो नहीं बनता।

एक पदम पालंग घेर सत्तलोक का है और पालंग की शुमार यह है कि यह त्रिलोकी एक पालंग है। पस दराज़ी[४] और वसअत[५] सत्तलोक की किस क़दर बड़ी हुई कि क़यास[६] काम नहीं कर सकता, और रूहें पाक कि जिन को हंस

१ - रोशन, प्रकाशवान। । २ - बिलकुल। ३ - प्रकाश। ४ - लम्बाई। ५ - चौड़ाई। ६ - समझ, अनुमान।

कहते हैं, वहाँ बसती हैं और सत्तपुरुष का दर्शन करती हैं और नवाय[१] बीना जा-ब-जा सुन रही हैं व ग़िज़ाय[२] अमी हमेशा खाती रहती हैं।

इस मुक़ाम का भी बिलास देख कर रूह आगे को चली और अलख लोक में पहुँची। अलख पुरुष का दर्शन पाया। एक संख का घेर उस लोक का है और अरब खरब सूरजों का उजाला एक एक रोम में अलख पुरुष के है।

फिर वहाँ से ऊपर को चली। अगम लोक को पाया कि जिस का घेर महासंख पालंग का है और करोड़ संख की काया[३] अगम पुरुष की है और वहाँ के हंसों के रूप भी अद्भुत हैं और बिलास भी वहाँ के अचरज रूप हैं। इस जगह बहुत मुद्दत बिश्राम किया।

इस से आगे राधास्वामी यानी अनामी पुरुष का दीदार किया और उस में

१ - आवाज़। २ - आहार। ३ - जिस्म।

समाई। वह बे-इन्तिहा[१] और बे-शुमार और बे-अंत है और फ़क़ीरों का निज स्थान वही है। उस को पा करके सब संत चुप हो गये और मैं भी अब चुप होता हूँ।

इतनी बड़ी भारी गति फ़क़ीर और संत की है। और जो लोग कि पहिले ही मुक़ाम पर थक गये और उस को बे-इन्तहा[१] और बे-अन्त कहने लगे, पस उन के मुरीदों और सेवकों को कैसे इन मुक़ामात का निश्चय कराया जाय? सिवाय संत और फ़क़ीर कामिल के कोई नहीं जान सकता और यक़ीन भी इन मुक़ामों का उन्हीं को होगा कि जिन को संत और फ़क़ीर भेदी इन मुक़ामों के मिले होंगे। उनको इनके बचन पर एतक़ाद[२] होगा तो यक़ीन लावेंगे। यह मुक़ाम न पैग़म्बर साहिब पर खुले और न व्यास और वशिष्ठ को मालूम हुए, पस हिन्दू और मुसलमान कोई इसका

१ - अपार। २ - निश्चय।

यक़ीन कर नहीं सकता। उन को इस हाल का सुनाना भी ज़रूर नहीं क्योंकि वह पैग़म्बर और क़ुरान के पाबन्द हैं और हिन्दू व्यास बशिष्ट और वेद के क़ैदी हैं। इनसे यह बचन सुने भी नहीं जावेंगे।

इससे मुनासिब है कि जिस किसी को एतक़ाद फ़क़ीर और संत पर ऐसा है कि इन सब से आगे संत पहुँचे हैं और संतों की महिमा बहुत भारी है और ख़ुदा और परमेश्वर दोनों के पैदा करने वाले संत हैं और इनकी गति को वे दोनों नहीं जान सकते, ऐसा एतक़ाद संत और फ़क़ीर पर जिस किसी का है, उसको सुनाना और कहना इस हाल का फ़ायदा करेगा। इस वास्ते हर एक को यह सुनाना न चाहिये जब तक कि एतक़ाद उस का ऐसा परख न लिया जावे, जैसा कि ऊपर मैं ने बयान किया है।।

* * * * *

